# मीमांसादर्शन में विधिभिन्न वेदवाक्य



विधि मंत्र
अर्थवाद नामधेय
निषेध

डा0 गायत्री शुक्ला

# मीमांसादर्शन में विधिभिन्न वेदवाक्य

## Mimanasadarshan Mein Vidhibhinna Vedwaky

लेखिका

*डॉ० गायत्री शुक्ला*

एम०ए०, डी०फिल्०

रिसर्च एसोशिएट, संस्कृत विभाग

इलाहाबाद विश्वविद्यालय

इन्दिरा प्रकाशन

61D/6A/1 गायत्री नगर, तेलियरगंज

इलाहाबाद

वितरक

राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान द्वारा प्रदत्त वित्तीय सहायता से प्रकाशित

प्रकाशक —
*इन्दिरा प्रकाशन*
61डी/6ए/1 गायत्रीनगर
तेलियरगंज, इलाहाबाद (उ० प्र०)



मूल्य —

मुद्रक —
*शाकुन्तल आफसेट*
बलरामपुर हाउस, इलाहाबाद

## समर्पण

अप्रतिमस्नेहमूर्ति पिताश्री

इन्दिरापति शुक्ल

को

सादर समर्पित

# शुभाशीर्वाद

**''यश्च व्याकुरुते वाचं यश्च मीमांसतेऽध्वरम्'**
**उभौ तौ पुण्यकर्माणौ पङ्क्तिपावनपावनौ''**

''जो वाग्व्याकृति करता है जो यज्ञ की मीमांसा करता है- वे दोनों ही पुण्यकर्मा हैं, पङ्क्तिपावनों को भी पावन करने वाले हैं।'' डॉ० गायत्री शुक्ला यज्ञ की मीमांसा में सतत संलग्न हैं, इसलिये अति प्रशंस्य हैं, साधुवादार्ह हैं। मीमांसा का अध्यन अत्यल्प तथा लुप्तप्राय सा है। सूखते हुए ज्ञानवृक्ष को अपने तप और श्रम से सिञ्चित करना पुण्यपर्याय है, श्रेय है। इस दृष्टि से डॉ० गायत्री शुक्ला पुण्यभाक् हैं, श्रेयोभाक् हैं। इनका **''मीमांसादर्शन में विधिभिन्न वेदवाक्य''** मीमांसा ग्रन्थ इनके सतत श्रम और इनकी मेधिरता का प्रतिफल है। मैं इनके इस श्रम और मेधाप्रखरता की प्रशंसा करता हूँ। ये इस ज्ञानविधा को प्रचारित-प्रसारित कर सकें; इसके अध्ययन को आगे बढ़ा सकें, जीवन में सफल हों, एतदर्थ शुभाशंसा व्यक्त करते हुए शुभाशीर्वाद देता हूँ।

**प्रो० हरिशङ्कर त्रिपाठी**
**अध्यक्ष, संस्कृत विभाग**
**इलाहाबाद विश्वविद्यालय,**
**इलाहाबाद**

# शब्दसंकेत सूची

| | |
|---|---|
| अ०, अष्टा० | अष्टाध्यायी |
| अ०मी०कु०वृ० | अध्वरमीमांसा कुतूहलवृत्ति |
| अर्थ० | अर्थसंग्रह |
| अर्थ० कौ० सहित | अर्थसंग्रह कौमुदी सहित |
| आप० धर्म० | आपस्तम्ब धर्मसूत्र |
| आप० श्रौत० | आपस्तम्ब श्रौतसूत्र |
| ऋ० सं०, ऋक्० | ऋक्संहिता |
| का० सं०, काठक सं० | काठकसंहिता (कठसंहिता) |
| का० श्रौ० | कात्यायन श्रौतसूत्र |
| का० हो० | कातीयहोत्रम् |
| कु०वृ०, कु० वृत्ति | कुतूहलवृत्ति |
| जै० सू० | जैमिनीय सूत्र |
| जै० सूत्रार्थ० | जैमिनीय सूत्रार्थ संग्रह |
| जै० न्याय० वि० | जैमिनीय न्यायमाला विस्तर |
| तं० वा०, तन्त्र० | तन्त्रवार्तिक |
| तं० सि० रत्ना० | तन्त्रसिद्धान्त रत्नावली |
| ता० ब्रा० | ताण्ड्य ब्राह्मण |
| तै० ब्रा० | तैत्तिरीय ब्राह्मण |
| तै० आ० | तैत्तिरीय आरण्यक |
| तै० सं० | तैत्तिरीय संहिता |
| द्र० | द्रष्टव्य |
| टुप्० | टुप्टीका |
| न्याय०, न्याय सु० | न्याय सुधा |
| न्या० वा० ता० टीका | न्यायवार्तिक तात्पर्य टीका |
| न्याय० क० | न्यायकणिका |
| न्याय० कु० की बोधिनी | न्यायकुसुमाञ्जलि की बोधिनी |
| न्याय० रत्ना० | न्यायरत्नाकर टीका |
| प०ल०म० | परमलघुमञ्जूषा |
| प्र० हृ० | प्रपञ्च हृदय |
| पृ०, पृ० सं० | पृष्ठ संख्या |
| पा०गृ०सू० | पारस्कर गृह्यसूत्र |
| बा० रा० कि० | बाल्मीकि रामायण किष्किन्धा काण्ड |

| | |
|---|---|
| ब० ब्रा० | बहवृच ब्राह्मण |
| ब्रह्म० सू० | ब्रह्मसूत्र |
| भू० | भूमिका |
| भा०वि०, भाष्य विव० | भाष्यविवरण व्याख्या |
| भाट्ट०, भा० दी० | भाट्टदीपिका |
| भाट्ट०, भा० र० | भाट्टरहस्य |
| भा० वि० | भावनाविवेक |
| मनु० | मनुस्मृति |
| मा० सं० | माध्यन्दिन संहिता |
| मी० सू० | मीमांसासूत्र |
| मी० बाल०, मी० बा० प्र० | मीमांसा बालप्रकाश |
| मी० न्याय०, मी० न्या० प्र० | मीमांसा न्याय प्रकाश |
| मी० न्याय० की सा० वि० | मीमांसान्याय प्रकाश की सारविवेचिनी |
| मी० न्याय० की बाल० | मीमांसा न्याय प्रकाश की बालतोषिणी |
| मी० नय० | मीमांसा नयकोश |
| मी० परि० | मीमांसा परिभाषा |
| मी० परि० की आशु० | मीमांसा परिभाषा की आशुतोषिणी |
| मी० कौ० | मीमांसा कौस्तुभ |
| मै० सं० | मैत्रायणी संहिता |
| यजु० | यजुर्वेद |
| याज्ञ० स्मृति | याज्ञवल्क्य स्मृति |
| वृ०, वृहती प० | वृहती पञ्चिका सहित |
| वा० सं० | वाजसनेयि संहिता |
| श्लोक०, श्लो० वा० | श्लोक वार्तिक |
| श्लो० | श्लोक |
| शत० ब्रा० | शतपथ ब्राह्मण |
| शा० दी०, शास्त्र० | शास्त्रदीपिका |
| शा० भा० | शावरभाष्य |
| शारी० भा० | शारीरक भाष्य |
| शां ब्रा० | शांखायन ब्राह्मण |
| षड्० ब्रा० प्र० ख० | षड्विंश ब्राह्मण, प्रश्न, खण्ड |
| सां० सं०, सां सं० उ० | सामसंहिता, उत्तरार्चिक |

# पुरोवाक्

वेद की भाषा धार्मिक भाषा है और वह लोकभाषा से अर्थतः भिन्न है। धार्मिक भाषा आज्ञावाचक होती है और उसकी आज्ञा परमार्थतः सत्य, पालनीय और अनुलङ्घनीय है। वह लोकभाषा के आज्ञावाचक वाक्यों से भिन्न है। उदाहरण के लिये 'सत्यं वद', 'धर्मम् चर' आदि धार्मिक भाषा के आज्ञावाचक वाक्य हैं और बैठ जाओ, भोजन करो आदि लोकभाषा के आज्ञावाचक वाक्य हैं। लौकिक आज्ञावाचक वाक्य, करणीय, अकरणीय या अन्यथाकरणीय होते हैं, किन्तु वैदिक आज्ञायें ऐसी नहीं हैं। इस दृष्टि से वेदभाषा को सर्वथा प्रामाणिक सिद्ध करने के लिये वेदों को अपौरुषेय माना गया। जो लोग वेदों को अपौरुषेय नहीं मानते वे वास्तव में वेदभाषा के प्रति न्याय नहीं करते जैसे- नैयायिक। वेदभाषा को न्यायसङ्गत सिद्ध करने के लिये मीमांसादर्शन का विकास हुआ, जिसे पूर्वमीमांसा, कर्ममीमांसा या द्वादशलक्षणी कहा जाता है। वेद और मीमांसा के सम्वन्ध को बताने वाला निम्न श्लोक विद्वानों के मध्य प्रचलित है-

**"धर्मे प्रमीयमाणे तु वेदेन करणात्मना**
**इतिकर्तव्यताभागं मीमांसा पूरयिष्यति।"**

पुनश्च यद्यपि मीमांसा का मुख्य प्रतिपाद्य यज्ञादि कर्म हैं, तथापि इन कर्मों का अवबोध वेद के वाक्यों से होने के कारण मीमांसा वाक्यशास्त्र हो गयी। इस विषय में मेरा मत है—

**"प्रवृत्तिर्वा निवृत्तिर्वा वाक्यादेवावगम्यते**
**ततो हि कर्ममीमांसा वाक्यशास्त्रं प्रकीर्त्यते।"**

धर्म विधिमूलक या प्रतिषेधमूलक होता है। जिसका बोध विधिमूलक या प्रतिषेधमूलक वाक्यों से होता है। इन दो प्रकार के वाक्यों का व्याख्यान करते हुए मीमांसकों ने इनके अङ्ग के रूप में तीन प्रकार के और वाक्य बताये जिन्हें मन्त्र, नामधेय और अर्थवाद कहा जाता है। सामान्यतः इन पाँच प्रकार के वाक्यों में विधिवाक्यों की प्रधानता होने के कारण अधिकांश विद्वान् विधि का ही विवेचन अधिक करते हैं और शेष वाक्यों का विवेचन या तो नहीं करते या संक्षेप में करते हैं। इस तथ्य को ध्यान में रखकर डा० गायत्री शुक्ला ने विधिभिन्न वेदवाक्यों के ऊपर अनुसंधान किया। वे वेदवाक्यों के विवेचन में पटीयसी हैं। अपने वैदुष्य के आधार पर उन्होंने प्रस्तुत ग्रन्थ को तैयार किया है। इस ग्रन्थ की मुख्य विशेषताएँ अधोलिखित हैं—

1. इसमें निषेधवाक्यों का जो विवेचन किया गया है, वह आधुनिक दृष्टि से अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है इन्होंने धार्मिक भाषा के रूप में निषेध का जो वर्णन

किया है, वह नीतिशास्त्र और धर्मशास्त्र के क्षेत्र में उनका मौलिक प्रदेय (योगदान) है।

2. अर्थवाद के प्रकार तथा महत्त्व को जिस प्रकार उन्होंने रेखाङ्कित किया है वह पर्याप्त रूप से सिद्ध करता है कि अर्थवाद विधि और निषेध का मुख्य अङ्ग है।

3. मन्त्र और नामधेय वाक्यों की जो व्याख्या उन्होंने की है, वह प्रभाकर आदि को भले ग्राह्य न हो किन्तु कुमारिल आदि मीमांसकों तथा शङ्कराचार्य आदि वेदान्तियों के मतानुकूल है क्योंकि उसमें स्वीकार किया गया है कि वेदों में तत्त्ववादी वाक्य या भाग भी है।

4. अंत में विधि के विषय में भी इस पुस्तक की भूमिका में विस्तार पूर्वक लिखकर डा० गायत्री शुक्ला ने प्रस्तुत ग्रन्थ को पूर्ण बना दिया है।

वास्तव में वाक्यशास्त्र का जो शुभारम्भ मीमांसकों ने किया था, उसको वैयाकरणों, नैयायिकों तथा वेदान्तियों ने और आगे बढ़ाया। इस प्रकार यदि सूक्ष्मता से देखा जाय तो सम्प्रति भारतीय दर्शन में चार प्रकार के वाक्यशास्त्र हैं- मीमांसक, वैयाकरण, नैयायिक और वेदान्ती। इनमें बहुत समानतायें हैं, परन्तु कहीं-कहीं इनमें मौलिक मतभेद भी है। जैसे अभिहितान्वयवाद तथा अन्विताभिधानवाद (मीमांसा) स्फोटवाद (व्याकरण) तात्पर्यवाद (न्याय) और अखण्डार्थवाद (अद्वैतवेदान्त)। मुझे लगता है इस प्रसङ्ग में आधुनिक भाषादर्शन का यह मत अधिक उपयोगी है कि ज्ञान की इकाई वाक्य है पद नहीं है। इस प्रसंग में वैयाकरणों का स्फोटवाट और अद्वैतवेदान्तियों का अखण्डार्थवाद अभिहितान्वयवाद, अन्विताभिधानवाद और तात्पर्यवाद तीनों से अधिक समीचीन है। मेरी दृष्टि में मीमांसक भवभूति ने जिनका एकनाम 'उम्बेक' भी था अखण्डार्थवाद को वाक्य की इकाई के रूप में स्वीकार किया था। क्योंकि उन्होंने स्पष्ट कहा था कि ऋषियों के लिये अर्थ अपने अनुकूल शब्दों को पकड़ लेता है अर्थात् वे अपने जिस अर्थ को अभिव्यक्त करते हैं उसके कारण अभिव्यक्त पदों के पूर्व वाक्यार्थ विद्यमान रहता है—

**लौकिकानां हि साधूनामर्थं वागनुवर्तते,**
**ऋषीणां पुनराद्यानां वाचमर्थोनुधावति।''**

यह प्रस्तुत ग्रन्थ की अनुपम विशेषता है कि इसमें वाक्यशास्त्र के रूप में मीमांसा का प्रतिपादन किया गया है। इस कारण आधुनिक भाषाविज्ञान, भाषादर्शन नीतिशास्त्र तथा धर्मदर्शन के लिये यह ग्रन्थ अत्यन्त उपयोगी है। मैं आशा करता हूँ इन शास्त्रों के विद्यार्थी इस ग्रन्थ से वैसे ही लाभ उठायेंगे जैसे मीमांसा के विद्यार्थी। इति शम्।

**गुरुपूर्णिमा 28 जुलाई 99**

**डा० सङ्गमलाल पाण्डेय**
**पूर्व प्रोफेसर एवं अध्यक्ष, दर्शन विभाग,**
**इ० वि०, इलाहाबाद**

# निवेदन

धर्मज्ञापक शास्त्रों में अग्रणीभूता मीमांसा भारतीय दर्शन में वेदों एवं वेदवाक्यों के प्रामाण्य की प्रतिष्ठापिका है। यह मीमांसा यद्यपि परमपुरुषार्थ-भूत मोक्ष की प्राप्ति में सहायक है, तथापि कर्मकाण्ड सम्वन्धी अर्थों के निश्चय में सहायक होने के कारण वाक्यार्थ बोधिका भी है। क्योंकि भाषा की इकाई वाक्य है। अतः पदार्थ एवं वाक्यार्थ वोध के विना पुरुष किसी कर्म में प्रवृत्त नहीं हो सकता। इसीलिये मीमांसा को वाक्यशास्त्र की संज्ञा से अभिहित किया गया। वर्तमान समय में लौकिक व्यवहार एवं अर्थनिर्णय में प्रवीणता प्राप्त करने हेतु मीमांसा का अध्ययन अनिवार्य है। वेदों के पूर्वभाग अर्थात् संहिता, ब्राह्मण एवं आरण्यक भाग के प्रतिपाद्य विषय के अर्थनिर्णय में महत्त्वपूर्ण भूमिका अदा करने के कारण इसे पूर्वमीमांसा की संज्ञा से अभिहित किया गया। मीमांसा का प्रमुख प्रतिपाद्य यागादि कर्म है, इसीलिये इसे कर्ममीमांसा भी कहा जाता है। इन यागादिकर्मों का ज्ञान वेदवाक्यों से होने के कारण इसे वाक्यशास्त्र का नाम दिया गया।

मीमांसा का प्रमुख प्रतिपाद्य वताते हुए जैमिनि ने 'अथातो धर्मजिज्ञासा' सूत्र की रचना की और यह प्रतिपादित किया कि मीमांसा का प्रमुख प्रतिपाद्य विषय 'धर्म' है। इस धर्म का ज्ञान विधिरूप प्रमाण के द्वारा होता है (चोदनालक्षणोऽर्थो धर्मः)। यहाँ धर्म के साथ अधर्म का ज्ञान भी अनिवार्य है। जिसका बोध वेदगत प्रतिषेधवाक्य कराते हैं। इन विधि और प्रतिषेध वाक्यों के साथ एकवाक्यता प्राप्त करने वाले अर्थवादों को विधि-निषेध के सहायक होने से उनका अङ्गभूत वाक्य माना गया है। विधि, निषेध एवं अर्थवाद वाक्यों के अतिरिक्त कतिपय वेदवाक्य मन्त्र एवं नामधेयरूप हैं। इन वाक्यों में विधिवाक्य के प्रमुख प्रमाण होने से प्राचीन एवं नवीन मीमांसकों द्वारा विधि का सर्वाधिक विवेचन किया गया है। अन्य चारों वाक्यों का संक्षिप्त विवेचन ही मीमांसकों ने किया है जिससे विधिभिन्न वेदवाक्यों के स्वरूप और प्रयोजन तथा प्रकार का वोध सम्भव नहीं होता। फलतः इन वाक्यों के प्रामाण्य के बारे में भी विद्वानों में मतभेद दृष्टिगत होता है। कुछ विद्वान् केवल विधि को प्रमाण मानते हैं तो कतिपय विद्वान् विधि, अर्थवाद एवं मन्त्र का प्रामाण्य ही स्वीकृत करते हैं अन्य वाक्यों को वे निष्प्रयोजन मानते हैं। जिससे वेदों की अपौरुषेयता भी संदेह के घेरे में आ जाती है। प्रस्तुत ग्रन्थ इन्हीं ग्रन्थियों के शोधन के मार्ग को सुलभ बनाने की दिशा में एक प्रयास है। इस ग्रंथ में विधि, अर्थवाद, मन्त्र, नामधेय एवं निषेधवाक्यों

के विषय में सर्वाङ्गीण विवेचन का यत्न किया गया है। जो इन वाक्यों के स्वरूप, उपयोगिता, प्रकार तथा प्रामाण्य बोध एवं वाक्यार्थबोध में उपयोगी है। इस ग्रन्थ में मैंने अपने प्रतिपाद्य विषय के प्रामाण्य के लिये अनेक प्रामाणिक उद्धरणों एवं प्रमाणों को प्रस्तुत किया है। ग्रन्थ के परिशिष्ट भाग में मैंने मीमांसा दर्शन की वाक्यशास्त्र के रूप महत्ता प्रतिपादित की है और इसी प्रसङ्ग में स्फोटवाद, अभिहितान्वयवाद, अन्विताभिधानवाद, तात्पर्यवाद (लक्षणा) तथा अखण्डार्थवाद आदि के स्वरूप और उपयोगिता का भी उल्लेख किया है। वाक्य का स्वरूप, वाक्यशास्त्र और वाक्यशास्त्र के रूप में मीमांसा के योगदान का भी प्रसङ्गवश उल्लेख किया है। परिशिष्ट भाग में इस ग्रन्थ में प्रयुक्त श्रुतिवाक्यों का विवरण विद्यमान है। इसके साथ ही इस ग्रन्थ में मैंने मीमांसा के अनेक दुरूह सिद्धान्तों का भी प्रसङ्गवश विवेचन किया है, जिससे मीमांसा के मूलभूत सिद्धान्तों को समझने में जिज्ञासुओं को सहायता मिलेगी और भ्रान्तियों का निराकरण होगा। इन समस्याओं के निराकरण एवं मीमांसा सिद्धान्तों को सर्वग्राह्य बनाने के लिये मैंने गहन विवेचना की है। मीमांसा के सभी आकर ग्रन्थों की भाषा संस्कृत है जिसमें जनसाधारण की पैठ दुरूह है, क्योंकि वर्तमान में संस्कृत के व्यावहारिक भाषा न होने से मीमांसा का अध्ययन समाप्तप्राय हो रहा था। अतएव मीमांसा के न्यायों को लोकग्राह्य बनाने के हेतु मैंने राष्ट्रभाषा हिन्दी में इस विषय को प्रतिपादित किया है। आशा है कि जिज्ञासु इसका लाभ अवश्य उठायेंगे। भगवान् शिव के कृपाप्रसाद एवं गुरुजनों के आशीर्वाद से मैं इस ग्रन्थ की रचना कर सकी हूँ।

इस ग्रन्थ को वर्तमान रूप में लाने हेतु मैंने जिन विद्वानों की कृतियों का अध्ययन किया और उनसे उद्धरण लिये उन सभी के प्रति मैं हृदय से कृतज्ञ और नतमस्तक हूँ। पूज्यपाद गुरुवर्य डा० सङ्गमलाल पाण्डेय के प्रति मैं सर्वथा कृतज्ञ हूँ क्योंकि इन्होंने समय-समय पर चर्चा-प्रतिचर्चा द्वारा मुझे अपने विषय के प्रति जागरूक रखा। उनके सत्परामर्शों के फलस्वरूप यह ग्रन्थ अपने वर्तमान कलेवर में आया। उनके पुस्तकालय में से मैंने अनेकशः लाभ उठाया। वस्तुतः पाण्डेय जी के अदम्य साहस को देखकर मुझे अपने कर्तव्यपथ पर आगे बढ़ने के लिये प्रेरणा मिलती है। मैं डॉ० सङ्गमलाल पाण्डेय जी के प्रति आभारी हूँ उन्होंने इस पुस्तक का पुरोवाक् लिखकर पुस्तक की गुणवत्ता को उजागर किया है। पूज्य गुरुवर डा० सुरेशचन्द्र श्रीवास्तव के प्रति मैं कृतज्ञ हूँ जिनकी कृपा से मैं इस योग्य हो सकी कि एकलव्य की भाँति स्वाध्याय करते हुए मीमांसा के दुरूह ग्रन्थों को समझने में और स्वतः ग्रन्थलेखन में प्रवृत्त हो सकी हूँ। पूज्य गुरुवर्य प्रो० हरिशङ्कर त्रिपाठी की भी मैं आभारी हूँ जिन्होंने समय-समय पर अनेक प्रश्न करके मेरी

प्रवृत्त हुई। इसके साथ ही उन्होंने ग्रन्थ प्रकाशन के लिये सदैव प्रोत्साहित किया। मैं पूज्य गुरुवर प्रो० वाचस्पति उपाध्याय की आभारी और कृतज्ञ हूँ जिन्होंने मीमांसा के अनेक उच्च ग्रन्थों के अध्ययन हेतु मुझे प्रेरित किया। इसके साथ ही मैं डा० गोपराजु रामा प्राध्यापक गङ्गानाथ झा केन्द्रीय विद्यापीठ के प्रति आभार व्यक्त करती हूँ। डा० रामानन्द थपलियाल जी के उपकार को मैं कैसे भुला सकती हूँ, जिन्होंने सदैव निस्वार्थ भाव से मुझे आवश्यक ग्रन्थों को उपलब्ध कराया। मैं विश्वविद्यालय के संस्कृत विभाग के अन्य गुरुजनों के प्रति आभार व्यक्त करती हूँ उन्होंने सदैव मेरे उत्साह में वृद्धि की।

मेरी सुहृदा डा० लक्ष्मी शुक्ला और डॉ० अभय शुक्ल के प्रति असीम आभार प्रकट करती हूँ इन्होंने ग्रन्थ के प्रकाशन में मेरी समस्याओं को सुलझाने में सदैव मेरा सहयोग किया। ग्रन्थ प्रकाशन काल में मुझे गृहस्थी सम्बन्धी कार्यों से मुक्त रखने वाली मेरी पूज्यनीया सासजी श्रीमती सुशीला शुक्ला एवं पूज्य श्वसुर श्री इन्दिरापति शुक्ल की भी आभारी व कृतज्ञ हूँ, इन्होंने प्रूफ संशोधन आदि कार्यों में मेरी अनेकशः सहायता की। इसके अतिरिक्त मैं ग्रन्थ के प्रकाशन में सँहयोगी बन्धुओं एवं भ्रातृपुत्रों को भी साधुवाद देती हूँ। इस ग्रन्थ को प्रस्तुत कर मैंने अपने पूज्य पिताजी श्री वेदस्वरूप पाण्डेय व माताजी के स्वप्न को साकार रूप देने का प्रयास किया है। अपने इस ग्रंथ को विद्वानों के समक्ष प्रस्तुत करके मैं उनकी प्रतिक्रिया की अभिलाषी हूँ, जिससे भविष्य में अन्य ग्रन्थों के लेखन और प्रकाशन के कर्तव्यपथ पर अग्रसर हो सकूँ। सधन्यवाद

**विनयावनत**

**25.7.99 (त्रयोदशी आषाढ)** **डॉ० गायत्री शुक्ला**

# विषयानुक्रमणिका

ॐ नमः शिवाय

## विषय-प्रवेश

भारतीय दर्शन के आस्तिक और नास्तिक की मान्यता के आधार पर दो भेद माने जाते हैं। इसमें नास्तिक दर्शन के छह प्रस्थान हैं—चार्वाक, आर्हत्, वैभाषिक, सौत्रान्तिक, योगाचार एवं माध्यमिक। आस्तिक दर्शन के भी छह प्रसिद्ध प्रस्थान हैं—न्याय, वैशेषिक, सांख्य, योग, पूर्वमीमांसा एवम् उत्तरमीमांसा। इन द्वादश दर्शनों के अपने-अपने सूत्र तथा आगम हैं, जिनमें जगत् की उत्पत्ति, आत्मा एवं मोक्ष आदि विषयक विचार प्रतिपादित हैं। आस्तिक दर्शन के अन्तर्गत आने वाली पूर्वोत्तरमीमांसा पूर्णरूपेण वेद के संहिता एवं ब्राह्मण भागों पर आधारित है।

उक्त विभाजन में "आस्तिकता" का अर्थ है—वेद को प्रमाण मानना। समस्त आस्तिक दर्शनों ने वेदों के प्रामाण्य को स्वीकृत किया है। वेदों को प्रमाण न मानने वाले दर्शन नास्तिक कहे गये हैं। इस प्रसङ्ग में आस्तिकता और नास्तिकता की धारणा ईश्वर या पुनर्जन्म पर आधारित नहीं है।

वेदों के पूर्वभाग अर्थात् ब्राह्मण एवं संहिता-भाग से मुख्यतः सम्बन्धित होने के कारण इस दर्शन को पूर्वमीमांसा की संज्ञा दी गयी है। वाक्यार्थविवेचन प्रधान होने के कारण इसे मीमांसा कहा गया है। मीमांसादर्शन में कर्मकाण्ड से सम्बद्ध अनुष्ठानों के सन्दर्भ में विधि, निषेध एवं मन्त्र आदि का विवेचन मुख्य रूप से प्राप्त होता है। अनुष्ठान प्रक्रिया में वैविध्य, दुरूहता और असामान्यता के कारण ब्राह्मण ग्रन्थों के अर्थ निकालने में प्रायः मतभेद और अनिश्चय की स्थितियाँ उपस्थित होती थीं। ऐसे स्थलों पर निर्णयात्मक वाक्यार्थ बोध के लिये विवेचित एवं प्रतिपादित किये गये सिद्धान्तों की स्थापना मीमांसा का मुख्य प्रयोजन था।

### मीमांसा का व्युत्पत्यात्मक अर्थ-

"मीमांसा" शब्द की व्युत्पत्ति "माङ्माने" अथवा "मान् पूजायाम्" धातु से स्वार्थ में सन् प्रत्यय और "मान्बधदानूशान्भ्यो दीर्घश्चाभ्यासस्य"[1] इस पाणिनि सूत्र से अभ्यास के आकार को दीर्घ करके हुई है। भ्वादिगणीय "मान्" धातु का अर्थ पूजा एवं चुरादिगणीय "मान्" धातु का अर्थ विचार

1. पा० सू० 3/1/6।

है। अतः मीमांसा शब्द का अर्थ है—परम-पुरुषार्थ स्वर्ग का कारणभूत प्रशस्त विचार या आदरणीय विवेचना। कतिपय विद्वान् मीमांसा की निष्पत्ति "मान्थृ" या "मान्सृ" धातु से मानते हैं। यह व्युत्पत्ति अवेस्तीय है।

सूत्रकार जैमिनि ने मीमांसाशास्त्र के प्रतिज्ञा सूत्र ''अथातो धर्मजिज्ञासा'' में जिज्ञासा पद का प्रयोग मीमांसा के लिये किया है[1]। ''मीमांसा'' पद का प्रयोग ब्राह्मण ग्रन्थों में अनेकशः मिलता है[2]। कौषीतकि ब्राह्मण में मीमांसा शब्द का प्रयोग विचार-विमर्श करने के अर्थ में प्राप्त होता है। उपनिषद् वाङ्मय में मीमांसा का तात्पर्य उच्च दार्शनिक विषयों पर विचार करने से है। वस्तुतः मीमांसा का मुख्य प्रतिपाद्य विषय कर्मकाण्ड का स्वरूप-वर्णन है। अतः मीमांसादर्शन का प्रारम्भिक स्वरूप कर्मकाण्ड के अनुष्ठानों से सम्बन्धित विषयों को प्रामाणिक रूप में स्थापित करना था।

''मीमांसा'' को कई स्थलों पर तन्त्र, न्याय एवं तर्क की संज्ञा से अभिहित किया गया है। ''विधिर्विधेयः तर्कश्च वेदः'' (पा० गृ० सू०) विधि का तात्पर्य ब्राह्मण, विधेय अर्थात् मन्त्र और तर्क का तात्पर्य मीमांसादर्शन से है। दार्शनिक-शिरोमणि वाचस्पति मिश्र ने भी तात्पर्य टीका में ''वेदोद्भवस्तर्को मीमांसा'' ऐसा कथन किया है[3]। जिससे इस विचारशास्त्र की तर्करूपता सिद्ध होती है। ''यस्तर्केणानुसन्धत्ते स धर्मो वेद नेतरः'' इस मनुस्मृति में उक्त श्लोक में भी 'तर्क' शब्द से विचारस्वरूपा मीमांसा ही ग्राह्य है।

मीमांसादर्शन के लिये ''वाक्यशास्त्र'' शब्द भी व्यवहृत होता है। पूर्वमीमांसा वस्तुतः ''वेद के वाक्यार्थविचार अर्थ'' वाली है क्योंकि वेद के वाक्यार्थ निर्णय में इसका सर्वाधिक उपयोग है। यथा —''अग्निहोत्रं जुहोति''—यह वाक्य कर्म के स्वरूप का व्याख्यान करने के कारण कर्मोत्पत्ति विधिवाक्य है, ऐसा अर्थ-निर्धारण न तो वैयाकरणों द्वारा किया जा सकता था, और न ही तर्कदक्ष नैयायिकों द्वारा सम्भव था। इसीलिये दार्शनिक क्षेत्र में **''पदवाक्यप्रमाणपारावरीणः''** संज्ञा का व्यवहार किया जाता रहा है। यहां ''पद'' शब्द के द्वारा प्रकृति-प्रत्यय विभाग द्वारा उचित शब्दों, निर्वचनपरक निरुक्तादि एवं मुनित्रय द्वारा निर्मित व्याकरणशास्त्र का ग्रहण किया गया है। ''वाक्य'' शब्द मीमांसा के लिये प्रयुक्त हुआ है और ''प्रमाण'' शब्द से

1. पट्टाभिराम शास्त्री-सम्पादित अध्वरमीमांसा कु० वृ० भाग— 4की भू० पृ०-4।
2. ''इति मीमांसन्ति ब्रह्मवादिनः'' (तै० सं०5/7/1), ''उत्सृज्यां नोत्सृज्यामिति मीमांसन्ते।'' (काठक सं० 3/3/7 एवं मै० सं० 1/8/5 इत्यादि।
3. ''मीमांसासंज्ञकस्तर्कः सर्ववेदसमुद्भवः,
सोऽतो वेदो समाप्राप्तकाष्ठादिलवणाम्बुवत्।'' (न्याय वा० ता० टी० पृ०—61)

तर्कशास्त्र अभिहित हुआ है। याज्ञवल्क्य स्मृति[1] में ज्ञान एवं धर्म के मूलस्वरूप चतुर्दशविद्याओं में मीमांसाशास्त्र की गणना की गयी है। यही कारण है कि मीमांसाशास्त्र[2] का वाक्यार्थ निर्णय प्रसङ्ग में महान् समादर है। जैसा कि जयकृष्ण मिश्र ने भी कहा है—

**"नैवाश्रावि गुरोर्मतं न विदितं कौमारिलं दर्शनम्,**
**तत्त्वज्ञानमहो न शालिकगिरा वाचस्पतेः का कथा।**
**सूक्तं नापि महोदधेरधिगतं माहाव्रती नेक्षिता,**
**सूक्ष्मा वस्तुविचारणा नृपशुभिः स्वस्थैः कथं स्थीयते।।"**

इस शास्त्र को पूर्वमीमांसा कहने का कारण यह है कि ब्रह्मज्ञान की इच्छा करने के पूर्व कर्मकाण्ड तथा धर्म का विचार अर्थात् ज्ञान आवश्यक है। धर्मज्ञान के उपरान्त ही मनुष्य वेदान्त या उत्तरमीमांसा में प्रतिपादित ब्रह्मज्ञान की जिज्ञासा का अधिकारी हो सकेगा। अतः वैदिक अर्थों के निश्चय हेतु मीमांसा दर्शन की अत्यधिक एवम् अपरिहार्य उपयोगिता स्वतः सिद्ध है।

## मीमांसाशास्त्र का संक्षिप्त इतिहास

भारतीय दर्शन वाङ्मय में मीमांसादर्शन विषय, आकार एवं साहित्य सभी दृष्टियों से महत्वपूर्ण है। विषयभेद से इसके दो भाग हैं- द्वादशाध्यात्मक पूर्वमीमांसा और षोडशाध्यात्मक उत्तरमीमांसा।[3]

जैमिनि के सूत्रों के अवलोकन से यह स्पष्ट होता है कि आचार्य जैमिनि इसके आद्य आचार्य नहीं हैं। उनके पूर्व मीमांसा-दर्शन के व्याख्यान की एक दीर्घ परम्परा विद्यमान थी। जैमिनि के सूत्रों में **"औडुलोमि"**, **"आश्मरथ्य"**, **"ऐतिशायन"** आदि अनेक विद्वानों के मत का उल्लेख मिलने से इस मत की पुष्टि होती है। जैमिनि ने तो उसी प्रवाह को सूत्रबद्ध रूप में प्रस्तुत किया है। वस्तुतः जैमिनि के पूर्ववर्ती किसी आचार्य द्वारा विरचित कोई मीमांसा-ग्रन्थ सम्प्रति उपलब्ध नहीं है। सर्वप्रथम जैमिनि ने मीमांसादर्शन को सूत्र-साहित्य के रूप में लिपिबद्ध करके प्रस्तुत किया, अतः इसे "जैमिनीय-दर्शन"[4] भी कहते

---

1. "पुराणन्यायमीमांसाधर्मशास्त्राङ्गमिश्रिताः,
वेदाः स्थानानि विद्यानां धर्मस्य च चतुर्दश।" (याज्ञ० स्मृति आचाराध्याय श्लोक)।
2. "प्रवृत्तिर्वानिवृत्तिर्वा नित्येन कृतकेन वा,
शासनात् शंसनाच्चैव शास्त्रमित्यभिधीयते।" (श्लो० वा० शब्द परिच्छेद श्लो०—4)
3. "तदिदं विंशत्यध्यायनिबद्धम् (मीमांसाशास्त्रम्) तत्र षोडशाध्यायनिबद्धं पूर्वमीमांसाशास्त्रम् पूर्वकाण्डस्य धर्मविचारपरायणं जैमिनिकृतम्। तदन्यदध्यायचतुष्कम् उत्तरमीमांसाशास्त्रम् उत्तरकाण्डस्य ब्रह्मविचारपरायणं व्यासकृतम्।"
(प्रपञ्चहृदय पृ० 38-39)।
4. **"तेन प्रोक्तम्'** (अष्टा० 4/3/101)।

हैं।

आचार्य "जैमिनि" द्वारा विरचित सूत्र ग्रन्थ के संकर्षणकाण्ड (13-16) नामक चार अध्यायों के पठन-पाठन के शैथिल्य के कारण यह भाग लुप्तप्राय है। सम्भवतः इसके ऊपर शबरस्वामी कृत भाष्य न होने के कारण यह भाग मुख्यतः लुप्तप्राय हुआ। इस भाग पर केवल दो-तीन ग्रन्थकारों ने ही संक्षिप्त भाष्य लिखा है। जैमिनि को 400 ईसा पूर्व से 200 ई० पूर्व के लगभग का माना गया है।

षोडशाध्यायी पर सर्वप्रथम **"बौधायन"** ने "कृतकोटि" नामक भाष्य लिखा। तत्पश्चात् विपुलता के कारण इसका उचित पठन-पाठन न होते देख **"उपवर्ष"** ने इन सूत्रों का संक्षेप में भाष्य लिखा। इस वृत्ति के अनेक वाक्य शाबरभाष्य में उद्धृत हैं।[1] "शंकराचार्य" ने भी अपने शारीरक-भाष्य में उपवर्ष की वृत्ति के अनेक उद्धरण दिये हैं।[2] इन्हें भवदास का समकालीन माना गया है। इसके अतिरिक्त इनकी वृत्ति का उल्लेख "पार्थसारथि मिश्र" की "न्यायरत्नाकर" तथा "वेदान्तदेशिक" की "सेश्वरमीमांसा" में मिलता है।[3] इसी वृत्ति को भाष्यकार ने "महाभाष्य" के नाम से व्यवहृत किया है। उपवर्ष का स्थिति काल 100 से 200 ई० शती था।

**भवस्वामी या देवस्वामी का मीमांसाभाष्य**–

उपवर्ष कृत भाष्य की जनसामान्य के प्रति दुर्ज्ञेयता देखकर भवस्वामी ने षोडशाध्यायी पर संक्षिप्त व्याख्या लिखी। यह व्याख्या सम्प्रति संकर्षण काण्ड पर ही उपलब्ध है। यह व्याख्या 1965 में मद्रास विश्वविद्यालय से प्रकाशित हुई है।

**भवदास —जन्मकाल–[प्रथम से द्वितीय ईस्वी शती]**

इनकी व्याख्या का उल्लेख प्रपञ्चहृदयकार द्वारा किया गया है। इन्हीं की वृत्ति का उल्लेख कुमारिलभट्ट ने "वृत्त्यन्तरेषु केषाञ्चित् लौकिकार्थ-व्यतिक्रमः" से दर्शाया है[4] तथा अनेक दोष भी उद्भावित किये कुमारिलभट्ट ने प्रतिज्ञासूत्र[5] में भवदास का स्पष्ट रूप से नामोल्लेख किया

1. द्र०-मीमांसाभाष्य 1/1/5 "वृत्तिकारस्तु" अत्रगौरित्यत्र स चैतद् वृत्तिकारेण"
2/1/32, 2/1/31, 2/1।
2. "वर्णा एव तु शब्दाः" 1/3/28, "अतएवो च भगवतोपवर्षाचार्येण प्रथमे तन्त्रे आत्मास्तित्वाभिधानप्रसक्तौ शारीरिके वक्ष्याम इत्युद्धारः कृतः।
(3/3/53) शारीरक भाष्य।
3. "यत्तूपवर्षवृत्तौ— "तस्यनिमित्तपरीष्टिं न कर्तव्यम्"(पृ०—13)
4. द्र०—श्लोक० —प्रतिज्ञासूत्र श्लोक—33।
5. "समुदायादवच्छिद्य भवदासेन कल्पितात्"। (प्रतिज्ञा सू० श्लोक० —63)

है।[1] इस प्रकार भवदास कृत भाष्य के अनेक प्राप्त उद्धरणों से उनके भाष्य का स्वरूप अवगत होता है।

इसके अतिरिक्त कृष्ण द्वैपायन व्यास, भर्तृमित्र और भर्तृहरि आदि व्याख्याताओं का भी यत्र-तत्र उल्लेख मिलता है। इनके पूर्वमीमांसा सम्बन्धी ग्रन्थ का संकेत कुमारिलभट्ट के 'श्लोकवार्तिक' के उपोद्घातश्लोक तथा उसकी "न्यायरत्नाकर" टीका से मिलता है।[2]

**शबरस्वामी -जन्मकाल-[द्वितीय ईस्वी शती]**

आद्य शंकराचार्य ने उत्तरमीमांसा के भाष्य में नामनिर्देशपूर्वक "शबरस्वामी" का स्मरण किया है —"इत एवाकृष्याचार्येण शबरस्वामिना प्रमाणलक्षणे वर्णितम्"। इस कथन से यह स्पष्ट होता है कि शबरस्वामी शंकराचार्य के पूर्ववर्ती थे। शबरस्वामी ने "सङ्कर्षणकाण्ड" को छोड़कर जैमिनिकृत "द्वादशाध्यायी" पर चौबीस हजार श्लोक के परिमाणवाले[3] मीमांसाभाष्य की रचना की। इस समय उपलब्ध मीमांसाभाष्य ग्रन्थों में 'शाबरभाष्य' सबसे प्राचीन है। इसे मीमांसा-दर्शन का दृढ़ स्तम्भ कहा जा सकता है। इस भाष्य में सभी विद्याओं के उपकारक धर्मतत्त्व का प्रमाणादियुत अध्यायों द्वारा विचार करके निर्णय लिया गया है। प्रत्येक अध्याय का प्रतिपाद्य सुव्यवस्थित है। "भास्करराय" कृत सङ्कर्षकाण्ड भाष्य की समाप्ति होने पर उक्त एक श्लोक से द्वादशाध्यायी पर्यन्त शाबरभाष्य होने की पुष्टि होती है, जिसमें कहा गया है कि "अभी तक जो मीमांसा त्रिपदा गायत्री के समान चतुर्थभाग से रहित थी उसे मैंने श्रमपूर्वक सोलह कलाओं अर्थात चार पादों से युक्त कर दिया है।"

वेङ्कटाचार्य आदि कतिपय विद्वानों ने संकर्षण्काण्ड को जैमिनि प्रणीत न मानकर "काशकृत्स्न" प्रणीत माना है और यह सम्भावना व्यक्त की है कि शायद इसी कारण शबर स्वामी ने द्वादशाध्याय पर्यन्त ही भाष्य लिखा है।

भगवान् शङ्कराचार्य ने "समन्वयसूत्रभाष्य" में—"तथा च शास्त्र-तात्पर्यविदानुक्रमणं दृष्टो हि तस्यार्थः कर्मावबोधनं नाम"[4] कहा है। इस उल्लेख

---

1. "केषाञ्चिद् भवदासादीनां वृत्यन्तरेषु"।
(श्लोक० प्रतिज्ञा० श्लोक—33 की न्यायरत्नाकर टीका)।
2. "प्रायेणैव हि मीमांसा लोके लोकायतीकृता,
तामास्तिकपथे कर्तुमयं यत्नः कृतो मया। (प्र०सू० श्लोक—10)।
3. "पुनराचार्येण शबरस्वामिना पूर्वमीमांसाशास्त्रस्य चतुर्विंशतिसहस्रेः अतिसंक्षेपेण कृतम्।" (प्र० हृ० पृ०—39)
4. द्र०—ब्रह्मसूत्र पर शाङ्करभाष्य 1/1/4।

से भाष्यकार शबरस्वामी की महिमा का प्रतिपादन होता है। इस भाष्य को वस्तुतः तत्कालीन भर्तृमित्र आदि विद्वानों ने बाधित करने का प्रयत्न किया था। उन्हीं दोषपूर्ण व्याख्याओं के खण्डन के लिये इस भाष्य पर आचार्य कुमारिलभट्ट ने इसके वास्तविक अर्थ के प्रकाशन के लिए सर्वतोमुखी वार्तिकों की रचना की थी, जिससे इस भाष्य की गरिमा का ज्ञान होता है।

## मीमांसादर्शन के तीन प्रस्थान

शाबरभाष्य की व्याख्या को आधाररूप में मानकर तीन व्याख्यान या प्रस्थान प्रवृत्त हुए-

**प्रथम प्रस्थान**—"कौमारिल" कहा जाता है। इसी को अभियुक्तों द्वारा "भाट्ट प्रस्थान" कहा गया है। जिसका अनुसरण करते हुए मण्डन मिश्र, सुचरित मिश्र, पार्थसारथि, भवदेव, खण्डदेव आदि विद्वानों ने क्रमशः विधि-विवेक, काशिका, शास्त्रदीपिका, तौतातित-मततिलक, और भाट्टदीपिका जैसे गुरु-गम्भीर ग्रन्थों का प्रणयन किया है।

**द्वितीय प्रस्थान**— प्रभाकर मिश्र का है जो "गुरुमत" के नाम से विख्यात हुआ। इसके अनुयायी शालिकनाथ, भवनाथ, नन्दीश्वर, क्षीरसागर एवं रामानुजाचार्य आदि विद्वान् हुए। जिन्होंने क्रमशः प्रकरणपञ्चिका, नयविवेक, भाष्यदीप, प्रभाकरविजय, तन्त्ररहस्य आदि विश्रुत ग्रन्थों की रचना की।

**तृतीय-प्रस्थान**— "मुरारि मिश्र" का है। इसका स्मरण सुधीजन "मुरारेस्तृतीयापन्थाः" वाक्य द्वारा करते हैं।

कुछ विद्वानों का मत है कि "भर्तृमित्र" का भी एक अलग सम्प्रदाय था, किन्तु इसके ठोस प्रमाण हमें नहीं उपलब्ध होते। भर्तृमित्र का काल 300 से ६०० के मध्य अनुमानित है।

इन प्रस्थानों में से भाट्ट और प्राभाकर प्रस्थानों के अध्ययन-अध्यापन की परम्परा मिलती है, किन्तु मुरारि-प्रस्थान के सिद्धान्त का प्रतिपादक त्रिपादीनीतिनयन और एकादशाध्यायाधिकरण ग्रन्थ सम्प्रति उपलब्ध हैं। उपर्युक्त दोनों प्रस्थानों में "भाट्टमत" का अधिक प्रचार है, जबकि "प्रभाकर मत" का प्रचार न्यून है। मुरारि मिश्र के मत का सर्वप्रथम उल्लेख हमें नैयायिकों के "परतःप्रामाण्यवाद" के निरास के प्रसङ्ग में मिलता है। यद्यपि भट्ट और प्रभाकर दोनों प्रस्थानों के अवान्तर सिद्धान्तों में भेद है, तथापि इनके मौलिक सिद्धान्त प्रायः एक जैसे हैं।

## प्रस्थानत्रय के प्रमुख आचार्य-

### 1. कुमारिल भट्ट-(400 से 600 ई०)

भारतीय दार्शनिकों में कुमारिल भट्ट का स्थान अप्रतिम है। इन्होंने वेद विरोधी जैन और बौद्ध दार्शनिकों के मत का जोरदार खण्डन किया है, और वैदिक धर्म के पुनर्स्थापन का प्रयास किया है। जैमिनीय सूत्रों की व्याख्या के रूप में इन्होंने तीन ग्रन्थों का प्रणयन किया है।

**(क) श्लोकवार्तिक**-कुमारिल भट्ट ने द्वादशाध्यायी के प्रथमाध्याय के प्रथम पाद (तर्कपाद) की व्याख्या के रूप में 'श्लोकवार्तिक' की रचना की। इसमें तर्क के आधार पर पूर्व-पक्ष का बड़ा ही युक्तिपूर्ण खण्डन किया गया है। साथ ही इस ग्रन्थ में पथभ्रष्ट हो गये भर्तृमित्रादि मीमांसकों के मत का खण्डन भी किया गया है। इस ग्रन्थ के ऊपर उम्बेकभट्ट की "तात्पर्य-टीका", जयमिश्र की "शर्करिका", सुचरित मिश्र की 'काशिका' तथा शास्त्रदीपिकाकार पार्थसारथि मिश्र की "न्यायरत्नाकर" टीका लिखी गई है, जो इसके महत्त्व को दर्शाती है।

**(ख) तन्त्रवार्तिक**-द्वादशाध्यायी के प्रथम अध्याय के द्वितीय पाद से लेकर तृतीय अध्याय पर्यन्त जैमिनि सूत्रों पर यह ग्रन्थ आधारित है। इसकी तीन प्रमुख टीकायें हैं—1. परितोष मिश्र कृत "अजिता", 2. भवदेव का "तौतातितमततिलक", 3. सोमेश्वर भट्ट कृत "न्याय-सुधा" या "राणक" टीका। इस प्रसिद्ध ग्रन्थ का डा० गङ्गानाथ झा ने अंग्रेजी अनुवाद किया है। इसकी सभी टीकायें प्रकाशित हैं।

**(ग) टुप्टीका**-द्वादशलक्षणी के चतुर्थ अध्याय से लेकर शेषभाग पर कुमारिल भट्ट ने इस संक्षिप्त ग्रन्थ का प्रणयन किया है। इस पर पार्थसारथि मिश्र ने "तन्त्ररत्न" नाम की टीका लिखी है।

इनके द्वारा विरचित "**बृहट्टीका**" और "**कारिका**" नामक दो अन्य ग्रन्थ भी थे[1], जो कि इस समय उपलब्ध नहीं हैं।

### 2. प्रभाकर मिश्र-(चतुर्थ पञ्चम शताब्दी)

"गुरुमत" या "प्रभाकर मत" के संस्थापक प्रभाकर मिश्र कुमारिल भट्ट के शिष्य थे। प्रभाकर मत में अध्ययन विधि की अपेक्षा अध्यापन विधि का महत्त्व है। इसका कारण यह है कि आठ वर्ष का बालक उपनयन संस्कार से

1. द्र०-मी० नयकोश पृ०—47।

युक्त होने के पश्चात् वेदाध्ययन को इष्ट मान कर उसके अध्ययन का कर्तव्य रूप में पालन करने में तत्पर नहीं हो सकता। यह दायित्व गुरु का है कि वह उसे शिक्षा देकर योग्य बनाये। संभवतः अध्यापक या गुरु को अधिक महत्त्व देने के कारण ही यह मत "गुरुमत" के नाम से विख्यात हुआ। इन्होंने जैमिनीय सूत्रों पर आधारित दो टीकाग्रन्थ लिखे —

**(क) बृहती**–"प्रभाकर मिश्र ने द्वादशाध्यायी के तर्कपाद पर "बृहती" की रचना की। इस ग्रन्थ का एक संस्करण वाराणसी चौखम्वा सीरीज से तर्कपादपर्यन्त प्रकाशित हैं तथा दूसरा पाँच भागों में ऋजुविमलापञ्चिका सहित मद्रास से प्रकाशित हुआ है।

**(ख) लघ्वी**–"प्रभाकर की दूसरी प्रमुख कृति "लघ्वी" टीका है। यह टीका इस समय अनुपलब्ध है। इस ग्रन्थ पर इनके शिष्य शालिकनाथ मिश्र ने "दीपशिखा" टीका लिखी है, जो इस समय आड्यार संग्रहालय में सुरक्षित है। वस्तुतः लघ्वी प्रभाकर की पूर्व रचना है और बृहती बाद की। लघ्वी में द्वादशलक्षणी के प्रथम अध्याय के द्वितीय पाद से लेकर आगे के विषयों पर प्रकाश डाला गया है। इसका दूसरा नाम "विवरण" भी है।

### 3. मण्डन मिश्र–(670—720)

ये भाट्टमतानुयायी थे। इन्होंने विधि विवेक, भावना विवेक एवं विभ्रम विवेक तथा मीमांसानुक्रमणिका, ब्रह्मसिद्धि, स्फोटसिद्धि जैसे अत्यन्त पाण्डित्यपूर्ण मौलिक ग्रन्थों की रचना की है। इनका विधिविवेक एक प्रौढ ग्रन्थ है। इसमें वैयाकरणों का एवं प्रभाकर के मत का विस्तार से खण्डन किया गया है। इसके साथ ही भर्तृमित्रादि एकदेशीय मीमांसकों का खण्डन करके विध्यर्थ का प्रतिपादन किया गया है। मण्डन मिश्र कुमारिल भट्ट के साक्षात् शिष्य व दामाद थे। इनके विषय में एक श्लोक प्रसिद्ध है।[1] डॉ० गङ्गा नाथ झा इन्हें नैष्कर्म्यसिद्धि आदि ग्रन्थों के प्रणेता सुरेश्वराचार्य से अभिन्न मानते हैं।[2]

**1. मीमांसानुक्रमणिका** इसमें द्वादशलक्षणी के मीमांसा सूत्रों की अनुक्रमणी के अनुसार व्याख्या दी गई है। इस ग्रन्थ पर डा० झा ने मण्डन नामक टीका का प्रणयन किया है। मीमांसानुक्रमणी का सम्पादन डॉ० गंगानाथ झा ने किया है। इसका प्रकाशन "चौखम्भा संस्कृत सीरीज वाराणसी" से हुआ है। इसकी दूसरी टीका श्री पट्टाभिराम शास्त्री ने लिखी है जो बनारस से प्रकाशित है।

1. "उम्बेकः कारिकां वेत्ति तत्त्वं वेत्ति प्रभाकरः
   मण्डनस्तूभयं वेत्ति न उभयं वेत्ति रैवणः"।
2. द्र०- भा० वि० का गङ्गानाथ झा कृत प्रारम्भिक नोट।

**2. विधि विवेक**-इस ग्रन्थ में इन्होंने प्राभाकर एवं न्यायमत में स्वीकृत विध्यर्थ का खण्डन करते हुए विधि का स्वरूप बताया है। इस ग्रन्थ पर वाचस्पति मिश्र (850 ई० से 900) ने "न्यायकणिका" नामक टीका लिखी है, जो महाप्रभुलाल गोस्वामी द्वारा संपादित एवं 'तारा प्रिन्टिंग वर्क्स वाराणसी' से प्रकाशित है।

**3. भावना विवेक**-इस ग्रन्थ में मण्डन मिश्र ने भावना के स्वरूप को समझाया है और नैयायिकों द्वारा स्वीकृत भावना सिद्धान्त का खण्डन किया है। यह गङ्गानाथ झा एवं गोपीनाथ कविराज द्वारा सम्पादित और प्रकाशित है। इस ग्रन्थ पर उम्बेकभट्ट ने टीका का प्रणयन किया है जो तारा प्रिंटिंग वर्क्स बनारस से प्रकाशित है।

**4. स्फोटसिद्धि**-इसमें 36 कारिकायें हैं जिनमें वर्ण, पद, वाक्यस्फोट द्वारा शाब्दबोध का वर्णन किया गया है। इस ग्रन्थ पर इनकी स्वयं की व्याख्या है।

**5. ब्रह्मसिद्धि**-यह ग्रन्थ वस्तुतः भर्तृहरि के द्वारा सम्मत "शब्दब्रह्म" की स्थापना करता है। इस ग्रन्थ के आधार पर ही कतिपय विद्वान् इन्हें शङ्कराचार्य के शिष्य सुरेश्वराचार्य से अभिन्न मान लेते हैं, जो सर्वथा भ्रामक है। इनके सिद्धान्त प्रकरण-पञ्चिका और जयन्तभट्टकृत न्यायमञ्जरी से भी प्रमाणित होते हैं। अतः उक्त दोनों व्यक्ति सर्वथा भिन्न-भिन्न थे। मण्डन शब्दब्रह्म का वर्णन करते हैं, जबकि सुरेश्वराचार्य ने अद्वय ब्रह्म का प्रतिपादन किया है। इनकी विद्वता का परिचय हमें उस समय विख्यात इस श्लोक से मिलता है-

**"स्वतः प्रमाणं परतः प्रमाणं कीराङ्गना यत्र गिरं गिरन्ति**
**द्वारस्थनीडा तरुसन्निपाते जानीहि तन्मण्डनमिश्रधाम।"**

## 4. शालिकनाथ मिश्र-(850 ई० से नवम् शताब्दी)

प्रभाकर के शिष्य शालिकनाथ ने उनके "बृहती" एवं "लघ्वी" दोनों ही ग्रन्थों पर टीकायें लिखी हैं। बृहती की टीका "**ऋजुविमला**" एवं लघ्वी की टीका "**दीपशिखा**" है। इन ग्रन्थों के अतिरिक्त इन्होंने प्रभाकरमत की विवेचना के लिये "**प्रकरण-पञ्चिका**" नामक प्रकरणात्मक ग्रन्थ का प्रणयन किया है। यह काशी हिन्दू विश्वविद्यालय से प्रकाशित है। इसके अतिरिक्त इन्होंने "**मीमांसाजीवरक्षा**"तथा "**वाक्यार्थ मातृकावृत्ति**" नामक ग्रन्थ भी लिखे हैं। इनके गौडदेशीय होने के प्रमाण उपलब्ध होते हैं।[1]

1. (क) "वेदानुकारेण पठ्यमानासु मन्वादिस्मृतिषु अपौरुषेयत्वाभिमानिनो गौडमीमांसक स्वार्थनिश्चयः।"

## 5. गोविन्द स्वामी

इन्होंने शावरभाष्य पर ''भाष्य विवरण' नामक व्याख्या लिखी है। यह व्याख्या प्रथम अध्याय से लेकर तृतीय अध्याय के प्रथम पाद पर्यन्त ही है। यह व्याख्या संक्षिप्त परन्तु अत्यन्त स्पष्ट है। इसकी हस्तलिपि आड्यार संग्रहालय (मद्रास) में सुरक्षित है। इसका प्रकाशन शावरभाष्य, तन्त्रवार्तिक तथा न्याय-सुधा एवं भावबोधिनी के साथ ''तारा पब्लिकेशन्स'' वाराणसी से हुआ है।

## 6. पार्थसारथि मिश्र—(नवम शताब्दी)

ये भी भाट्टमत के प्रवल समर्थक हैं। इन्होंने जैमिनीय मीमांसा पर **''शास्त्रदीपिका''** नामक अधिकरण प्रधान ग्रन्थ की रचना की है। यह मीमांसादर्शन का कीर्तिस्तम्भ है। यह मीमांसा का प्रामाणिक ग्रन्थ माना गया है। इसमें जैमिनि सूत्रों के शावरभाष्य के प्रथम अध्याय के द्वितीय पाद से लेकर द्वादशाध्यायपर्यन्त टीका की गयी है। इसका प्रकाशन निर्णय सागर प्रेस बम्बई से मयूखमालिका एवं युक्तिस्नेहप्रपूरणी के साथ तथा लाल बहादुर शास्त्री केन्द्रीय विद्यापीठ दिल्ली से प्रभा टीका के साथ हुआ है। इनका दूसरा ग्रन्थ **''न्यायरत्नमाला''** है। यह सर्वथा मौलिक ग्रन्थ है, जो इनके पाण्डित्य का परिचायक है। इसके अतिरिक्त कुमारिल भट्ट की ''टुप्टीका'' पर इन्होंने **''तन्त्ररत्न''** नामक व्याख्याग्रन्थ भी लिखा है।

## 7. माधवाचार्य-(चौदहवीं शती)

पार्थसारथिकृत शास्त्रदीपिका के क्लिष्ट होने से मीमांसा दर्शन के विचार को हृदयङ्गम कराने के लिये माधवाचार्य ने पूर्वपक्ष एवं उत्तरपक्ष सहित **''जैमिनीय- न्यायमाला''** नामक ग्रन्थ की रचना की है। यह ग्रन्थ श्लोकात्मक एवं अधिकरण प्रधान है। इसे और अधिक बोधगम्य बनाने के लिये इन्होंने स्वयं ही ''विस्तर'' नाम्नी संक्षिप्त व्याख्या भी लिखी है। इस ग्रन्थ में लगभग 1500 श्लोक हैं। ये सायणाचार्य के भाई थे।

## 8. रामकृष्ण

रामकृष्ण ने शास्त्रदीपिका पर **''युक्ति स्नेहप्रपूरणी-सिद्धान्तचन्द्रिका''** नामक

---

(ख) गौडोमीमांसकपञ्चिकाकारः। गौडो हि वेदाध्ययनाभावात् अवेदत् न जानातीति गौड-मीमांसकस्येत्युक्तम्।''(न्याय कु० की० बोधिनी टीका पृ०—121)
(—मद्रास से प्रकाशित बृहती भाग—2 की प्रस्तावना एवं द्र०- भाग—3 पृ०—34)।

व्याख्या लिखी थी। इसका तर्कपादान्त भाग "निर्णयसागर प्रेस बम्बई" से प्रकाशित है। यह स्पष्ट नहीं ज्ञात होता कि इन्होंने सम्पूर्ण शास्त्रदीपिका की व्याख्या की थी या केवल तर्कपाद पर। इनके अनुसार इनके पूर्व किसी अन्य ने शास्त्रदीपिका की व्याख्या नहीं लिखी थी।

### 9. **सोमेश्वर भट्ट**–(1493 ई०)

इन्होंने तन्त्रवार्तिक पर "**न्याय-सुधा**" एवं शास्त्रदीपिका पर "**कर्पूर-वार्तिक**" नाम्नी टीका लिखी है। ये भी भाट्टमतानुयायी है। न्यायसुधा एक प्रौढ़ टीका है।

### 10. **सोमनाथ**–(1540 ई०)

इन्होंने शास्त्रदीपिका के प्रथमाध्याय के द्वितीय पाद से प्रारम्भ करके बारहवें अध्यायपर्यन्त "**मयूखमालिका**" नाम्नी टीका लिखी है। सम्भव है कि प्रथम पाद पर रामकृष्ण की टीका होने के कारण इन्होंने उसके आगे की व्याख्या लिखी हो "या फिर मीमांसकों में मयूखमालिका को अधिक महत्त्व मिलने के कारण रामकृष्ण द्वारा शेष भाग पर लिखी टीका युक्तिस्नेहप्रपूरणी नष्ट हो गई हो।

### 11. **सुदर्शनाचार्य**

इन्होंने भी शास्त्रदीपिका पर "प्रकाश" टीका लिखी है। इन्होंने न्याय दर्शन के वात्स्यायन भाष्य पर भी 'सुबोध' नाम्नी टीका लिखी है।

### 12. **खण्डदेव**–(1650 से 1722 वि० स०)

इन्होंने मीमांसा दर्शन में नव्य-मत की उद्भावना की। इसके साथ ही इन्होंने जैमिनीय सूत्रों पर व्याख्या ग्रन्थ "**मीमांसाकौस्तुभ**" और "**भाट्टदीपिका**" नामक अधिकरणात्मक टीका लिखी एवं "**भाट्टरहस्य**" नामक स्वतंत्र ग्रंथ लिखा है जो श्री वेङ्कट सुब्रह्मण्य स्वामी के द्वारा सम्पादित एवं प्रकाशित है।

**(क) मीमांसाकौस्तुभ**–यह ग्रन्थ द्वादशाध्यायी के प्रथम अध्याय के द्वितीय पाद से लेकर तृतीयपाद के बलाबलाधिकरण पर्यन्त सूत्रों की व्याख्या है। इस ग्रन्थ में खण्डदेव ने प्रायः सभी प्रसिद्ध ग्रन्थकारों के मतों का खण्डन-मण्डन किया है। यह एक दुरूह गुरुगम्य ग्रन्थ है।

**(ख) भाट्टदीपिका**–खण्डदेव ने अपने दूसरे ग्रन्थ "भाट्टदीपिका" का प्रणयन शास्त्रदीपिका के अनुकरण पर किया है। यह भी मीमांसा कौस्तुभ की

भाँति ही द्वितीय पाद से ही प्रारम्भ किया गया है। इसका प्रथम संस्करण कलकत्ता से प्रकाशित हुआ है। यह नवम अध्याय के चतुर्थ पाद के छठे अधिकरण तक ही है। इसका मैसूर संस्करण चार भाग में प्रकाशित है। इस ग्रन्थ पर **भाट्टकल्पतरु, भाट्ट-चिन्तामणि, नयोद्योत** एवं **प्रभावली** टीका लिखी गई है। शम्भुभट्टकृत "प्रभावली" व्याख्या तृतीय अध्याय के तृतीयपाद पर्यन्त ही प्रकाशित है। शम्भुभट्ट खण्डदेव के साक्षात् शिष्य थे। इन्होंने कहीं-कहीं गुरुमत का खण्डन भी किया है।[1] भाट्टदीपिका पर श्री वाञ्छेश्वर यज्वा (19वीं शती) की भाट्टचिन्तामणि टीका भी उल्लेखनीय है।

### 13. वासुदेव दीक्षित–(1740 से 1800)

इनका प्रमुख ग्रन्थ "अध्वरमीमांसा कुतूहलवृत्ति" है। जैमिनि सूत्रों की यह व्याख्या अत्यन्त उपादेय है। ये अत्यन्त क्लिष्ट से विषय को भी अत्यन्त सरल रूप से प्रस्तुत करने में सिद्धहस्त हैं। यह ग्रन्थ प्रथमाध्याय से लेकर तृतीयाध्याय पर्यन्त कुप्पूस्वामी के संपादन में प्रकाशित हुआ है। इस समय यह चार भागों में राष्ट्रीय संस्कृत विद्यापीठ दिल्ली से प्रकाशित हुआ है। इन्होंने सिद्धान्तकौमुदी पर बालमनोरमा टीका की भी रचना की है।

### 14. रामेश्वर सूरि

इन्होंने जैमिनि सूत्रों की "**सुबोधिनी**" नामक सुगमवृत्ति लिखी है। यह वाराणसी से प्रकाशित है। इन सूत्रवृत्तियों के अतिरिक्त "**ऋषिपुत्रपरमेश्वर**" ने "**जैमिनीयसूत्रार्थसंग्रह**" नामक उपादेय ग्रन्थ लिखा है।

### 15. भवनाथ–(10वीं से11वीं शताब्दी)

इनका "**नयविवेक**" ग्रन्थ मीमांसादर्शन के प्रकरण ग्रन्थों में उल्लेखनीय है। इस ग्रन्थ में शालिकनाथ के मत का विस्तृत विवेचन है। इस पर वरदराज ने **दीपिका** और दामोदर सूरि ने **अलंकार** टीका का प्रणयन किया है, जिसकी हस्तलिपि सरस्वती भवन पुस्तकालय सम्पूर्णानन्द के पाण्डुलिपि भाग में रखी है। ये मिथिला निवासी थे।

### 16. अप्पयदीक्षित

इन्होंने **'विधिरसायन'** नामक ग्रन्थ की रचना की जो विधि का

1. "यद्यप्यत्र गुरोः कृतावपि मयाऽपि उद्‌भाविते काचनासंभूतिः तदपि प्रचारचतुरे नैषा पुरोभागिता। किन्तु क्ष्मातिलकाः कुशाग्रधिषणाशास्त्रबद्धादरा, मद्‌वाक्यं परिहृत्य तत्कृतिमलं कुर्वन्ति वयं मतिः।" (प्रभावली टीका की प्रस्तावना)।

साङ्गोपाङ्ग वर्णन करता है। इसका महत्ता को देखता हुए विधि रसायन दूषण नामक खण्डन लिखा गया है। इनका दूसरा ग्रन्थ **'वादनक्षत्रमाला'** है।

## 17. आपदेव–(1687 सं०)

आपदेवकृत **''मीमांसान्यायप्रकाश''** प्रकरण ग्रन्थों में अन्यतम है। वेदवाक्यों का पञ्चधा विभाजन सर्वप्रथम इसी ग्रन्थ में प्राप्त होता है। इस ग्रन्थ में दुरूह सिद्धान्तों को बड़ी ही सरल भाषा में वर्णित किया गया है। इसका दूसरा नाम ''आपोदेवी'' है। इस ग्रन्थ पर इनके पुत्र अनन्तदेव ने वृत्ति लिखी है। इसकी पट्टाभिरामशास्त्री कृत हिन्दी टीका सम्प्रति ''लाल बहादुर शास्त्री केन्द्रीय संस्कृत संस्थान'' से प्रकाशित है। इसकी चिन्नस्वामी कृत 'तत्वबोधिनी' संस्कृत टीका भी उल्लेखनीय है। इसकी पाण्डुलिपि इलाहाबाद विश्वविद्यालय के पुस्तकालय में विद्यमान है।

## 18. लौगाक्षिभास्कर

इन्होंने **'अर्थसंग्रह'** नामक लघुकाय ग्रन्थ की रचना की है। जिस पर अर्जुन मिश्र (1727 सं०) तथा शिवयोगि भिक्षु (1727) विरचित टीका प्राप्त होती है। इस ग्रन्थ पर पं० दयाशंकर शास्त्री ने हिन्दी टीका लिखी है। इस ग्रन्थ पर वाचस्पति उपाध्याय द्वारा पट्टाभिरामशास्त्री कृत अर्थालोक टीका सहित वैदुष्यपूर्ण हिन्दी टीका का प्रकाशन हुआ है। इसके अतिरिक्त इन्होंने **तर्ककौमुदी** की भी रचना की है, यह न्याय का ग्रन्थ है।

## 19. शङ्कर भट्ट

इन्होंने **''मीमांसाबालप्रकाश'** नामक ग्रन्थ लिखा है जो मीमांसा के कतिपय पदार्थों का विस्तार से कथन करता है। इनका दूसरा ग्रन्थ **'मीमांसासारसंग्रह'** है।

## 20. श्रीकृष्णयज्वा

''श्रीकृष्णयज्वा'' कृत ''मीमांसा परिभाषा'' एक लघुकाय प्रकरण ग्रन्थ है। यह सारगर्भित प्रकरण ग्रन्थों की श्रृंङ्खला में एक महत्वपूर्ण कड़ी है। ये 18वीं शती के भाट्ट सम्प्रदाय के विद्वान् थे। इसका प्रकाशन कलकत्ता व बनारस से हुआ है। बनारस से सम्पादित संस्करण का सम्पादन महामहोपाध्याय डॉ० गङ्गानाथ झा ने किया है। इसकी टीकाओं में ''आशुतोषिणी'' टीका सम्प्रति विद्वानों का कण्ठहार है।

इन ग्रन्थों के अलावा **नारायणभट्ट** का ''भाट्टभाषा प्रकाशिका'',

**वेंकटाध्वरि** का "मीमांसामकरन्द" तथा **चिन्नस्वामी शास्त्री** की "तन्त्र सिद्धान्त रत्नावली" मीमांसा दर्शन के अप्रतिम पुष्प हैं।

## 21. मुरारि मिश्र

इनके दो ग्रन्थ **एकादशाध्यायाधिकरण** और **त्रिपादीनीतिनयन** महामहो० डा० उमेश मिश्र के नोट्स के साथ प्रकाशित है। इनका काल 12वीं 13वीं शती माना गया है।[1]

## वेदवाक्यों का वर्गीकरण

आचार्य जैमिनि ने द्वादशलक्षणी (जैमिनि सूत्र) में सबसे पहले "अथातो धर्मजिज्ञासा" सूत्र को रखा है। धर्म की जिज्ञास्य के रूप में प्रतिज्ञा होने से द्वादशलक्षणी में वस्तुतः धर्म ही प्रतिपादित किया गया है। प्रश्न यह उठता है कि जैमिनि द्वारा द्वादशलक्षणी में प्रतिपादित धर्म क्या है? इसका समाधान करते हुए स्वयं जैमिनि नें कहा कि "चोदना (विधि) परक़ अर्थ ही धर्म है" चोदनालक्षणोऽर्थोधर्मः (जै० सू० 1/1/2)। इसी चोदनापरक धर्म रूप अर्थ को व्याख्यायित करते हुए अन्य शास्त्रकारों ने यह प्रतिपादित किया है कि वेद में प्रयोजन के रूप में विधीयमान याग-होमादि पदार्थ ही धर्म हैं। इस विधि लक्षण वाले धर्म का प्रतिपादन करने वाले वेदवाक्य पाँच प्रकार के होते हैं-[2]—1. विधि, 2. मन्त्र, 3. नामधेय, 4. निषेध, 5. अर्थवाद।

## पञ्चविध वेदवाक्यों का स्वरूप

**1. विधि**–"यजेत स्वर्गकामः" आदि अज्ञात स्वर्गादि पदार्थ के ज्ञापक वेदवाक्य "विधि" के नाम से व्यवहृत होते हैं।[3] इसी को मीमांसा-शास्त्रकारों ने चोदना, उपदेशं इत्यादि नामों से व्यवहृत किया है। "चोदना चोपदेशश्चविधिश्चैकार्थवाचिनः"। (कुमारिल भट्ट-तंत्रवार्तिक)

**2. मन्त्र**–याग में प्रयुक्त द्रव्य अथवा देवता आदि पदार्थों के स्मारक वेदवाक्य "मन्त्र" कहलाते हैं।[4] ये वाक्य पदार्थ स्मरण या प्रकाशन कराने के साथ ही अदृष्ट या अपूर्व की प्राप्ति भी कराते हैं। अतः मन्त्र दृष्ट (पदार्थ स्मरण) और अदृष्ट (अपूर्वोत्पत्ति) दोनों प्रकार के प्रयोजनों की सिद्धि करते हैं।

**3. नामधेय**–विधि के विधेयभूत यागादि के परिच्छेदक (व्यावर्तक) पद नामधेय

---

1. महामहोपाध्याय कुप्पूस्वामी की "ए प्राइमर ऑफ इण्डियन लॉजिक"-पृ० 68
2. "स च वेदो विधिमन्त्रनामधेयनिषेधार्थवादभेदात् पञ्चविधः। (अर्थसंग्रहः)।
3. "तत्राज्ञातार्थज्ञापको वेदभागो विधिः।" (अर्थसंग्रह)।
4. "मन्त्राणां च प्रयोगसमवेतार्थस्मारकतयाऽर्थवत्त्वम्"। (मी०न्या०पृ० 110)।

कहलाते हैं।[1] ये पद विधि के विशेषक होने के कारण विधेय याग को इतर यागविधियों से अलग करते हैं। यद्यपि नामधेय "पद" हैं किन्तु विधिवाक्य के विशेषक होने से उपचार से 'वाक्य' के रूप में व्यवहृत होते हैं।

**4. निषेध**–श्येनादि अनर्थभूत कर्मों से पुरुष की निवृत्ति कराने वाले वेदवाक्य "निषेध" के नाम से अभिहित होते हैं।[2] वस्तुतः ये वाक्य विधि के द्वारा प्रतिपादित धर्म की प्राप्ति में सहायक होते हैं। नञ्सहित लिङ्युक्त वाक्य ही मीमांसा में निषेधवाक्यों के नाम से व्यवहृत होते हैं।

**5. अर्थवाद**–विधि के द्वारा विधेय याग अथवा तत्संबंधित द्रव्य या देवता आदि की स्तुति द्वारा या निन्दा द्वारा विधि की प्ररोचना करने वाले वेदवाक्य अर्थवाद-वाक्य कहलाते हैं।[3] ये विधेयार्थ की प्रशंसा द्वारा विधि के प्रति रुचि उत्पन्न करके यागादि के अनुष्ठान में पुरुष को प्रवृत्त कराते हैं।

वेदवाक्यों का यह पञ्चविध विभाजन केवल नव्यमीमांसकों द्वारा किया गया है यह विशेष रूप से प्रकरण-ग्रन्थों में स्पष्ट रूप से व्याख्यात है। यद्यपि जैमिनि, शबरस्वामी, कुमारिल भट्ट आदि प्राचीन मीमांसकों द्वारा विधि, मन्त्र, नामधेय एवं अर्थवाद रूप वेदवाक्यों की विस्तृत विवेचना की गई है, तथापि "निषेध" इस वेदभाग का पृथक्रूपेण नामतः उल्लेख नहीं किया गया; किन्तु केवल इस आधार पर यह कहना अयुक्त है कि जब जैमिनि आदि प्रामाणिक मीमांसकों द्वारा निषेध का प्रामाण्य नहीं स्थापित किया गया तो नव्यमीमांसकों ने "निषेध" नामक विचित्र वेद-विभाग की कैसे कल्पना कर ली।

उक्त शङ्का का समाधान यह है कि यद्यपि प्राच्य मीमांसकों ने "निषेध" इस वेदभाग की शब्दतः पृथक्रूप से विवेचना नहीं की अथवा द्वादशलक्षणीकार जैमिनि ने अपने द्वादशलक्षणी में अन्य वेदभागों के प्रतिपादन हेतु जिस प्रकार से पृथक्-पृथक् अधिकरण की रचना की है, उसी प्रकार से "निषेधलक्षणाधिकरण" इस नाम से अधिकरण की रचना नहीं की, तथापि आचार्य जैमिनि ने द्वादशलक्षणी के पांचवें तथा दसवें अध्याय में "बाध" इस शीर्षक से बाध का लक्षण बताते हुए उसी प्रसंग में निषेधवाक्यों के स्वरूप और प्रामाण्य की विवेचना की है। वस्तुतः प्राचीन मीमांसकों द्वारा निषेध की अलग से चर्चा न करके उसे विधिवाक्य के अन्तर्गत ही समाहित किया गया है। उन्होंने निषेधवाक्यों को अधर्मभूत कर्मों से पुरुषनिवृत्ति द्वारा धर्मरूपी पुरुषार्थ प्राप्ति का हेतु माना है। विधि और निषेध दोनों प्रकार के वाक्यों में प्रेरणाशक्ति रहती है।

---

1. "नामधेयानां विधेयार्थपरिच्छेदकतयाऽर्थवत्त्वम्।' (मी०न्या०प्र०पृ० 117)।
2. "अनर्थहितो: कर्मणः सकाशात् पुरुषस्य निवृत्तिकरत्वेन निषेधानां पुरुषार्थानुबन्धित्वम्।" (मी०न्या०प्र०पृ० 146)
3. "प्राशस्त्यनिन्दान्यतरपरं वाक्यमर्थवादः।" (अर्थसंग्रह)।

यद्यपि निषेधवाक्यों में नञ्श्रुति के द्वारा विधि की भाँति साक्षात् निवर्तना नहीं सम्पादित होती तथापि लिङ्प्रत्यययुक्त नञ् द्वारा पुरुष निवर्तन सम्भव होता है। जिससे अनर्थकारी क्रियाओं से पुरुष की निवृत्ति होती है और निषेधवाक्यों द्वारा धर्म का प्रतिपादन सम्भव होता है। इस प्रकार निषेधवाक्यों का भी धर्म के प्रति प्रामाण्य सिद्ध होता है। वस्तुतः धर्म में प्रवृत्ति के लिये अधर्म के स्वरूप का ज्ञान होना आवश्यक है और यही निषेधवाक्यों का प्रयोजन (कार्य) है। इस प्रकार यह स्पष्ट हो जाता है कि वेदगत निषेधवाक्य अधर्मरूप अनिष्टकारी क्रियाओं से पुरुष की निवृत्ति कराने के कारण उपयोगी है।

## विधिवाक्यों का स्वरूप और उपयोगिता

मीमांसाशास्त्र में विधि का स्थान् महत्वपूर्ण है। मीमांसा में विधि, उपदेश, प्रेरणा आदि एक दूसरे के पर्याय माने गये हैं।[1] क्रियागत लिङ्, लोट् एवं तव्य प्रत्यय के द्वारा विधिवाक्यों का विधायकत्व ज्ञात होता है। जैसे—"स्वर्गकामो यजेत" इस वाक्य में प्रयुक्त "यजेत" यह क्रियापद लिङ्- "त" प्रत्यय से युक्त है। क्रियापदगत यही प्रत्यय विधिप्रत्यय के नाम से भी व्यवहृत होते हैं। ये विधायक प्रत्यय श्रोता पुरुष में प्रवृत्ति उत्पन्न करने के कारण "प्रवर्तना" इस संज्ञा से भी अभिहित होते हैं। पुरुष-प्रवृत्यनुकूल व्यापार ही प्रवर्तना है। लोक में यह प्रवृत्यनुकूल व्यापार प्रेरणा देने वाले गुरु आदि में स्थित होता है। वेद के अपौरुषेय होने के कारण वहाँ यह प्रवर्तना लिङादियुक्त प्रेरणाबोधक शब्द में रहती है।

प्रभाकर मिश्र ने विधि प्रत्ययगत इन लिङादि का अर्थ "नियोग" माना है, क्योंकि विधिप्रत्यय अपने अभीष्ट सम्पादन के लिये अपने विषयभूत यागादि में पुरुष को नियुक्त करता है, इसीलिये इसे नियोग कहा गया है। नियोग का दूसरा नाम **"कार्य"** भी है। कार्य वस्तुतः पुरुष प्रयत्न (कृति) द्वारा साध्य है। अतः कार्य अपनी सिद्धि हेतु नियोज्य पुरुष का नियोग करता है। वेदगत विधिवाक्यों को सुनने के पश्चात् "यह मेरे करने योग्य है" अर्थात् "मत्कृतिसाध्य" है; ऐसी बुद्धि जिस श्रोता पुरुष में उत्पन्न होती है वही "नियोज्य पुरुष" है। जिन लिङादिप्रत्ययों के श्रवण से ऐसी बुद्धि पुरुष में उत्पन्न होती है, वह विधि प्रत्यय ही नियोजक अथवा प्रेरक होने से प्रेरणारूप है। यथा —"स्वर्गकामो जुहुयात्" आदि वाक्यों में स्वर्गरूप फल पुरुषप्रयत्न (कृति) द्वारा साध्य हैं। अतः स्वर्ग फल की कामना से युक्त पुरुष अग्निहोत्रहवन कर्म में नियोज्य है। स्वर्ग की कामना से युक्त पुरुष होम द्वारा काम्य स्वर्गफल का सम्पादन करेगा। क्योंकि साधन ज्ञान के बिना पुरुष

1. "चोदना चोपदेशश्च विधिश्चैकार्थवाचिनः।"

यागादिकर्म में प्रवृत्त नहीं हो सकेगा, अतः इस स्वर्गादिरूप अभीष्ट के सम्पादक यागादि इसके साधन हैं। इस प्रकार यह भी स्पष्ट हो जाता है कि विधिवाक्य प्रत्यक्षादि अन्य प्रमाणों से अज्ञात स्वर्गादि साध्य के साधनभूत यागादि का ज्ञान कराने के कारण धर्म में प्रमाण हैं। यागादि की यह कार्यरूपता विधि (शब्द) प्रमाण के अतिरिक्त अन्य किसी प्रत्यक्ष या अनुमानादि प्रमाण के द्वारा नहीं सिद्ध होती। अतः जिस प्रकार सदैव विषययुक्त पदार्थ का ही ज्ञान होता है, उसी प्रकार "कृति" अर्थात् पुरुषप्रयत्न भी सविषयक ही होता है। इसके साथ ही यह भी ध्यातव्य है कि साधन ज्ञान के बिना पुरुषकृति द्वारा क्रिया का सम्पादन सम्भव नहीं है। विधि-वाक्यगत धात्वर्थ ही क्रिया का करण या साधन होता है। अतः धात्वर्थरूप साधन के द्वारा पुरुष कार्य का उत्पादक (सम्पादक) बनता है।

मीमांसादर्शन में अपूर्व रूप फल को उद्देश्य करके पुरुष द्वारा किया गया याग, दान, होमादि क्रियाविषयक व्यापार "कृति" संज्ञा से विभूषित होता है। यह कृति या प्रयत्न वस्तुतः चेतन आत्मा का गुण है, जो नियोज्य पुरुष में रहता है। इसका कारण यह है कि कार्य या नियोग की सिद्धि के लिये चेतन पुरुष हीं प्रयत्नवान् होता है, अचेतन पदार्थ कृतिमान् न होने के कारण नियोज्य नहीं हो सकता।

निष्कर्ष यह है कि "स्वर्गकामो यजेत" आदि विधिवाक्यगत लिङ् प्रत्यय ("त") प्रेरणा या नियोग रूप हैं। यही लिङ् प्रत्यय 'यज' के धात्वर्थ याग-क्रिया द्वारा स्वर्ग फल का सम्पादक होने से करण या साधन हैं और यह धात्वर्थ क्रियारूप है। अतः धात्वर्थविशिष्ट 'त' प्रत्यय को "आख्यात" भी कहा जाता है।

विधि की यह प्रवर्तनाशक्ति "भावना" कहलाती है। इन लिङादिप्रत्ययों के अर्थ को "अभिधाभावना" भी कहा गया है। वस्तुतः लिङादिप्रत्यय युक्त यजेतादि पद में दो प्रकार की भावनाओं की स्थिति मानी गयी।[1] यागादिक्रियाओं से स्वर्गादिफल को भावित करने से सम्बन्धित प्रेरयिता (लिङादि) का जो विशिष्ट व्यापार है, वहीं मीमांसाशास्त्र में भावना के नाम से व्यवहृत होता है।[2] यह भावना "शाब्दीभावना" और "आर्थीभावना" के भेद से दो प्रकार की है-

**शाब्दी भावना**-जब अभिधासंज्ञक भावना लिङादिप्रत्ययगत शब्द के आश्रित रहती है तब वह शब्दनिष्ठ होने के कारण शाब्दभावना या शाब्दीभावना के नाम से व्यवहृत होती है। लोक में यह भावना प्रयोक्ता अर्थात् (प्रेरयिता) गुर्वादिपुरुष में रहती है; जबकि वेद के अपौरुषेय होने से वेदगत विधिवाक्यों

1. "अभिधा भावनामाहुः अन्यामेव लिङादयः"। (तंत्रवार्तिक —पृ० 344)।
2. "भावना नाम भवितुर्भवनानुकूलो भावयितुर्व्यापारविशेषः"। (अर्थ संग्रह)।

में प्रयुक्त लिङादि-शब्दनिष्ठ होती है। प्रेरणारूप लिङादि प्रत्यय के श्रवण से प्रयोज्य पुरुष में प्रवृत्ति बुद्धि उत्पन्न होने के कारण यह शाब्दीभावना कहलाती है। अभिधावृत्ति से श्रवण मात्र से ही लिङादि के अर्थ का प्रतिपादन होने के कारण इसे "अभिधाभावना" कहा जाता है। यह विधायक प्रत्यय के "लिङ्त्वांश" से सम्बद्ध होती है।

**आर्थीभावना**-यह भावना पुरुष प्रवृत्ति रूप है। क्योंकि यागादि क्रियाओं में पुरुष की प्रवृत्ति ही विधि का प्रयोजन (अर्थ) है, इसीलिये इसे आर्थीभावना कहा गया है। यह विधायक प्रत्यय के 'आख्यातांश' से सम्बद्ध होती है। पुरुषप्रवृत्ति रूप होने के कारण आख्यात को क्रियारूप कहा गया है। वस्तुतः यह भावना स्वर्गादि प्रयोजन की इच्छा से उत्पन्न हुआ यागादि क्रियाविषयक व्यापार है जो अभीष्ट स्वर्गादिफल के सम्पादयिता (भावयिता) पुरुष में विद्यमान रहती है और विधि के विधेयभूत यागादि से सम्बद्ध पुरुष का "विशेष-प्रयत्न" (प्रवृत्तिरूप) है।

उक्त विवरण से यह स्पष्ट हो जाता है कि एक ही विधायक प्रत्यय (त) का अंश होते हुए भी ये दोनों भावनायें भिन्ननिष्ठ होती हैं। जहाँ शाब्दी भावना इष्टसाधनता ज्ञान से युक्त प्रयोक्ता पुरुष में रहती है वहीं आर्थीभावना शाब्दीभावना का साध्य (फल) है और प्रयोज्य पुरुष में स्थित होती है। ये दोनों ही भावनायें साध्य, साधन और इतिकर्तव्यता रूप अंशत्रय से युक्त होती हैं। शाब्दीभावना का 'साध्य है—पुरुष-प्रवृत्तिरूप आर्थीभावना, 'साधन' लिङादि ज्ञान और यागादि क्रिया अथवा विधि के विधेय पदार्थ का प्राशस्त्यज्ञान "इतिकर्तव्यता" है। पुरुषव्यापाररूपा आर्थीभावना का स्वर्गादि "साध्य" है, याग होमादि क्रियायें "साधन" और समस्त अङ्गसमुदाय से युक्त यागादि क्रियाओं से स्वर्गादि इष्टफल का सम्पादन "इतिकर्तव्यता" है। मीमांसा सिद्धान्त के अनुसार इन विधिविहित यागादि क्रियाओं के सम्पादन से "अपूर्व" की उत्पत्ति होती है। यह अपूर्व यजमान पुरुष की आत्मा में समवेत रहता है और शरीर त्याग के पश्चात् यह अपूर्व ही पुरुष को स्वर्गादि की प्राप्ति करात। है।

तात्पर्य यह है कि विधि शब्द प्रमाण का महत्त्वपूर्ण घटक है। यह विधि कार्य की विधायक होती है अतएव जो वाक्य विधायक या प्रेरक होता है, वही विधिवाक्य की संज्ञा से विभूषित होता है। जैसे-"अग्निहोत्रं जुहुयात्स्वर्गकामः" वाक्य पुरुष को अग्निहोत्र कर्म को करने के लिये प्रेरित करता है अतएव यह विधिवाक्य का उदाहरण है। मीमांसा दर्शन में प्रमाणान्तर से सर्वथा अज्ञात अर्थ का बोध कराने वाले वेदभाग को विधि कहा गया है। यह विधि सामान्यतः दो प्रकार की होती है- वैदिक विधि, लौकिक विधि। लौकिक विधि-वाक्य के उदाहरण 'गामानय', 'ओदनकामः तण्डुलं पचेत्'

इत्यादि वाक्य हैं। वैदिक विधि वाक्यों के उदाहरण "स्वर्गकामो यजेत", अग्निहोत्रं जुहुयात्" आदि वाक्य हैं। लिङ्, लोट्, लेट् और तव्यादि प्रत्ययों के द्वारा अभिहित अर्थ ही विधि है।

वैदिक विधि के प्रयोजन की दृष्टि से तीन भेद किये जाते हैं-

1. **अपूर्व विधि**—यह सर्वथा अज्ञात अर्थ की ज्ञापक होती हैं। जैसे—"स्वर्गकामो यजेत" वाक्य।

2. **नियम विधि**—यह विधि अनेक प्राप्त साधनों में से किसी एक साधन की प्राप्ति की नियामक होने से नियमविधि कहलाती है। जैसे "व्रीहीन् अवहन्ति' विधि। यहाँ धान्य से तुषविमोचन के अवहनन, नखविदलन, अश्मकुट्टन (पत्थर से कूटना) आदि अनेक प्राप्त साधनों में से केवल अवघात का ही ग्रहण विहित है; शेष का नहीं। यही इस विधि का प्रयोजन है। यह अप्राप्तांशपूरणफला विधि कहलाती है।[1]

3. **परिसंख्याविधि**—यह विधि प्राप्त पक्षों की निवृत्ति कराने के कारण अर्थात् अनेक प्राप्त पक्षों में से इतर साधन की निवर्तक होने से परिसंख्या कहलाती है[2]। वस्तुतः यह विधि प्राप्तांशभूत इतर साधन की निवर्तक होती है। जैसे- 'इत्यश्वाभिधानीमादत्ते' विधि से अश्वरशनाग्रहण का विधान नहीं अपितु गर्दभरशनादान की निवृत्ति परिसंख्या का प्रयोजन है। यह श्रौती और लाक्षणिकी के भेद से दो प्रकार की है।

इन विधियों में से **अपूर्व विधि** के पुनः चार प्रकार दृष्टिगत होते हैं-

1. उत्पत्ति विधि 2. विनियोगविधि 3. प्रयोगविधि 4. अधिकारविधि ।

1. **उत्पत्तिविधि**—जिस वेद वाक्य से याग कर्म के स्वरूप मात्र का बोध होता है वह 'उत्पत्ति विधि' कहलाती है। जैसे—**'अग्निहोत्रं जुहोति'**—यह वाक्य अग्निहोत्र के स्वरूप मात्र का बोधक होने से उत्पत्ति विधि का उदाहरण है। कतिपय स्थलों पर ये उत्पत्ति वाक्य कर्म के स्वरूप एवं गुण दोनों के बोधक होते हैं, किन्तु यह स्थिति वहाँ होती है जहाँ कर्म का और गुण का प्रापक वाक्य भिन्न-भिन्न नहीं होता। जैसे **'सोमेन यजेत'** इस वाक्य द्वारा सोम याग और सोमगुण दोनों का विधान होता है। क्योंकि सोमयाग का उत्पत्ति वाक्य प्राप्त नहीं है, अतः यहाँ मत्वर्थलक्षणा की सहायता से इस वाक्य का 'सोमवता यागेन इष्टं भावयेत्' अर्थात् 'सोमविशिष्ट द्रव्य से याग को भावित करें' ऐसा अर्थ किया जाता है। लौगाक्षिभास्कर आदि कतिपय मीमांसकों ने इसे विशिष्ट

---

1. "अनेन हि विधिना अवघातस्य न वैतुष्यार्थत्वं बोध्यते अन्वयव्यतिरेकसिद्धत्वात् किन्तु नियमः, स चाप्राप्तांशपूरणम्"।
2. विस्तृत विवरण के लिये द्रष्टव्य- मी०परि० की आशु० पृ० 179-181

विधि कहा है। वस्तुतः ऐसा अर्थ तब स्वीकार किया जाता है। जब कोई अन्य विकल्प संभव न हो। क्योंकि मत्वर्थलक्षणा से कल्पनागौरव में वृद्धि होती है; अतएव अगत्या ही मत्वर्थलक्षणा स्वीकार करना चाहिए।[1]

याग के दो रूप स्वीकृत है—1. द्रव्य 2. देवता। इन्हीं से कर्म का स्वरूप निर्धारित होता है। यद्यपि 'अग्निहोत्रं जुहोति' वाक्य से द्रव्य या देवता का श्रवण नहीं होता तथापि यह उत्पत्ति वाक्य है। क्योंकि इसके अग्निरूप देवता की प्राप्ति 'अग्निर्ज्योतिः ज्योतिरग्निः' आदि मंत्र से एवं द्रव्य की प्राप्ति **'दध्ना जुहोति'** इस गुण विधायक वाक्य से होती हैं, अतः इसे उत्पत्तिविधि मानना युक्तिसङ्गत है। यदि इसे देवतादि की प्राप्ति कराने वाली विधि मानेगें तो इसकी अपूर्वता भङ्ग होगी, क्योंकि उसकी प्राप्ति अन्य वेदवाक्य से होती है; इसलिये यहाँ अप्राप्तार्थप्रापकता नहीं सिद्ध होगी। अतः यह उत्पत्ति विधि का ही उदाहरण सिद्ध होता है। 'श्रीकृष्णयज्वा' ने इसे कर्मोत्पत्तिविधि कहा है।

**2. विनियोगविधि**—जो अपूर्व विधि अङ्गभूत कर्मों का प्रधान कर्म के साथ सम्बन्ध प्रतिपादित करती है वह विनियोग विधि कहलाती है। जैसे- "दध्ना जुहोति" इस वाक्य में दधि रूप विधेय (अङ्गभूत) द्रव्य का होमरूप उद्देश्य (प्रधानकर्म) के साथ सम्बन्ध निरूपित किया गया है अर्थात् इस वाक्य से यह बोध होता है कि- होमरूप प्रधान कर्म का दधि अङ्ग है। यहाँ दधि के विधेय होने से उसकी अङ्गता बोधित होती है और 'अग्निहोत्रं जुहोति' से अनूदित "जुहोति" (होम) के उद्देश्य होने से होमकर्म की प्राधान्यता ज्ञात होती है। वस्तुतः कर्मोत्पत्ति विधि में धात्वर्थ विधेय होता है। अतः वाक्यार्थ में धात्वर्थ का करणत्वेन अन्वय होता है। जबकि विनियोग (गुण) विधि में धात्वर्थ करण नहीं होता प्रत्युत तृतीयादि श्रुतिसंयुक्त द्रव्यादि ही करण होते हैं, जो धात्वर्थ से करणत्वेन सम्बद्ध (अन्वित) होते हैं। देवता को उद्देश्य करके अग्नि आदि आधार में द्रव्य का प्रक्षेपण ही याग है। कतिपय स्थलों पर इस धात्वर्थ का अन्वय आश्रय रूप में किया जाता है। जैसे **'दध्नेन्द्रियकामस्य जुहुयात्'** आदि वाक्यों में "दधिकरणत्वेन इन्द्रियं भावयेत्' ऐसा अर्थबोध होता है। अतएव यहाँ इन्द्रिय (समृद्धि) फल को उद्देश्य करके दधिरूपसाधन से होम का विधान प्राप्त होता है। यह दधिकारणता होम के साथ आश्रय रूप सम्बन्ध के कारण ही चरितार्थ होती है।[2] दधि आदि की यह अङ्गता उनकी पारार्थ्यता के कारण है। जैसा कि जैमिनि ने कहा भी है, **"शेषः परार्थत्वात्'**। यहाँ परार्थता

1. अतश्च विशिष्टविधाविव गुणविधावप्यस्त्येव मत्वर्थलक्षणेति चेन्नैवम्। गुणान्वयानुपपत्त्या मत्वर्थलक्षणा अङ्गीक्रियते।" [मी०न्याय० पृ०35]
2. "तत्सिद्धं धात्वर्थस्य न करणत्वेनैवान्वय इति। किं तर्हि क्वचित् करणत्वेन क्वचित्साध्यत्वेन क्वचिदाश्रयत्वेनेति। गुणविधौ साध्यत्वेनैवान्वयः सम्भवतीति न मत्वर्थलक्षणायाः प्रयोजनम्'। [अर्थ०]

का तात्पर्य अन्य की स्वरूप सिद्धि में जिसका प्रयोजन हो उन द्रव्यादि से है। 'दध्ना जुहोति' आदि वाक्यों में भी दधि का प्रयोजन परार्थ अर्थात् होम आदि की स्वरूपसिद्धि के लिये होने से दधि होम का अङ्ग सिद्ध होता है।

इस अङ्गत्व का निर्धारण श्रुति, लिङ्ग, वाक्य, प्रकरण, स्थान और समाख्या रूप छह सहकारिकारणों की सहायता से किया जाता है।

**श्रुति** जो शब्द किसी अन्य प्रमाण की अपेक्षा न करे वह श्रुति है। श्रुति के भी तीन भेद हैं-

1. विधात्री श्रुति 2. अभिधात्री श्रुति 3. विनियोक्त्री श्रुति

जो शब्द किसी अन्य प्रमाण की अपेक्षा न करे, वह विधायिका श्रुति विधात्री है। जैसे- 'व्रीहीभिर्यजेत'। इस वाक्य में प्रयुक्त 'यजेत' इस एकपद में यजरूप प्रकृति से धात्वर्थ याग का एवं प्रत्ययार्थ से भावना का बोध होता है। यहाँ भावना का तात्पर्य आख्यातरूपा आर्थीभावना से है। इस आख्यात के द्वारा ही संख्या भी ज्ञात होती है, जो भावना का अङ्ग है। संख्या और भावना के अङ्गाङ्गिभाव में समानाभिधान (एकाभिधान) श्रुति ही प्रमाण है।

यहाँ संख्या की यागाङ्गता साक्षात् नहीं अपितु भावना के द्वारा है और इस अङ्गाङ्गिभाव की बोधिका श्रुति एकपदरूपा है अर्थात् एक ही पद में प्रयुक्त संख्या भावना के साथ और संख्यान्वित भावना याग के साथ अङ्गता को प्राप्त करती है, इस बोध में एक-पदरूपा श्रुति ही प्रमाण है; इनका सम्बन्ध वस्तुतः एक ही पद में उपस्थित होने से है। तात्पर्य यह है कि समानाभिधान श्रुति से संख्या भावना का अङ्ग सिद्ध होती है और एकपदश्रुति से संख्या याग का अङ्ग सिद्ध होती है। यहाँ यह शङ्का अयुक्त है कि अमूर्त होने से संख्या भावना का अङ्ग नहीं हो सकती क्योंकि संख्या कर्तृसंयुक्त भावना में अन्वित होती है। अतः **एकहायनीन्याय** से जैसे गो द्रव्य के साथ अमूर्त आरुण्यादि गुण अन्वित होते हैं, वैसे ही भावना के साथ आक्षिप्त कर्त्ता में अमूर्त संख्यादि गुण भी अन्वित हो सकते हैं। यह शङ्का वस्तुतः वैयाकरणों की है, क्योंकि वैयाकरण भावना को धात्वर्थगत मानता है; जबकि मीमांसक भावना को प्रत्ययार्थ मानते है, अतः कर्त्ता को प्रत्ययार्थ मानने वाले वैयाकरण मत में यह वैरस्य भले ही हो किन्तु प्रत्ययार्थ या आख्यातार्थ को भावना मानने वाले मीमांसक के मत में कर्त्ता के आक्षेपलभ्य होने से कर्तृपरिच्छेद द्वारा संख्या की यागाङ्गता भी सिद्ध होती है।

यह श्रुति लिङ्गादि अन्य प्रमाणों की अपेक्षा प्रबल होती है। क्योंकि लिङ्गादि अन्य प्रमाण जहाँ श्रुत्यादि की सहायता की अपेक्षा रखते हैं, वहीं निरपेक्ष प्रमाण होने से श्रुति विनियोग सम्बन्ध का शीघ्र बोध करा देती है।

जैसा कि जैमिनि ने कहा भी है—**श्रुतिलिङ्गवाक्यप्रकरणस्थानसमाख्यानां समवाये पारदौर्बल्यम् अर्थविप्रकर्षात्**[1]। तात्पर्य यह है कि विधान करने वाली श्रुति विधात्री कहलाती है अर्थात् जो वाक्य विधायक प्रत्यय से संयुक्त होता है वह **'विधात्री'** है जैसे— "अग्निहोत्रं जुहुयात्" आदि वाक्य। जो विधि पदार्थ का अभिधान करती है अर्थात् अभिधा द्वारा स्वार्थ का प्रतिपादन करती है वह **अभिधात्री'** श्रुति है। जैसे—'व्रीहीन् प्रोक्षति' आदि वाक्य व्रीहि प्रोक्षण का कथन करने के कारण अभिधात्री श्रुति के उदाहरण हैं। जहाँ शब्द के श्रवणमात्र से ही विनियोग सम्बन्ध प्रतीत होता है; वह विनियोक्त्री श्रुति कहलाती है। जैसे- "व्रीहीभिर्यजेत" वाक्य में वाक्य के श्रवण मात्र से ही व्रीहियों की अङ्गता और याग की प्रधानता का सम्वन्ध प्रतीत होने से यह विनियोक्त्री श्रुति का उदाहरण है। इस विनियोक्त्री श्रुति के भी तीन भेद दृष्टिगत होते हैं—

1. विभक्तिरूपा 2. समानाभिधानरूपा 3. एकपदरूपा विनियोक्त्री श्रुति

**विभक्तिरूपा** विनियोक्त्री श्रुति की अङ्गता विभक्ति से निर्णीत होती है। जैसे **'व्रीहीभिर्यजेत'** वाक्य में व्रीहियों की यागाङ्गता तृतीया श्रुति द्वारा ज्ञात होने से यह विभक्तिरूपा विनियोक्त्री श्रुति का उदाहरण है। यहाँ व्रीहियों की यागाङ्गता वस्तुतः साक्षात् नहीं अपितु पुरोडाश का प्रकृतिभूत द्रव्य होने से सिद्ध होती है। यह विभक्तिरूपा विनियोक्त्रीश्रुति द्वितीया, तृतीया, चतुर्थी, पञ्चमी आदि भेदों से भी विभक्त होती है। "**व्रीहीन् अवहन्ति**", "**अरुणया पिङ्गाक्ष्या एकहायन्या गवा सोमं क्रीणाति**", "**मैत्रावरुणाय दण्डं प्रयच्छति**", "**अग्नेस्तृणान्यपचिनोति**" **एवं** "**यदाहवनीये जुहोति**" आदि वाक्य क्रमशः इन भेदों के उदाहरण हैं। इन सभी विभक्ति श्रुतियों से विनियोग सम्बन्ध ज्ञात होता है।

**समानाभिधानश्रुति** वह है जहाँ एक ही प्रत्यय द्वारा अङ्गता निर्णीत होती है जैसे—**'पशुना यजेत'** इस वाक्य में पशु के साथ संयुक्त 'टा' इस एक ही प्रत्यय से एकत्व, पुंसत्व और कारक (करण) तीनों का बोध होता है। यहाँ एकत्व और पुंसत्व कारक में अन्वित होने से उसके अङ्ग सिद्ध होते हैं। वस्तुतः सभी प्रत्ययार्थो में कारक की ही प्रधानता होने से शेष अर्थ उसके अङ्ग के रूप में अन्वित होते हैं। निष्कर्ष यह है कि इस वाक्य से यह बोध होता है कि एकत्व संख्या विशिष्ट पुंस्त्व संयुक्त पशु से याग करना चाहिए।

**लिङ्ग**—शब्द की सामर्थ्य 'लिङ्ग' कहलाती है। यह सामर्थ्य दो प्रकार की होती है 1. शब्दगत सामर्थ्य 2. अर्थगत सामर्थ्य। **शब्दगत सामर्थ्य** वहाँ होती है जहाँ

1. जै०सू०3/3/14

शब्द से ही विनियोग कल्पित होता है जैसे **'अग्नये जुष्टं निर्वपामि'** इस मंत्र की निर्वापाङ्गता है- यह शब्द सामर्थ्य से ही निर्धारित होता है। इसी प्रकार **बर्हिर्देवसदनं दामि'** (देवसदन के लिये कुशों को काटता हूँ) इस मंत्र की कुशोच्छेदन कर्म के प्रति अङ्ता है न कि उलपादि (तृणविशेष) की- यह बोध भी मन्त्र की शब्द सामर्थ्य से ही होता है। अतः लिङ्ग से भी विनियोग होता है। **अर्थगत सामर्थ्य** वह है जहाँ कार्य का प्रयोजन सामर्थ्य से विनियोग होता है। अर्थात् जिसकी जिस कार्य को करने में सामर्थ्य है वही उस कर्म के प्रति अङ्ग सिद्ध होता है। जैसे प्रथम अध्याय में सामर्थ्याधिकरण में **'स्रुवेणावद्यति', स्वधितिना अवद्यति, हस्तेनावद्यति'** इत्यादि वाक्य पठित हैं, वहीं पर **'उरु प्रथस्व उरुप्रथा** यह मन्त्र पठित है। यह मन्त्र हस्तावदान का अङ्ग है- यह बोध अर्थगत सामर्थ्य से ही होता है, क्योंकि पुरोडाश को हाथ से ही फैलाया जा सकता है उसके लिये स्रुवा या छुरी की आवश्यकता नही है। इस प्रकार यह स्पष्ट हो जाता है कि शब्द की अर्थ को कहने की सामर्थ्य ही लिङ्ग है। जैसा कि वार्तिककार ने कहा भी है- **सामर्थ्यं सर्वभावानां लिङ्गमित्यभिधीयते**।

यह लिङ्ग श्रुति की अपेक्षा दुर्बल प्रमाण है और वाक्य, प्रकरणादि की अपेक्षा प्रबल है। क्योंकि श्रुति की कल्पना करके ही वह विनियोग कराने में समर्थ होता है जवकि वाक्य की अपेक्षा लिङ्ग प्रवल होता है। वस्तुतः वाक्य से जहाँ पहले लिङ्ग की कल्पना करने के अनन्तर श्रुति कल्पित की जाती हैं वहाँ लिङ्ग सीधे श्रुति की कल्पना करके वाक्य से पूर्व ही विनियोग करा देता है अर्थात् लिङ्ग की अपेक्षा वाक्य के दूरस्थ होने से वह लिङ्ग से वाधित हो जाता है। अतः लिङ्ग श्रुति से दुर्बल है; किन्तु वाक्यादि की अपेक्षा प्रबल होने से उनकी अपेक्षा शीघ्र अङ्गतावोध कराता है।

**वाक्य**—सहोच्चारण को 'वाक्य-प्रमाण' की संज्ञा दी गई है। यह सहोच्चारण या समभिव्याहार' वहाँ कार्य करता है जहाँ द्वितीया आदि विनियोक्त्री श्रुति का अभाव होने पर भी अङ्गाङ्गिबोधक पदों का एक साथ उच्चारण विनियोग कराता है जैसे—**'यस्य पर्णमयी जुहूर्भवति न स पापं श्लोकं श्रृणोति'** इस वाक्य में पर्णता और जुहू के सहोच्चारण से ही यह वोध होता है कि पर्णता जुहू का अङ्ग है। यह वाक्य प्रमाण प्रकरणादि की अपेक्षा शीघ्र विनियोग कराने के कारण प्रकरणादि का बाधक है और श्रुति एवं लिङ्ग से दुर्वल होने से उससे बाधित होता है।

**प्रकरण**—दो वाक्यों की पारस्परिक आकाङ्क्षा ही प्रकरण प्रमाण है। जैसे—**समिधो यजति, तनूनपातं यजति** आदि वाक्यों से विहित प्रयाजादि कर्मों का विशेष फल निर्दिष्ट न होने से इन वाक्यों का अर्थवोध होने के पश्चात् यह आकाङ्क्षा होती है कि ये कर्म किसके उपकारक हैं। इसी प्रकार

**'दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गकामो यजेत'** वाक्यों के श्रवण के अनन्तर यह आकाङ्क्षा होती है कि दर्शपूर्णमास याग कैसे सम्पादित हो; इस उभयाकांक्षा से ही सिद्ध होता है कि प्रयाजादिकर्म दर्शपूर्णमास कर्म के अङ्ग हैं और दर्शपूर्णमास अङ्गी। यह प्रकरण दो प्रकार का होता है- 1. महाप्रकरण 2. अवान्तर प्रकरण। उनमें मुख्य भावना से सम्बद्ध प्रकरण महाप्रकरण है। जैसे- प्रयाजादि की दर्शपूर्णमासाङ्गता एवं अङ्गभूत भावना से सम्बद्ध प्रकरण अवान्तर प्रकरण है। जैसे अभिक्रमणादि कर्मों की प्रयाजादि की अङ्गता। यह प्रकरण क्रिया का साक्षाद् विनियोजक है, जबकि द्रव्य और गुण का क्रिया द्वारा। यह प्रकरण प्रमाण स्थानादि प्रमाणों से प्रबल और श्रुत्यादि से दुर्बल है।

**स्थान**—समानदेशता ही स्थान है; किन्तु यह समानदेशत्व क्रम से सर्वथा भिन्न है। समानदेशता दो प्रकार की दृष्टिगत होती है- पाठसादेश्य और अनुष्ठान सादेश्य। पाठसादेश्य के भी दो भेद हैं 1. यथासंख्यपाठ 2. सन्निधिपाठ। यथासंख्यपाठ में जिस क्रम से वाक्य पठित होते हैं। उसी क्रम से उनका विनियोग भी होता है। जैसे काम्येष्टि प्रकरण में पठित **ऐन्द्राग्नम् एकादशकपालं निर्वपेत्, वैश्वानरं द्वादशकपालं निर्वपेत्'** इस विहित क्रम में **इन्द्राग्नी रोचना दिवः** आदि याज्यानुवाक्या मन्त्रों का पाठ के अनुसार प्रथम मन्त्र का प्रथम के साथ एवं द्वितीय का द्वितीय से विनियोग होता है।

**समाख्या**-यौगिक शब्द "समाख्या" कहे गये हैं। स्थान प्रमाण समाख्या से प्रबल होता है[1]। स्थान से विनियोग में पदार्थ और देशसामान्यरूप सम्बन्ध प्रत्यक्ष होता है जबकि समाख्या द्वारा विनियोग में यह सम्बन्ध प्रत्यक्ष नही होता, क्योंकि पदार्थ के भिन्न देशीय होने के कारण समाख्या सम्बन्ध की वाचक नही होती। इस समाख्या के दो भेद हैं 1. वैदिकी समाख्या 2. लौकिकी समाख्या। ''वैदिकी समाख्या'' के उदाहरण **'होतुश्चमसः'** आदि हैं। ज्योतिष्टोम याग में चमस (काष्ठनिर्मित चतुष्कोणाकारपात्र) के द्वारा सोमरस का होम और पान किया जाता है। यहाँ होता चमसभक्षण का अङ्ग है यह बोध **'होतुश्चमसः'** इस वैदिकी समाख्या से होता है। **प्र तु होतुश्चमसः प्र ब्रह्मणः प्र उदगातृणाम्** इस वैदिक वचन के अनुसार ब्रह्मा और उद्गाता के साथ होता चमससंज्ञक पात्र में सोमरस को पीता (भक्षण करता) है। ''लौकिकी समाख्या'' का उदाहरण है- **'आध्वर्यवम्'**- यहाँ अध्वर्यु सम्बन्धी कर्म ही आध्वर्यव है यह बोध "आध्वर्यवम्, इस लौकिक समाख्या से ज्ञात होता है। यह समाख्या दुर्बल प्रमाण होने से अन्य सभी प्रमाणों से बाधित होती है।

---

1. श्रुति लिङ्गवाक्य प्रकरण स्थानसमाख्यानां समवाये पारदौर्बल्यम् प्रकृतिवत्। जै०सं० 3/11

**बाधिकैव श्रुतिर्नित्यं समाख्या बाध्यते सदा,**
**मध्यमानां तु बाध्यत्वं बाधकत्वमपेक्षया**[1] ।

निष्कर्ष यह है कि श्रुत्यादि छह प्रमाणों की सहायता से विनियोग विधि के द्वारा समिदादि यागों से उपकृत हुए दर्शपूर्णमास याग के अनुष्ठान के द्वारा पुरुष अभीष्ट का सम्पादन करता है। विनियोग विधि से विनियुक्त अङ्ग दो प्रकार के होते हैं- 1. **सिद्धरूप-** सिद्धरूप अङ्ग क्रिया की भाँति साध्य न होने से जाति द्रव्य एवं संख्या आदि के बोधक होते हैं। 2. **साध्यरूप-** क्रिया या साध्य स्वरूप अङ्गों के भी दो भेद हैं—1. गुण कर्म 2. प्रधानकर्म। सिद्धरूप अङ्ग के भी दो भेद हैं 1. गुणकर्म 2. प्रधानकर्म। गुण कर्मों को **'सन्नि- पत्योपकारक'** एवं प्रधानकर्म को **'आरादुपकारक'** कर्मों की संज्ञा भी दी गई है। वस्तुतः कर्म के अङ्गभूत द्रव्यादि के उद्देश्य से विधीयमान कर्म सन्निपत्योपकारक कहे गये हैं- "यानि अङ्गानि साक्षात्परम्परया वा प्रधानयागशरीरं निष्पाद्य तद्द्वारा तदुत्पत्त्यपूर्वोपयोगीनि तानि 'सन्निपत्त्योपकारकाणि"[2]। ये दृष्ट और अदृष्ट और दोनों प्रयोजनों वाले होते हैं। जैसे- अवहनन और प्रोक्षणादि कर्मों में अवघातादि दृष्ट एवं प्रोक्षणादि अदृष्टार्थक हैं एवं पशुपुरोडाश दृष्टादृष्टार्थक है। जहाँ द्रव्यादि को उद्देश्य किये बिना ही कर्म का विधान हो वहाँ कर्म आरादुपकारक होता है "द्रव्याद्यनुद्दिश्य केवलं विधीयमानं कर्म आरादुपकारकम्।"[3] जैसे प्रयाजादि कर्म। वस्तुतः आरादुपकारक कर्म केवल परमापूर्व की उत्पत्ति में उपयोगी हैं; जबकि सन्निपत्त्योपकारक कर्म द्रव्यदेवता के संस्कार द्वारा यागस्वरूप की सिद्धि में उपयोगी होते हैं।

**प्रयोगविधि**—अनुष्ठान में शीघ्रता सम्पादित कराने वाली विधि **'प्रयोगविधि'** है। वस्तुतः अङ्गभूत वाक्यों के साथ महावाक्यता को प्राप्त प्रधानविधि ही प्रयोगविधि है। समस्त अङ्गों से विशिष्ट प्रधान याग के प्रयोग विधायक होने से इसे प्रयोगविधि कहा जाता है। यद्यपि अङ्गभूत वाक्यों के साथ एकवाक्यता प्राप्त प्रधानविधि साहित्य का विधान करती है, तथापि उन कर्मों की एककालानुष्ठेयता सम्भव न होने पर अविलम्ब से उनके अनुष्ठान का विधान करना प्रयोग विधि का कार्य है।[4] यह अविलम्ब नियतक्रम के आश्रित होता है, क्योंकि नियतक्रम का आश्रय न लेने पर किसके अनन्तर कौन सा कर्म

1. (क) तन्त्र० पृ० 866
(ख) विस्तृत विवरण के लिये द्र०- मीमांसा परिभाषा की आशुतोषिणी टीका पृ० 74-76
2. मी०परि० आशु० सहित पृ०- 79
3. अर्थ० पृ०117
4. "प्रधानविधिरेव अङ्गविधिभिरेकवाक्यतापन्नः सन् सर्वाङ्गविशिष्टप्रधान प्रयोगविधायकत्वात् प्रयोगविधिः इत्युच्यते' [मी०परि०पृ०22]

करें- ऐसा भ्रम बना रहेगा, अतएव अपने विधेयभूत कर्म के प्रयोग प्राशुभाव की सिद्धि के लिये प्रयोगविधि ही पदार्थ के विशेषण के रूप में नियत क्रम का भी विधान करती है। इसीलिये इसे अङ्गता की क्रमबोधक विधि कहा गया।

यह क्रम रूप विस्तारविशेष अथवा पौर्वापर्य छह प्रमाणों के आश्रित होता है[1]। वे छह प्रमाण इस प्रकार हैं 1. श्रुतिक्रम 2. अर्थक्रम 3. पाठक्रम 4. स्थानक्रम 5. मुख्यक्रम 6. प्रवृत्तिक्रम।

**1. श्रुतिक्रम**—क्रम का वाचक शव्द (वाक्य) ही श्रुति है। यह क्रम दो प्रकार का कहा गया है- 1. केवल क्रम परक श्रुति 2. क्रमविशिष्ट पदार्थ परक श्रुति। "वेदं कृत्वा वेदिं करोति' वाक्य शुद्ध क्रम का बोधक है। यहाँ वेद का तात्पर्य कुशमुष्टि से एवं वेदि का तात्पर्य यज्ञ सम्बन्धी पात्र रखने की संस्कृत भूमि से है, अर्थात् यहाँ यह बताया गया है कि वेद (कुशमुष्टि) निर्मित करने के अनन्तर वेदि निर्माण (भूमि का संस्कार) करे। **'वषट्कर्तुः प्रथमभक्षः'** आदि श्रुति क्रमविशिष्ट पदार्थ परक वाक्य हैं। याज्यामन्त्रों के प्रारम्भ में **"ये यजामहे"** और अन्त में **"वौषट्"** का उच्चारण किया जाता है। यज्ञ का होता नामक ऋत्विज् वौषट् का उच्चारण करता है। यज्ञ की समाप्ति के पश्चात् **"यजमानपञ्चमा इडा भक्षयन्ति'** से ऋत्विजों का इडाभक्षणविहित है, किन्तु इनमें वषटकर्त्ता पहले इडाभक्षण करे' ऐसा बोध उक्त श्रुति से होता है। अतएव यह प्राथम्यरूप क्रमविशिष्ट पदार्थपरक श्रुतिवाक्य का उदाहरण हैं। यह श्रुतिक्रम आर्थादि इतर क्रमबोधक प्रमाणों का वाधक होने से बलवान् है, क्योंकि अन्य क्रम श्रुतिवचन की कल्पना द्वारा प्रमाण बनते हैं।

**2. अर्थक्रम**—जहाँ प्रयोजनवशात् अर्थ का निर्णय किया जाता है उसे "आर्थक्रम" कहते हैं जैसे —अग्निहोत्रहोम में "होम और यवागूपाक में से पहले किसका अनुष्ठान करें" ऐसी शङ्का होने पर अर्थक्रम से निर्णय लिया जाता है। क्योंकि यवागूपाक होम के लिये ही होता है, अतः पाठक्रम में बाद में स्थित होने पर भी वह पहले अनुष्ठित होता है; ऐसा बोध अर्थक्रम से होता है। अर्थक्रम पाठक्रम से बलवान् होता है। वस्तुतः यहाँ यदि होम के पश्चात् यवागू पाक (जौ का हलवा) किया जाय; तो व्यर्थ होगा।

**3. पाठक्रम**—अनुष्ठेय पदार्थों का बोध कराने वाले वाक्यों का क्रम 'पाठक्रम' है। तात्पर्य यह है कि जिस क्रम से वाक्यों का पाठ हुआ हो उसी क्रम से पदार्थ का ज्ञान व स्मरण करके अनुष्ठान करना चाहिए। यह पाठक्रम भी दो प्रकार का होता है—1. मन्त्रपाठक्रम 2. ब्राह्मणपाठक्रम। जैसे- दर्शपूर्णमास के पूर्णमासयाग में विहित आग्नेयादि में से मन्त्र में पहले आग्नेय याग के

1. विस्तृत विवरण के लिये द्र०मी०परि०की आशु० पृ० 221-232

याज्या-अनुवाक्या मन्त्रों का पाठ है। तदनन्तर अग्नीषोमीय याग के याज्या-अनुवाक्या मन्त्रों का पाठ है जबकि ब्राह्मण पाठ में पहले अग्नीषोमीय याग के याज्यानुवाक्या का तत्पश्चात् आग्नेय याग के मन्त्रों का। मन्त्र और ब्राह्मणपाठ में से मन्त्रक्रम के बलवान् होने से मन्त्रक्रम के अनुसार ही अनुष्ठान प्राप्त होता है। मन्त्रपाठ के अन्तरङ्ग और ब्राह्मण पाठ के बहिरङ्ग होने से सभी कर्मों का अनुष्ठान मन्त्रक्रम के अनुसार ही मान्य है। यह क्रम स्थानादि की अपेक्षा बलवान् है।

4. **स्थानक्रम**—यहाँ स्थान का तात्पर्य "पदार्थ की उपस्थिति" से है; न कि देशसामान्य से। वस्तुतः विकृतियाग के जिस देश में जिस अङ्ग का अनुष्ठान विहित है उसके पूर्ववर्ती अङ्ग का अनुष्ठान होने पर वही अङ्ग पहले उपस्थित होगा, अतः उसी का पहले अनुष्ठान युक्त है। जैसे- ज्योतिष्टोम के विकृतिभूत साद्यस्क्र याग में एक ही दिन में सभी अङ्गों का अनुष्ठान होता है। विकृति होने से अतिदेश द्वारा प्राप्त अग्नीषोमीय पशु सवनीयपशु और आनुबन्ध्यपशु तीनों का सहानुष्ठान सवनीयदेश मं प्राप्त होने से पहले सवनीय पशु का अनुष्ठान और तत्पश्चात् शेष दो पशुयाग अनुष्ठित होते हैं। **'आश्विनं ग्रहं गृहीत्वा त्रिवृता यूपं परिवीय आग्नेयं सवनीयं पशुमुपाकरोति'** इस वाक्य से आश्विन ग्रहण के पश्चात् सवनीययाग विहित है। यहाँ स्थान क्रम से साद्यस्क्र में भी आश्विनग्रहण के पश्चात् सवनीय ही उपस्थित होता है; अतएव उसी का अनुष्ठान पहले और आग्नेयादि का बाद में होता है और तदनन्तर आनुबन्ध्य याग का अनुष्ठान होता है।

5. **मुख्य क्रम**—जहाँ प्रधान के क्रम से अङ्गों का क्रम निश्चित होता है वही मुख्य क्रम है। तात्पर्य यह है कि जिस क्रम से प्रधान कर्म अनुष्ठित होते हैं, उसी क्रम से उनके अङ्गभूत कर्मों का अनुष्ठान करना चाहिए। अन्यथा किसी प्रधान कर्म और अङ्गकर्म में अत्यन्त समीपता होगी और किसी में अत्यन्त व्यवधान होगा। जिससे प्रयोगविधि का साहित्य ही बाधित हो जायेगा। इस मुख्य क्रम का अनुसरण करके **'प्रयाजशेषेण हवींषि अभिघारयति'** वाक्य से विहित अभिघारण कर्म में पहले आग्नेय हविष् तत्पश्चात् ऐन्द्रदधिपय का अभिघारण सम्पन्न होता है। जिससे आग्नेय हविरभिघारण और याग के मध्य केवल ऐन्द्रदधिपय के अभिघारण का व्यवधान होगा। इसी प्रकार ऐन्द्रहविरभिघारण और याग के मध्य केवल आग्नेय याग का व्यवधान होगा। जिससे दोनों में समानरूप से केवल एक का व्यवधान ही होगा। मन्त्र के द्वारा यागों का क्रम निश्चित होने से विपरीत क्रम में अभिघारण करना अयुक्त है। अतः प्रधान के क्रम से अङ्गों के क्रम का अनुष्ठान मुख्यक्रम से ही होता है।

यह मुख्य क्रम पाठक्रम से दुर्बल और प्रवृत्तिक्रम से प्रबल होता है।[1]

**6. प्रवृत्तिक्रम**—एक साथ अनुष्ठित होने वाले प्रधानयागों में सन्निपत्योपकारक अङ्गों की आवृत्ति का अनुष्ठान होने पर प्रथम अङ्ग को जिस किसी प्रधानकर्म से प्रारम्भ करके सभी प्रधानों में उस अङ्ग का अनुष्ठान हो जाने पर द्वितीय अङ्ग का भी उसी प्रधान से अनुष्ठान शुरु करना चाहिए। यही "प्रवृत्ति क्रम" है। जैसे—वाजपेययाग में **सह पशूनालभेत** वाक्य से प्रजापति देवताक सत्रह पशुद्रव्य वाले याग विहित हैं। इन पशुओं का उपाकरण नियोजन एवं पर्यग्निकरणादि सन्निपत्योपकारक अङ्ग भी विहित है जिसे सभी पशुओं में करना अभीष्ट है। यहाँ एक के उपाकरण के पश्चात् दूसरे का उपाकरण विहित है इसी प्रकार नियोजनादि अङ्गभूत कर्म भी विहित हैं। यहाँ प्रारम्भ में जिस किसी भी पशु से एक अङ्ग का अनुष्ठान करने के पश्चात् सभी में करना चाहिए और उसी क्रम से पर्यग्निकरणादि कर्म भी करना चाहिए; यही प्रवृत्ति क्रम है। यह प्रवृत्ति क्रम श्रुत्यादि क्रमों की अपेक्षा दुर्बल है। अतः उनके द्वारा प्रयोग प्राशुभाव अनुष्ठित न होने पर ही प्रवृत्तिक्रम चरितार्थ होता है।

निष्कर्ष यह है कि प्रयोग विधि का व्यापार इन्हीं श्रुत्यादिक्रमों पर आश्रित होता है। क्रम से ही पदार्थ अनुष्ठित होते हैं।

**4. अधिकारविधि**—स्वर्गादि फलों की स्वामिता का बोध कराने वाली विधि अधिकार विधि है। यहाँ फलस्वामिता का तात्पर्य कर्मजन्य फलभोक्तृत्व से है। जैसे- '**स्वर्गकामो यजेत**' वाक्य में स्वर्ग को उद्देश्य करके यागविधान प्राप्त होने से स्वर्गकामी पुरुष की यागजन्य फलभोक्तृता कही गयी है। वस्तुतः अधिकारी के विशेषण से विशिष्ट पुरुष का ही फलस्वामित्व है। अतः "**राजा राजसूयेन स्वाराज्यकामो यजेत**' अर्थात् स्वाराज्य की कामना वाला राजा राजसूय याग करे- इस वाक्य से क्षत्रिय राजा ही राजसूय याग का अधिकारी होता है, ब्राह्मणादि अन्य अधिकारी नहीं होते। वस्तुतः काम्यकर्म में स्वर्गादिफल की कामना नैमित्तिक कर्म में अग्निदाहादिरूप निमित्त का निश्चय एवं नित्य कर्मों में पवित्रतापूर्वक जीवनयापन आदि भी अधिकारी के विशेषण के रूप में प्रयुक्त होते हैं। इसी प्रकार भिन्न-भिन्न क्रियाओं के अनुष्ठान की सामर्थ्य भी '**आख्यातानामर्थं ब्रुवता शक्तिः सहकारिणी**' न्याय से भिन्न-भिन्न कालों में अनुष्ठेय कर्म हेतु पुरुष का विशेषण होती है, क्योंकि उनके अनुष्ठान में समर्थ होने पर ही पुरुष का स्वामित्व संभव है; असमर्थ होने पर नहीं।

निष्कर्ष यह है कि इन चारों विधियों से ज्ञात होने वाले अर्थों में अज्ञातार्थज्ञापन होने से इनकी अपूर्वता सिद्ध होती है।

1. "स चायं मुख्यक्रमः प्रवृत्तिक्रमाद् बलवान्। प्रवृत्तिक्रमे हि आश्रीयमाणे बहूनामङ्गानां प्रधानविप्रकर्षो भवति, अस्मिंस्तु आश्रीयमाणे सन्निकर्षः।" [मी०न्याय०पृ०176]

## विधि का अर्थ

विधि रूप शब्द से प्रतिपादित यह विधि प्रेरणा रूप होती है। **भाट्टमीमांसकों** ने इसे विधि, प्रेरणा, प्रवर्तना आदि शब्दों से अभिधेय पुरुषप्रवृत्त्यनुकूल व्यापार कहा है।

'गामानय' इस आचार्य वाक्य के श्रवण के पश्चात् शिष्य की गाय लाने में प्रवृत्ति बालक देखता है। वहाँ शब्द श्रवण के पश्चात् होने वाली प्रवृत्ति में प्रवर्तनाज्ञान हेतु है। यह प्रवर्तना **'ओदन कामः पचेत्'** आदि लौकिक वाक्य में प्रयोजक पुरुषनिष्ठ अभिप्राय-विशेष है। **'स्वर्गकामो यजेत''** आदि वैदिक वाक्यों में पुरुष का अभाव होने से प्रवर्तना शब्दनिष्ठ होती है। शब्दनिष्ठ होने के कारण ही वह शब्दभावना कही जाती है; यही विध्यर्थ है। वस्तुतः यह शब्दभावना 'स्वर्गकामो यजेत' के 'त' प्रत्यय के लिङ्त्वांश द्वारा अभिहित होती है। आर्थीभावना पुरुष की प्रवृत्ति आदि व्यापार रूप वाली होती है। वह प्रत्यय के आख्यातांश द्वारा उक्त होती है। तात्पर्य यह है कि मीमांसक लिङादि प्रत्यय में दो अंश कल्पित करते हैं—1. लिङ्त्व और आख्यातत्व। इनमें लिङत्वांश से शब्दनिष्ठ प्रवर्तनारूप व्यापार ज्ञात होता है; जो मीमांसक-सरणि में 'शब्दभावना' की संज्ञा से अभिहित होता है। इस प्रवृत्त्यनुकूल व्यापार के द्वारा यागादिकर्त्ता पुरुषनिष्ठ प्रवृत्ति नामक व्यापार सम्पादित होता है; जो आख्यातांश से ज्ञात होता है। इस पुरुष प्रवृत्ति रूप व्यापार को ही मीमांसकों ने ''आर्थीभावना' कहा है। इस प्रकार पुरुषनिष्ठ प्रवृत्ति व्यापार के अनुकूल प्रवर्तनासंज्ञक शब्दनिष्ठ व्यापार ही भाट्टमीमांसकों के अनुसार विध्यर्थ है।

**प्राभाकर मीमांसक** कार्यतामात्र को विध्यर्थ मानते हैं। यह कार्यता कृतिसाध्यता स्वरूप वाली है। उनके अनुसार यद्विषयिका बुद्धि प्रवृत्ति की कारणभूता इच्छा को उत्पन्न करती है, वही विधिप्रत्यय का प्रतिपाद्य है। प्रवृत्त्योत्पादक इच्छा कृतिसाध्यत्व विशेषण वाली होती है जिसका तात्पर्य यह है कि कृतिसाध्यत्व प्रकारिका बुद्धि ही प्रवृत्ति की उत्पादिका इच्छा है। प्रभाकर के अनुसार "इष्टसाधनता" भी विध्यर्थ ही है। इसीलिये वे 'संध्यामुपासीत', 'न कलञ्जं भक्षयेत्' आदि विधि-निषेधों के द्वारा नित्यापूर्व, निषेधापूर्व आदि की भी कल्पना करते हैं। प्रभाकर अन्यथाख्याति को नहीं स्वीकार करते।

तात्पर्य यह है कि कृतिसाध्य कार्यता ही विध्यर्थ है और उस कृति से साध्य कार्यता का ज्ञान प्रवर्तक है। प्रभाकर के अनुसार कार्यत्व विशिष्ट अपूर्व के विध्यर्थ होने से विशेषणभूत कार्यता विधि का अर्थ है और चिकीर्षाजन्य

कृतिसाध्यता कार्यता है। अतएव कृतिसाध्यत्वप्रकारक ज्ञान से कृतिसाध्यता प्रकारिका इच्छा उत्पन्न होती है और इस इच्छा के द्वारा पुरुष में प्रवृत्ति उत्पन्न होती है। इस कार्य को उन्होंने नियोग की संज्ञा दी। विधि रूप कार्य या नियोग ही नियोज्य पुरुष में कृतिसाध्यताप्रकारिका इच्छा से उत्पन्न प्रवृत्ति का उत्पादक होने से विध्यर्थ है। मीमांसक सम्मत विध्यर्थ का प्रतिपादन इस श्लोक से भी होता है-

**''लिङनेऽभिधा सैव च शब्दभावना भाव्या च तस्या पुरुषप्रवृत्तिः,**
**लिङादिज्ञानं करणन्तदीयं प्ररोचना चाङ्गतयोपयुज्यते।''**

★★★★★

# प्रथम अध्याय

# अर्थवादवाक्य

## अर्थवादवाक्य का स्वरूप और उपयोगिता

विधिवाक्यों के अनन्तर सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण वाक्य अर्थवाद के सम्बन्ध में उपवर्ष तथा जैमिनि से लेकर शबरस्वामी, कुमारिल भट्ट, प्रभाकर मिश्र, शालिकनाथ तथा पार्थसारथि मिश्र प्रभृति मीमांसकों ने जो विस्तृत विचार प्रस्तुत किये हैं, उसका प्रमुख कारण यह है कि श्रुति-प्रामाण्यसङ्गत होने पर भी अर्थवाद के वास्तविक स्वरूप की अस्पष्टता के कारण इसके सम्बन्ध में अनेक भ्रान्तियाँ उत्पन्न हो गयी थीं। किसी व्यक्ति अथवा वस्तु की प्रशंसा या निन्दा करने वाले वाक्य "अर्थवाद" हैं। मीमांसादर्शन में विधेय याग अथवा द्रव्यादि की या याग आदि से सम्बद्ध वस्तु की निन्दा अथवा प्रशंसा करने वाले वेद-वाक्य **"अर्थवाद"** कहे जाते हैं। इन अर्थवाद वाक्यों का अपने आप में कोई प्रयोजन नहीं है, किन्तु विधेय की प्रशंसा या निन्दा के द्वारा यागादि के प्रति अनुष्ठाता पुरुष में प्रवृत्तिबुद्धि अथवा निवृत्तिबुद्धि उत्पन्न करके ही ये प्रयोजनवान् होते हैं। यागादि क्रियाओं में पुरुषप्रवर्तन या निवर्तन रूप कार्य के द्वारा ये विधि के उपकारक होते हैं और विधि के विधेय पदार्थों की स्तुति अथवा निन्दा करने के कारण अर्थवाद वाक्य विधिवाक्यों के अङ्ग है। **"न कलञ्जं भक्षयेत्"** आदि निषेध स्थलों में जहाँ ये पुरुष में निवृत्तिबुद्धि उत्पन्न करके अनुष्ठाता का उपकार करते हैं, वहाँ भी ये विधि के अङ्ग ही सिद्ध होते हैं। **"वायुर्वैक्षेपिष्ठा देवता"**, आदि प्रशंसावाक्यों से वायव्ययागादि की स्तुति करके अनुष्ठाता पुरुष का उपकार करने के कारण विधि के ही अङ्ग सिद्ध होते हैं, क्योंकि ऐसे स्थलों पर अर्थवाद पुरुष प्रवर्तन में सहायक होते हैं। इस प्रकार विधि अथवा निषेध वाक्यों के अङ्ग होने के कारण अर्थवादों का विधि से पृथक् स्वतंत्र रूप से कोई प्रयोजन नहीं है।

## 2. अर्थवाद का प्रामाण्य

प्रश्न यह उठता है कि वे कौन से हेतु हैं, जिनके द्वारा अर्थवादों के प्रामाण्य एवं नित्यत्व पर आक्षेप किया गया है। जैमिनि प्रभृति आचार्यों ने पूर्वपक्ष के रूप में उनका विवरण दिया है, आक्षेप को दृष्टिगत किये बिना उनका उचित समाधान नहीं हो सकता।[1] वे आक्षेप अग्रलिखित हैं—

1. "विषयो विशयश्चैव पूर्वपक्षस्तथोत्तरम्।
सिद्धार्थो तेन सम्बन्धः श्रोतुः वक्ता प्रचक्षते।"

**पूर्वपक्ष—**

1. अर्थवाद निष्प्रयोजन हैं, क्योंकि वे विधिवाक्यों की भाँति किसी यागादि क्रिया का प्रतिपादन नहीं करते।[1] यहाँ क्रियार्थता का तात्पर्य है- यागादि कर्मों या तत्सम्बद्ध किसी द्रव्यादि का कर्तव्यरूप से प्रतिपादन'। यथा— **''सोऽरोदीत्'', ''प्रजापतिरात्मनो वपाम् उदखिदत्''** इत्यादि अर्थवाद- वाक्य किसी क्रिया या क्रियासम्बद्ध वस्तु का ज्ञान नहीं कराते। अतः विधि की भाँति इनका धर्म में प्रामाण्य नहीं है।

2. अध्याहार, विपरिणाम, व्यवहितकल्पना, व्यवधारणकल्पना अथवा गुणकल्पना[2] आदि साधनों से अर्थवाद वाक्यों की विध्यर्थता (कर्तव्यरूपता) कल्पित करना उचित नहीं है, क्योंकि कल्पित होने के कारण वे अनित्य होंगे। अनित्य दोषग्रस्त होकर वे नित्य अर्थों का प्रतिपादन नहीं कर सकेंगे। इसके साथ ही विधि कल्पित करने पर ये वाक्य वाक्यभेद दोष से ग्रस्त हो जायेंगे। अतः लक्षणावृत्ति से क्रियार्थता कल्पित करने पर भी व्यवस्थापक हेतु के अभाव में वे धर्म का निश्चय नहीं करा सकेंगे।

3. सिद्धार्थ का प्रतिपादन करने के कारण अर्थवाद निराकाङ्क्ष हैं,[3] इसलिये भी वे व्यर्थ हैं। अर्थवादों को साकांक्ष मानने में एक दोष यह भी है कि यदि विधि को अर्थवादापेक्षी मानते हैं तो **'यस्य खादिरः स्रुवो भवति सच्छन्दसामेव रसेनावद्यति''**[4] इत्यादि स्तुतिनिरपेक्ष विधियाँ अपने प्रयोजन को सिद्ध करने में असमर्थ हो जाएँगी। अतः विधि निराकाङ्क्ष रूप से विधायक हैं और अर्थवाद मात्र प्रमादपाठ हैं।

4. अर्थवादों की सप्रयोजनता **''स्वाध्यायोऽध्येतव्यः''**[5] इस अध्ययन विधि से नहीं सिद्ध होती; न ही यह अपूर्व के साधन हैं। अध्ययनविधि तो स्वर्गार्थ या पापक्षयार्थ अथवा यथाश्रुतार्थ ज्ञान रूप प्रयोजन का विधान करती है; जबकि अर्थवादों का पृथक् रूप से कोई प्रयोजन विवक्षित नहीं है।

5. विधि और निषेधवाक्यों के साथ एकवाक्यता होने से प्राशस्त्य या अप्राशस्त्य रूप लक्षण द्वारा भी अर्थवाद धर्म में प्रमाण नहीं है, क्योंकि विधि

---

1. ''आम्नायस्य क्रियार्थत्वात् आनर्थक्यमतदर्थानाम्'' (जै० सूत्र 1/1/21)
2. ''अध्याहारो श्रुताक्षेपो व्यत्यासो व्यवधिः पदैः,
मतो विपरिणामोऽसौ प्रकृतिप्रत्ययान्यथा,
वाक्यान्यथाकरणत्वं व्यवधारणकल्पना। ''इति प्राचाम्''
3. ''अर्थवादा निराकाङ्क्षा भूतार्थ-प्रतिपादनात्''
विध्युद्देशाः समाप्यन्ते विशिष्टार्थविधानतः।'' (शा०दी० अर्थवादाधिकरण)
4. तै० सं० 3/5/7
5. तै०आ० 2/15/7, शत० ब्रा०11/5/6/3

या निषेधवाक्यों के साथ इनकी भिन्नवाक्यता ही प्रतीत होती है, न कि एकवाक्यता। इसलिये अर्थवादपद व्यर्थ हैं और वाक्य का एक भाग निष्प्रयोजन होने से सम्पूर्ण वेदवाक्य निष्प्रयोजन सिद्ध होते हैं।

6. अर्थवाद इसलिये भी निष्प्रयोजन हैं, क्योंकि विधिभाग से ही प्रवर्तना सिद्ध हो जाने के कारण स्तुतिवचन निरर्थक हो जाते हैं।

7. **"स्तेनं मनः, अनृतवादिनी वाक्"**[1] आदि अर्थवादों में शास्त्रदृष्ट विरोध, **"तस्माद्धूम एवाग्नेर्दिवा ददृशे"** इत्यादि में प्रत्यक्ष का विरोध तथा **"न चैतद्विद्मो वयं ब्राह्मणा वा स्मः अब्राह्मणा वा"**[2] आदि वाक्यों में शास्त्रदृष्ट पदार्थ का विरोध लक्षित होने से भी अर्थवादवाक्य निरर्थक है।[3] किञ्च **"कोहि तद्वेद यद्यमुष्मिन् लोकेऽस्ति न वा"**[4] आदि अर्थवाद वाक्य तो "ज्योतिष्टोमेन स्वर्गकामो यजेत" आदि शास्त्रों द्वारा प्रतिपादित स्वर्ग सद्भाव का ही अपलाप करने के कारण स्वार्थ में भी प्रमाण नहीं है।

8. गर्गत्रिरात्र ब्राह्मण में जो यह अर्थवाद सुना जाता है कि **शोभतेऽस्य मुखम् य एवं वेद"**[5] यह यदि भूतार्थकथन है तो व्यर्थ है, और यदि फल का अनुवाद है तब भी असत् है, क्योंकि वेदानुमन्त्रण काल में अध्येता के मुख पर परिश्रम के कारण शोभा नहीं, अपितु क्लान्ति दिखायी देती है। कोई प्रमाण न होने के कारण इसे कालान्तर फलभावी भी नहीं कहा जा सकता। इस प्रकार यहाँ फल विधि के असिद्ध होने के कारण ये वाक्य निरर्थक सिद्ध होते हैं।[6]

9. अर्थवादवाक्य इसलिये भी निरर्थक हैं, क्योंकि **"पूर्णाहुत्या सर्वान्कामानाप्नोति, "पशुबन्धयाजी सर्वाल्लोकानभिजयति," तरति मृत्युं तरति ब्रह्महत्यां योऽश्वमेधेन यजते, य उ चैनमेवं वेद"** ये वचन फलवचन या भूतार्थानुवाद दोनों ही दृष्टियों से निरर्थक हैं, क्योंकि पूर्णाहुति कर्म किये बिना अग्निहोत्रादि कर्म सम्पादित नहीं किये जा सकते।[7] इसी प्रकार अग्नीषोमीय पशुयाग किये बिना पुरुष सोमयाग के लिये अधिकृत नहीं होता, क्योंकि **प्रथमं वा नियम्य** इस नियम से बिना फल प्राप्त किये इतरकर्म का अनुष्ठान अपूर्वसाधन नहीं बनता। इसी प्रकार अश्वमेध यज्ञ की विधि का अध्ययन किये बिना याग का अनुष्ठान संभव नहीं। जिस प्रकार मध्वर्थी को यदि मार्ग के मन्दार वृक्ष में ही मधु प्राप्त हो जाय तो वह पर्वत पर क्यों जाएगा[8] अर्थात् यदि अल्प प्रयास से ही

1. मै० सं०-4/5/2
2. तै० ब्रा०-2/1/2
3. द्र०-जै०सू० 1/2/2
4. तै०सं०-6/1/13
5. ता० ब्रा०-20/16/6, तै०ब्रा०-3/8/10
6. "द्रव्यसंस्कारकर्मसु फलश्रुतिरर्थवादः स्यात्"। (जै०सू०4/3/1)
7. "तथा फलाभावात्" जै०सू० 1/2/3
8. "अर्के चेन्मधुविन्देत किमर्थं पर्वतं व्रजेत्"

इष्टप्राप्ति हो तो अधिक समय एवं श्रम के द्वारा साध्य अग्निहोत्र, अश्वमेधादि यज्ञों को कौन करना चाहेगा। इस प्रकार परस्पर विरुद्ध अर्थ को कहने के कारण ये प्रमादपठित वाक्य हैं, प्रामाणिक नही है।

10. अर्थवादवाक्य इसलिये भी धर्म में प्रमाण नहीं हैं क्योंकि इनमें ऐसे अर्थों का प्रतिषेध किया गया है जो प्राप्त ही नहीं है। जैसे—"**न पृथिव्यामग्निश्चेतव्यो नान्तरिक्षे न दिवि**"[1] इस वाक्य में प्रतिषेध के अविषय अन्तरिक्ष में अग्निचयन का निषेध किया गया है, जो निरर्थक है।[2] जबकि द्युलोक में एवं अन्तरिक्ष में अग्निचयन की असम्भवता सार्वजनिक प्रत्यक्ष का विषय है। पर्युदास योग्य अन्य अर्थ का अभाव होने से यहाँ पर्युदास का भी आश्रय नहीं लिया जा सकता है और यदि यहाँ बाध मानेंगे तो विधि ही निरर्थक हो जाएगी, क्योंकि पृथ्वी पर अग्निचयन नित्य प्राप्त है। अतः उसका प्रतिषेध करने पर यह वाक्य स्वयं व्यर्थ हो जायेगा। ऐसी दशा में विध्यन्तर[3] को बाधित करने वाले अर्थवाद धर्म में भला कैसे प्रमाण होंगे।

**11. "बबरः प्रावाहणिरकामयत"[4] "कुसुरुविन्द औद्दालकिरकामयत"[5]** आदि अर्थवादवाक्यों में बबर, प्रावाहणि आदि अनित्य विषयों का संयोग प्रतिपादित होने से भी अर्थवाद धर्म में प्रमाण नहीं हैं, क्योंकि इन वाक्यों को यदि वेद में संगृहीत किया जाएगा तो सम्पूर्ण वेद आदिमत्ता दोष से ग्रस्त हो जाएंगे और पौरुषेय होने से वेदवाक्य अनित्य होंगे।[6] अतः यह सिद्ध होता है ये वाक्य धर्म में प्रमाण नहीं हैं।

अर्थवादों के साथ विधि की एकवाक्यता मानकर अर्थवादों का प्रामाण्य सिद्ध करने में एक दोष यह भी है कि ऐसी दशा में विधि के साथ सभी वाक्यों की एकवाक्यता सिद्ध होगी और सभी वाक्य प्रामाणिक मानने पड़ेंगे।

**सिद्धान्त—**

पूर्वपक्षी के उपरोक्त कथन का खण्डन मीमांसकाचार्यों ने इस प्रकार किया है—

**1. क्रियाप्रतिपादन न करने पर भी अर्थवाद निष्प्रयोजन नहीं है—**

यद्यपि "सोऽरोदीत्" आदि अर्थवाद-वाक्य किसी यागादि क्रिया का

---

इष्टार्थस्य संसिद्धौ को विद्वान् यत्नमाचरेत्।"

1. तै०सं०- 5/2/7 (शा०भा०पृ० 41 से उद्धृत)
2. "अभागिप्रतिषेधाच्च" (जै०सू०1/2/5)
3. "हिरण्यं निधाय चेतव्यम्" (अनुपलब्धमूल)
4. तै० सं०- 7/1/10/4
5. तै०सं०- 6/2/2/1
6. जै०सू०1/2/6

प्रतिपादन नहीं करते, किन्तु यागादि क्रिया की अप्रतिपादकता के आधार पर उनकी निष्प्रयोजनता मान लेना उचित नहीं है। अर्थवादवाक्य तो विधि के स्तावक अर्थात् प्रशंसा या निन्दा करने वाले वाक्य हैं और इसी कारण वे विधिवाक्यों के साथ एकवाक्यता प्राप्त करते हैं[1] अतः वे निष्प्रयोजन नहीं हैं। अर्थवादवाक्यों का कार्य विधेय याग या तत्सम्बद्ध द्रव्य-देवता आदि की स्तुति करके पुरुष को उनमें प्रवृत्त कराना है। यद्यपि इष्ट प्राप्ति के साधन होने के कारण यागादि पुरुष के कर्तव्य हैं, तथापि उनका अनुष्ठान दुर्गम होने से पुरुष यागादि के अनुष्ठान में सरलता से नहीं प्रवृत्त होता। ऐसी स्थिति में अर्थवाद वाक्यों द्वारा प्रशंसा करने से पुरुष में यागादि अनुष्ठान के प्रति रुचि उत्पन्न होती है, और रुचि उत्पन्न होने से उसमें तत्सम्बद्ध प्रवृत्ति उत्पन्न होती है। अतः अर्थवादवाक्य विधिवाक्यों के उपकारक होने के कारण व्यर्थ नहीं है, अपितु उनके पूरक होने से विधिवाक्यों के अङ्ग सिद्ध होते हैं। जैसाकि शास्त्रदीपिकाकार पार्थसारथि मिश्र ने कहा है—

**"स्वाध्यायाध्ययनविधिना वेदः पुरुषार्थाय नीयते**
**सर्वस्तेनार्थवादानां प्राशस्त्येन प्रमाणता।"**[2]

वासुदेव दीक्षित के अनुसार अर्थवाद विधि के एकदेश (अङ्ग) हैं, और यह एकदेशता विधि के साथ स्तुति रूप साधन से एकवाक्यता होने के कारण है।[3] इस प्रकार विधि के स्तुतिरूप प्रयोजन को सिद्ध करने के कारण अर्थवाद सप्रयोजन हैं।

यहाँ पर यह कहना तर्कसंगत नहीं है, कि ऐसे अर्थवाद जो स्तुति करने वाले नहीं हैं; प्रत्युत निषेधक हैं, उनकी विधिवाक्यों के साथ एकवाक्यता संभव नहीं है। क्योंकि निन्दा करने वाले अर्थवाद वाक्य नञ् आदि पदों से युक्त निषेधवाक्यों के अङ्ग हैं और अपने निन्दा कार्य के द्वारा वे पुरुष में निषेध्य पदार्थ के प्रति अरुचि उत्पन्न करके उसमें निवृत्ति बुद्धि उत्पन्न करते हैं अतः निवृत्ति प्रयोजन होने से निषेध व्यर्थ नहीं हैं। इस प्रकार अर्थवाद वाक्य विधि एवं प्रतिषेध वाक्यों के अङ्ग होकर स्तुति एवं निन्दा कार्य के द्वारा प्रवृत्ति या निवृत्ति निर्णय के हेतु बनते हैं। जिन कतिपय स्थलों में निन्दावाक्यों का निवर्तन रूप प्रयोजन नहीं है, वहाँ पर वे **"नहिनिन्दान्याय"** से स्तुति प्रयोजन वाले हैं।[4] इसलिये स्तुति रूप अर्थवाद **"विधिशेष"** एवं

1. "विधिना तु एकवाक्यत्वात् स्तुत्यर्थेन विधीनां स्युः" (जै०सू०1/2/7)
2. द्र०-शा०दी०पृ०8
3. "अर्थवादाविध्येकदेशा ----------------------
तेन संभूय विशिष्टैकार्थप्रतिपत्तिजनकत्वादित्यर्थः।' (कु०वृ० पृ०-21)
4. "न हि स्तुतिनिन्दे नाम व्यवस्थिते— ---यथा वक्ष्यति न हि निन्दा निन्दितुं प्रवर्तते, अपितु विधेयं स्तोतुमिति।" (तन्त्र० पृ०15-6)

निन्दारूपार्थवाद "**निषेधशेष**" कहे जाते हैं। नव्य मीमांसक "खण्डदेव" के अनुसार स्तुति एवं निन्दा ज्ञान पुरुष में यागादि अनुष्ठान के प्रति रुचि या द्वेष उत्पन्न करते हैं। इसी कारण वे विधि के प्रवर्तना अथवा निर्वतना रूप प्रयोजन को सिद्ध करने में सहायक हैं।[1]

**2. "प्रजापतिरात्मनो" आदि अर्थवादवाक्यों में अध्याहारादि के द्वारा विधि कल्पित करना उचित नही है—** "**प्रजापतिरात्मनो वपामुदखिदत्**"[2] "**वायुर्वै क्षेपिष्ठादेवता,**[3] "**सोऽरोदीत्**"[4] आदि वाक्यों में अध्याहारादि साधनों से विधि कल्पित करके इन्हें अनित्य सिद्ध करना भी उचित नहीं है, क्योंकि कल्पना तो वहाँ की जाती है जहाँ किसी अन्य मार्ग से प्रयोजन न सिद्ध हो जबकि अर्थवादवाक्यों की लक्षणा द्वारा स्तावकता होने के कारण विधिवाक्यों के साथ एकवाक्यता सिद्ध है। ऐसी दशा में वे अक्रियार्थक कहाँ हुए, जिससे उनकी क्रियारूपता कल्पित करनी पड़े। अतः अर्थवादवाक्य भी विधिवाक्यों की भाँति ही अपौरुषेय है, और विधि के अङ्ग रूप में उनका धर्म में प्रामाण्य है अप्रामाण्य नहीं।

**3. अर्थवाद विधि के प्रवर्तन कार्य में सहायता करते हैं-** वेद के विधि भाग से ही प्रवर्तना सिद्ध हो जाने पर भी अर्थवादवाक्यों को निरर्थक नहीं कहा जा सकता, क्योंकि यद्यपि विधिप्रत्यय लिङादि से ही कर्तव्य का प्रतिपादन हो जाता है, तथापि वे पुरुष प्रवर्तन के लिये फल की उत्कृष्टता रूप कथन के हेतु अर्थवाद की अपेक्षा रखते हैं। वस्तुतः पुरुष को जब तक यह ज्ञान नहीं होता कि यह कर्म प्रशस्त होने से करने योग्य है, तब तक वह उन यागादि कर्मों में प्रवृत्त नहीं होता। इस प्रकार विधि की प्रवर्तन शक्ति के शिथिल हो जाने पर अर्थवादवाक्य द्वारा प्रतिपादित प्राशस्त्य ज्ञान उसे पुनः उत्तेजित करता है। अतः अनुष्ठान में अप्रवृत्त पुरुष को प्रवृत्त करने के कारण विधि स्वयं ही अर्थवाद द्वारा प्राशस्त्य प्रतिपादन की अपेक्षा रखती है। इसीलिये विधि प्रत्यय के शाब्दीभावना भेद के इतिकर्तव्यतांश के रूप में अर्थवाद का ग्रहण किया गया है। इस प्रकार यह सिद्ध हो जाता है कि अर्थवादों का अपना पृथक् प्रयोजन न होने से यद्यपि वे साक्षात् श्रुति द्वारा धर्म में प्रमाण नहीं हैं, तथापि लक्षणा से विधिवाक्यों के प्राशस्त्य वर्णन रूप सामर्थ्य के कारण परम्परया धर्मरूपी प्रमिति को उत्पन्न करते हैं। इस सम्बन्ध में कुमारिल भट्ट ने अपने ग्रंथ तन्त्रवार्तिक में विस्तार से लिखा है।[5]

1. द्र०-भाट्टदीपिका प्रभावली सहिता—पृ०-23
2. तै०सं०2/1/1
3. तै०सं० 2/1/1/1
4. तै०सं०1/5/1
5. द्र० तन्त्रवार्तिक पृ०14-15

**4. अर्थवाद वाक्य निराकाङ्क्ष नहीं है**—अर्थवाद वाक्यों को निराकाङ्क्ष कह कर उन पर व्यर्थता आरोपित करना भी उचित नहीं है, क्योंकि वे निराकाङ्क्ष न होकर साकाङ्क्ष हैं। यह साकाङ्क्षता परस्पर विधि एवं अर्थवाद वाक्य की है। यद्यपि कहीं-कहीं अर्थवादरहित विधि भी प्राप्त होती है[1] जैसे— **"वसन्ताय कपिञ्जलानालभेत"** आदि स्थलों में। वहाँ भले ही विधि से प्रवर्तना सिद्ध हो, किन्तु अन्य जिन स्थलों पर अर्थवाद वाक्य विधि के समीप पठित हैं वहाँ उनका अपलाप करना उचित नहीं है, क्योंकि ऐसा मानने पर स्तुतिपद व्यर्थ हो जायेंगे। जैसे **"वायव्यं श्वेतमालभेत भूतिकामः"** आदि विधि वाक्यों के समीप **"वायुर्वैक्षेपिष्ठा देवता स एव एनं भूतिं गमयति"** आदि स्तुतिपद प्राप्त होते हैं। अतः ऐसे स्थलों पर विधिवाक्यों के साथ उनका अन्वय मानना चाहिए।[2] क्योंकि विधि यद्यपि स्वतंत्र रूप से पुरुष प्रवर्तन में समर्थ हैं, तथापि अर्थवादगत पदों का अङ्गी होने पर पुरुष प्रवर्तन भली प्रकार से कर सकती है।

अर्थवाद वस्तुतः यागादि की स्तुति करते हुए अनुष्ठाता पुरुष में उसके प्रति रुचि उत्पन्न करने के कारण क्रियाओं का उपकार करते हैं। इसलिये अर्थवाद वाक्य को प्रमाद-पाठमात्र नहीं कहा जा सकता है।[3] अर्थवाद वाक्य साकाङ्क्ष हैं। क्योंकि उनका श्रौतार्थ विवक्षित नहीं है, अतः लक्षणा से वे स्तुति रूप लक्ष्यार्थ के द्वारा विधिवाक्यों से युक्त होकर ही प्रेरणा कार्य सम्पन्न करते हैं। विधायकपद श्रौतार्थ प्रतिपादक होते हुए भी प्रवर्तन कार्य के लिए अर्थवाद पदों के साथ अन्वित होकर अपनें प्रयोजन की प्राप्ति करते हैं। अतः दोनों एक दूसरे की अपेक्षा रखते हैं।

**"माधवाचार्य"** का मत है कि विधिवाक्य पुरुष को प्रेरित करने के लिये विधेयार्थ यागादि की स्तुति की अपेक्षा रखते हैं, क्योंकि अध्ययन विधि से अर्थज्ञान रूप फल द्वारा पुरुषार्थ प्राप्ति संभव है। विधि के पुरुषार्थ प्राप्ति के साधन होने से विधिसापेक्ष प्राशस्त्य का लक्षणावृत्ति से प्रतिपादन करके अर्थवादवाक्य विधिवाक्यों के साथ एकवाक्यता प्राप्त करते हैं। अतः अर्थवादों का धर्म में प्रामाण्य है। प्रभाकर मिश्र के अनुसार अर्थवाद सहित विधिवाक्यों से ही कर्तव्य प्राप्ति सम्भव है।[4]

---

1. "न गम्यमानेऽर्थो विवक्षितानि भवितुमर्हन्ति योऽसौ विध्युद्देशः स शक्नोति निरपेक्षोऽर्थं विधातुं शक्नोति च स्तुतिपदानां वाक्यशेषी भवितुम्।"
(सूत्र 1/2/7 का शाबरभाष्य)
2. यदा स्तुतिपदासंनिधानम् तदा पूर्वेणैव विधिः, यदा स्तुतिपदसम्बन्धो स्तुतिपदानि ह्यनर्थकानि अभविष्यन् साकाङ्क्षाणि।" [शा०भा०पृ०-43]
3. "विध्यर्थवादौ साकाङ्क्षौ प्राशस्त्यपुरुषार्थयोः
तेनैकवाक्यता तस्माद्वादानां धर्ममानता।" [जै० न्यायमाला पृ० 22]
4. "यतो हि कर्तव्यता अवगम्यते स वेदः। अस्माद्यकर्तव्यतावगम्यते।"
(बृहती भा०प०सहित पृ०-26 से उद्धृत)

**5. अर्थवादों की सप्रयोजनता अध्ययन विधि से भी सिद्ध है—** "स्वाध्यायोऽध्येतव्यः[1] यह अध्ययन विधि सम्पूर्ण वेद के अर्थज्ञानपूर्वक सप्रयोजन अध्ययन का विधान करती है। इससे अर्थवादों की प्राशस्त्यपरता सिद्ध होती है। कहने का तात्पर्य यह है कि अध्ययन से प्राप्त अक्षर ग्रहण मात्र से पुरुषार्थ की प्राप्ति नही होती। इसीलिये अक्षर ग्रहण के फल के रूप में पदावधारण, पदज्ञान द्वारा अर्थज्ञान एवं पदार्थज्ञान से वाक्यार्थज्ञान होता है और वाक्यार्थज्ञानपूर्वक यागादि के अनुष्ठान से स्वर्गादि रूप फल की प्राप्ति हो जाने पर ही विधि निराकाङ्क्ष होती है। इसी प्रकार सम्पूर्ण विधिवाक्य पुरुषार्थप्राप्ति के पूर्व निराकाङ्क्ष नहीं होते हैं। यही मत आचार्य कुमारिल भट्ट का है।[2] खण्डदेव के मतानुसार स्वाध्यायविधि का "तव्य" प्रत्यय 'प्रैषातिसर्गकालेषु'[3] इस सूत्र के अनुसार प्रैषवाचक है और प्रैष सदैव प्राप्त कर्तव्य-विषय के प्रति प्रवर्तना कराने वाला होता है। जैसा कि कहा गया है—

**"प्रवर्तनस्मृतिः प्राप्ते प्रैष इत्यभिधीयते**
**अप्राप्तप्रापणं सर्वम् विधित्वं प्रतिपद्यते।"**

ब्राह्मण के अप्राप्तविषयक होने पर भी एकदेशलक्षणा के द्वारा "तव्य" प्रत्यय से प्रेरणा ही कही जाती है। अतः स्वाध्यायविधि के अनुसार भी अर्थवादों का अर्थज्ञान रूप दृष्ट प्रयोजन माना जाना ही उचित है, न कि अदृष्ट फल कल्पित करना।[4] स्वाध्याय विधि की प्रयोजनरूपता सिद्ध हो जाने पर अर्थवादों में भी तात्पर्यग्राहकता के कारण लक्षणा सिद्ध होती है और वह लक्षणार्थ समीप पठित विधि या निषेध का अपेक्षी होने से स्तुति या निन्दा रूप होता है। यही मत शास्त्रदीपिकाकार का भी है।[5]

"श्रीकृष्णयज्वा" का कथन है कि अर्थवादों का स्वार्थ में कोई प्रयोजन न होने से और स्वाध्यायविधि के द्वारा अर्थज्ञानरूप-फल पर्यन्त विधान होने के कारण विधेयगत प्राशस्त्य का कथन करके अर्थवाद विधि के साथ एकवाक्यता प्राप्त करते हैं। अतः अर्थवाद धर्मरूपी प्रमिति के उत्पादन में सहायक हैं।

**6. विधि तथा निषेधवाक्यों के साथ अर्थवादों की एकवाक्यता है—**विधि

---

1. श० ब्रा० 11/5/7/2
2. तन्त्रवार्तिक-पृ०-13 (पा०सू० 3/3/163)
3. पा०सू०3/3/163
4. "अतो वैयर्थ्यपरिहारार्थं प्रयोजनवदर्थज्ञानोद्देशेन स्वाध्यायाध्ययनं विधीयते। प्रयोजनवदर्थज्ञानादिसाधनीभूत स्वाध्यायोद्देशेन वाऽध्ययनमात्रं तव्यप्रत्ययेन स्वाध्यायस्य कर्मत्वाभिधानात्"। (भाट्ट०पृ०17-18)
5. "अतश्च स्वाध्यायाध्ययन विधिनार्थवादस्यापि पुरुषार्थपर्यवसानम् बोधयता परम्परयापि दृष्टलाभे----------।तद्धिपुरुषप्रवर्तनाय विधिरपेक्षते"। (शास्त्रदीपिका पृ०-10)

तथा निषेधवाक्यों के साथ अर्थवाद वाक्यों की एकवाक्यता है, भिन्नवाक्यता नहीं। यहाँ भिन्नवाक्यता तो तब होती जब दोनों का उद्देश्य भिन्न-भिन्न होता अर्थात् दोनों अलग अर्थों का कथन करते, जबकि अर्थवाद वाक्य एवं विधिवाक्य दोनों एक ही अर्थ का कथन करते हैं। जैसे—अर्थवाद वाक्य "वायुर्वै" और विधि-वाक्य "वायव्यं०" इन दोनों का उद्देश्य ऐश्वर्य प्राप्ति हेतु श्वेतछाग के आलम्भन द्वारा पुरुष को वायव्य याग में प्रवृत्त कराना है, अतः दोनों वाक्यों की एकवाक्यता सिद्ध है।

यह एकवाक्यता दो प्रकार की होती है- 1. वाक्यैकवाक्यता 2. पदैकवाक्यता। शबरस्वामी, वार्तिककार एवं प्रभाकर मिश्र नें अर्थवाद और विधिवाक्य में "पदैकवाक्यता" मानी है, जबकि माधवाचार्य के अनुसार इनमें पदैकवाक्यता न होकर "वाक्यैकवाक्यता"[1] है। कुतूहलवृत्तिकार ने भी इनकी पदैकवाक्यता ही मानी है और अपने कथन की पुष्टि के लिये उन्होंने "अर्थैकत्वादेकं वाक्यं साकाङ्क्षं चेत् विभागे स्यात्"[2] इस मीमांसा सूत्र को उद्धृत किया है। पदैकवाक्यता वहाँ होती है—जहाँ पर्यवसित प्रयोजन वाला वाक्य समाप्त या असमाप्त प्रयोजन वाले वाक्य के साथ सम्बद्ध होकर एकार्थ प्रतिपादन करे। यहाँ अर्थवादगत सभी पद प्राशस्त्य प्रतिपादन करते हैं, क्योंकि सभी पदों की स्तुतिपरकता न मानने पर पदान्तरवैयर्थ्य और विनिगमनाविरह रूप दोष प्राप्त होंगे। वायव्य विधि एवं अर्थवाद की एकवाक्यता का स्वरूप है—"ऐश्वर्यरूप फल का हेतु होने से प्रशस्त वायुदेवताकयाग का अनुष्ठान करना चाहिए" और लक्षणाघटक सम्बन्ध का स्वरूप "क्षेपिष्ठादि अर्थवादपदवाच्य, शीघ्रगमन आदि गुणों से युक्त वायुदेवताकत्व का सामानाधिकरण्य से विधि में अन्वय" हैं।

नव्यमीमांसक खण्डदेव[3] एवं शङ्करभट्टादि विद्वानों के मतानुसार विधि एवं अर्थवादवाक्यों की एकवाक्यता "**पदैकवाक्यता**" एवं "**वाक्यैकवाक्यता**" दोनों प्रकार की है। "**वायुर्वै**" आदि अर्थवादों की विधि के साथ पदैकवाक्यता है। जबकि "**यजमानः प्रस्तरः**" आदि अर्थवाद की "**सूक्तवाकेन प्रस्तरं प्रहरति**" आदि विधियों के साथ "वाक्यैकवाक्यता" है। इस सम्बन्ध में उन्होंने भाट्टरहस्य नामक ग्रन्थ में विस्तार से लिखा है। वार्तिककार ने भी अक्ताधिकरण में कहा है—

**"स्वार्थे परिसमाप्तानां अङ्गाङ्गित्वाद्यपेक्षया**
**वाक्यानामेकवाक्यत्वं पुनः संहत्य जायते।"**

1. द्र०-जै० न्याय० विस्तर पृ०-23
2. जै०सू० 2/1/46
3. "यत्रैकस्मिन् पदे प्राशस्त्यलक्षणामङ्गीकृत्य तस्येतरपदार्थेऽन्वयम् अङ्गीकृत्य वाक्यार्थपर्यवसानं तत्रार्थवादविध्योर्वाक्यैकवाक्यता। यत्र तु न तथा तत्र सर्वत्र वाक्य एव प्राशस्त्यलक्षणामङ्गीकृत्य पदार्थविधयोपस्थितस्य तस्य विध्यारव्यातार्थ एवाऽन्वयात् विध्यर्थवादयोः पदैकवाक्यता।" (भाट्ट रहस्य पृ० 66 विधिवाद)

इस प्रकार यह स्पष्ट हो जाता है कि अंशत्रय विशिष्ट भावना के विधान से चरितार्थ हो जाने पर भी अर्थवादों का श्रौतार्थ से प्रयोजन न सिद्ध होने कारण वे लक्षणा से स्तुति अथवा निन्दा रूप अर्थ का ज्ञान कराते हुए विधिवाक्य के साथ एकवाक्यता प्राप्त करते हैं।

**7. विधि एवं अर्थवादवाक्यों का प्रयोजन एक होने से अर्थवाद अपौरुषेय हैं**—यह कहना तर्कसम्मत नहीं है कि अर्थवाद-वाक्यों के विना भी विधिवाक्य के पुरुषप्रवर्तन में समर्थ होने से अर्थवाद प्रमादपाठ हैं इसलिये अनित्य हैं, क्योंकि अध्ययन, अनध्ययन, गुरु-शिष्य परम्परा एवं गुरुमुख से ज्ञान प्राप्ति रूप नियम विधि तथा अर्थवाद दोनों में समान रूप से लागू होते हैं और दोनों का अध्ययन रूप प्रयोजन भी समान है।[1] अतः अर्थवादों को प्रमादपाठ कहकर उन पर अनित्यता का दोषारोपण उचित नहीं है।

वार्तिककार के अनुसार (यागादि) धर्म समूह वेद सम्प्रदाय के उपकार के लिये होते हैं और अर्थवाद तत्सम्बन्धी स्मरण को दृढ़ कराते हैं। इसीलिये अर्थवाद विधि के द्वारा वाञ्छनीय होने से विद्वानों द्वारा समान रूप से आदृत हैं। अतः विधि की भाँति ही अर्थवाद भी सप्रयोजन हैं। नियम एवं स्मृति भी वेदमूलक हैं।[2] इनमें भी अर्थवाद एवं विधि का समान आदर किया जाता है। अर्थवादों के निष्प्रयोजन होने पर यह आदर सम्भव नहीं था। "**अर्थाद्वा कल्पनैकदेशत्वात्**" इस सूत्र के अनुसार सामर्थ्य हेतु से अर्थवादों का स्तुति या निन्दारूप विशेष प्रयोजन ज्ञात होता है।[3]

अतः यह सिद्ध होता है कि अर्थवाद भी विधिवाक्यों की भाँति अपौरुषेय हैं, पौरुषेय नहीं है।

**8. "सोऽरोदीत्" आदि के कर्तव्यरूप से न प्राप्त होने से अर्थवादों में शास्त्रदृष्टविरोधादि दोष नहीं प्राप्त होते हैं**—वादी द्वारा आरोपित शास्त्रदृष्टविरोधादि दोष अर्थवादों पर नहीं सिद्ध होते। "सोऽरोदीत्" आदि वाक्यों में शास्त्रदृष्ट अथवा प्रत्यक्ष दृष्ट का विरोध तो तब होता जब इन अर्थवाद वाक्यों में विधि कल्पित करके रोदन, वपोत्खनन, मिथ्या भाषण आदि का कर्तव्य रूप से अनुष्ठान किया जाता।[4] किन्तु यहाँ अर्थवादगत पदों का

---

1. तुल्यं च साम्प्रदायिकम्" (जै०सू०1/2/8)
2. "तपोविशेषैर्विविधैर्व्रतैश्च श्रुतिचोदितैः
वेदः कृत्स्नोऽधिगन्तव्यः सरहस्योद्विजन्मना (मनुस्मृति)
3. यतस्ते सप्रयोजनैर्विधिवाक्यैः तुल्यमेवाद्रियन्ते-----------------------
सामर्थ्यतोऽर्थवादानां इत्यादि सामर्थ्यतोऽर्थवादानां स्तुतिर्नाम प्रयोजनविशेषो लक्ष्यते"। (तन्त्र० पृ०-24)
4. "अप्राप्ता चानुपपत्तिः प्रयोगे हि विरोधः स्यात्शब्दार्थस्त्वप्रयोगभूतः तस्मादुपपद्येत" (जै०सू०1/2/9)

लिये प्रयुक्त हैं।

जिन स्थलों पर अर्थवाद निन्दा करते हैं, वहाँ वे विधेय से सम्बद्ध या विधेय के रूप में ज्ञात हो रहे पदार्थ की निन्दा के द्वारा पुरुष को उनके अनुष्ठान से निवृत्त करते हैं। ऐसे अर्थवादवाक्य निषेधवाक्यों के अङ्ग बनते हैं। पुरुष के निवृत्ति -कार्य में सहायक होने से ऐसे अर्थवादवाक्य भी उपयोगी हैं। वस्तुतः ऐसे स्थलों पर वे **''नहिनिन्दा-न्याय''** से विधेय कर्म की प्रशंसा करते हैं।

जहाँ पर अर्थवाद वाक्यों द्वारा अप्राप्त अर्थ का प्रतिषेध वर्णित है वहाँ वे अप्राप्तप्रतिषेधक नहीं है, प्रत्युत नित्य प्राप्त अर्थ के अनुवाद द्वारा विधि के स्तावक हैं। जिन स्थलों पर अर्थवाद आख्यानपरक दृष्टिगत होते हैं, ऐसे स्थलों पर इनका प्रयोजन भूतार्थकथन द्वारा मनुष्य की तत्सबद्ध कर्म में रुचि उत्पन्न करना है ऐसे अर्थवाद, ''भूतार्थवाद'' कहलाते हैं।

अर्थवादवाक्यों में किसी अनित्य पदार्थ अथवा व्यक्ति से सम्बद्ध कथन नहीं किया गया है, प्रत्युत नित्यपदार्थों की ही स्तुति की गई है। अर्थवाद वाक्य परस्पर विरुद्ध अर्थ का कथन नहीं करते। जैसे लोक में कृषि आदि कर्मों में परिश्रम के अनुसार फल की न्यूनता या अधिकता देखी जाती है वैसे ही वैदिक कर्मों में भी समय और श्रम के अनुसार न्यूनाधिक फल प्राप्त होता है।

इस प्रकार अर्थवाद गुणवाद, अनुवाद एवं भूतार्थवाद कथन के द्वारा विधि की प्रशंसा करके अनुष्ठाता पुरुष में रुचि उत्पन्न करते हैं। अर्थवादों के द्वारा सृष्टि एवं प्रलय की प्रामाणिकता ज्ञात होती है। जहाँ पर अर्थवाद वाक्य प्रशंसा या निन्दा कार्य द्वारा उपयोगी नहीं होते, ऐसे स्थलों पर वे संदिग्ध अर्थों के निर्णायक भी होते हैं। अतः अर्थवादवाक्यों की धर्म के प्रति उपयोगिता सिद्ध है।

याज्ञिकों के द्वारा मंत्र के रूप में व्यवहृत वेदभाग **''मन्त्र''** हैं। मन्त्र यागादि कर्म से सम्बन्धित द्रव्य, देवता आदि अर्थों का स्मरण कराते हैं। वेदमन्त्रों का अर्थप्रकाशन रूप दृष्ट प्रयोजन है। यद्यपि स्मृति आदि अन्य उपायों से यह अर्थप्रकाशन सम्भव था, तथापि ऐसा करने पर ''मन्त्रैरेव स्मर्तव्यम्'' आदि नियमविधियाँ व्यर्थ हो जायेंगी। जिससे ''अपूर्व'' का सम्पादन न हो सकेगा। मन्त्रों का अर्थ विवक्षित हैं। यज्ञकाल में विधि के उपयोगी अर्थों का प्रकाशन करने के कारण मन्त्र विधि के सहायक हैं।

जैसे-लोक में विवक्षित अर्थ वाले यथार्थ पदों का व्यवहार होता है, वैसे ही वेदगत मन्त्रों में प्रयुक्त पद एवं वाक्य भी विवक्षित अर्थ वाले हैं। ये मन्त्र लिङ्ग एवं प्रकरण द्वारा विधि के साथ अङ्गता प्राप्त करते हैं अतः इन्हें अक्रियार्थक नहीं कहा जा सकता। किसी भी लौकिक अथवा वैदिक प्रमाण से मन्त्रों की अदृष्ट-फलकता की पुष्टि नहीं होती। संहिताभाग में पढ़े गये मन्त्रों

का ब्राह्मणभाग में पुनः उल्लेख गुणविधान आदि रूप में विशिष्ट प्रयोजन की सिद्धि के लिये है।

वेद में जिन मन्त्रों में परिसंख्या विधि की सहायता से अर्थप्रकाशन किया जाता है वहाँ पर श्रुतहानि, अश्रुतकल्पना एवं प्राप्तबाध आदि दोषत्रय नहीं प्राप्त होते। स्वरूप की दृष्टि से यह परिसंख्या-विधि श्रौती एवं लाक्षणिकी दो प्रकार की होती है। जबकि विधेय की दृष्टि से इसके शेष परिसंख्या एवं शेषिपरिसंख्या रूप दो भेद प्राप्त होते हैं।

''उरुप्रथा[1] आदि कतिपय स्थलों पर मन्त्र यागकर्मों की स्तुति भी करते हैं। अतः जहाँ पर मन्त्रों द्वारा क्रियार्थ प्रकाशन अथवा क्रिया के साथ सम्बन्ध न सिद्ध हो वहाँ उन्हें स्तुतिपरक मानना उचित है। विशेष क्रम से उच्चरित मन्त्र अदृष्टोत्पत्ति के साथ ही अर्थ की प्रतीति भी कराते हैं। इन मन्त्रों का ज्ञान यद्यपि पुरुष को अध्ययन काल में ही हुआ रहता है; किन्तु अनुष्ठान-कालपर्यन्त वह ज्ञान पुरुष में अविकल रूप में उपस्थित नहीं रहता, अतः स्मृति के उद्‌बोधन के लिये सम्प्रैष मन्त्रों का पुनः पाठ किया गया है। कहीं-कहीं अर्थ की स्मृति में दृढ़ता लाने के लिये एक ही क्रिया के प्रकाशक कई मन्त्रों का प्रयोग भी हुआ है, किन्तु वह सब अदृष्टफल के लिये नहीं प्रत्युत दृष्टप्रयोजन के लिये पढ़े गये हैं।

"चत्वारि श्रृङ्गा''[2] आदि मन्त्र किसी अस्तित्वरहित पदार्थ का वर्णन नहीं करते। वे तो रूपक की सहायता से यज्ञपुरुष अथवा यज्ञकर्म का ही वर्णन करते हैं। अतः वादी द्वारा उन्हें अविद्यमान पदार्थ का वर्णन करने वाला कहना अज्ञानमूलक हैं। वस्तुतः तो वे विवक्षित अर्थ वाले ही हैं। मन्त्रों में जो अचेतन पदार्थों को सम्बोधित किया गया है, वह भी गौणार्थ लेने पर संगत हो जाता है। इनमें अचेतन पदार्थों में चेतन का आरोप भी गुणवाद से सिद्ध होता है। मन्त्रों द्वारा गौणकथन मान लेने पर ''अदितिर्द्यौः''[3] आदि मन्त्रों में विरुद्धार्थ कथन भी नहीं सिद्ध होता।

इस प्रकार मन्त्र सदैव विद्यमान पदार्थों का ही कथन करते हैं। विधिवाक्यों की भाँति ही मन्त्र अपौरुषेय एवं नित्य है तथा वे नित्य पदार्थों का ही वर्णन करते हैं। ''परंतु श्रुतिसामान्यमात्रम्''[4] आदि कथन भी इसमें प्रमाण हैं। जिस प्रकार लोकव्यवहार के लिये पूर्वपक्ष एवं उत्तरपक्ष कल्पित किये जाते हैं, उसी प्रकार वेदार्थ को स्पष्ट करने के लिये मन्त्रों में ऋषि एवं आर्षेय विषयों की कल्पना की जाती है। वस्तुतः ऋष्यादि का स्मरण अर्थज्ञान

1. तै० ब्रा० 3/2/8/4
2. ऋ० सं० 4/58/3
3. तै० आ० 1/13
4. जै० सू० 1/1/31

को दृढ़ करने के लिये हैं।

लिङ्ग की सामर्थ्य से भी मन्त्रों का अर्थप्रकाशन रूप उपयोग ज्ञात होता है ''आग्नेया०'' आदि विधियाँ इनकी अर्थपरता का ही ज्ञान कराती हैं। मन्त्रों में ''ऊहदर्शन से भी इनका अर्थप्रकाशन रूप दृष्टफल प्रमाणित होता है, क्योंकि प्रकृतियाग में पढ़े गये मन्त्रों का विकृतियागों में अर्थपरिवर्तन इनकी अर्थविवक्षा को ही सिद्ध करता है। विधिभाग में मन्त्रों की व्याख्या प्राप्त होने से भी मन्त्रों की अर्थ प्रकाशन रूप उपयोगिता प्रमाणित होती है। यदि मन्त्रों को अर्थ स्मारक नहीं मानेंगे तो ब्राह्मणवाक्यों में किया गया उनका व्याख्यान असंगत हो जायेगा, जबकि विधिभाग की प्रामाणिकता सन्देह से परे है। मन्त्रों द्वारा किया जाने वाला यह अर्थ प्रकाशन यज्ञकाल में ही होता है, स्वाध्यायकाल में नहीं। स्वाध्यायकाल में तो पुरुष अक्षराभ्यास एवं अर्थज्ञान में ही तत्पर रहता है।

जिन स्थलों पर मन्त्रों का दृष्ट प्रयोजन न प्राप्त हो, वहाँ पर उनका अदृष्ट प्रयोजन मानना चाहिए, जैसे 'हुं'' ''फट्'' आदि साममन्त्र। किन्तु जहाँ पर उनके द्वारा अर्थप्रकाशन हो रहा हो वहाँ पर उन्हें दृष्टफलक ही मानना चाहिए। मन्त्रों के ऋक्, यजुष् एवं सामन् तीन भेद हैं। जबकि विषय की दृष्टि से इन्हें करणमन्त्र, क्रियमाणानुवादी मन्त्र एवं अनुमंत्रण या अभिमन्त्रण तीन प्रकार से विभक्त किया जाता है।

अतः स्पष्ट है कि इन सभी मन्त्रों का उपयोग यागकर्म से सम्बद्ध द्रव्यादि का स्मरण कराने के लिये तथा अदृष्ट के सम्पादन के लिये होता है। विधि को अभीष्ट यागादि कर्म में पुरुष-प्रवृत्ति के समय उन्हें याग समवेत अर्थों का स्मरण कराने के कारण इनकी विधि के प्रति स्मारकता सिद्ध है, अतः मन्त्र भी धर्म के प्रति प्रमाण ही हैं।

''**नामधेयपाद**'' विधेयगागकर्म का अन्य यागों से व्यावर्तन करते हैं। उत्पत्तिवाक्यों में प्रयुक्त ये नामधेय पद यागों के नामनिर्धारण द्वारा पुरुष में विशेषयाग विषयक प्रमा उत्पन्न करने के कारण पुरुष प्रवर्तन में उपयोगी हैं। याग का परिच्छेद करने के कारण नामधेय यह व्यवस्था करते हैं कि अमुक फल की प्राप्ति हेतु पुरुष अमुक याग करे और इस प्रकार नामधेयपद विधिवाक्यों की व्यवस्था में सहायक होते हैं। यद्यपि प्राचीन मीमांसकों ने वेदवाक्यों के नामधेयभाग का अलग से विभाजनपूर्वक उल्लेख नहीं किया है, तथापि ये विधि के विधान कार्य में सहायक होने के कारण उसी में संग्रहीत हो जाते हैं। नामधेयपद एवं "यज" धातु दोनों की प्रवृत्ति का कारण याग ही होने से इनका सामानाधिकरण्य है। इनका यह सामानाधिकरण्य ''वैश्वदेवी'' और ''आमिक्षा'' पदों की भाँति एकार्थवाचकता के कारण है। इस प्रकार

''यज'' धातु से सामान्य रूप से प्राप्त याग ही इन नामधेयपदों से युक्त होकर विशेष अर्थ का निश्चायक होता है।

स्वरूप की दृष्टि से ये नामधेयपद चार वर्गो में विभक्त किये जाते हैं 1.**यौगिक पदों का नामधेयत्व,** 2. **रूढ पदों की नामधेयत्व,** 3. **योगरूढ पदों की नामधेयता** तथा 4. **निरूढ अर्थात् लोकरूढ़ पदों का नामधेयत्व।**

विधिवाक्यों में प्रयुक्त इन पदों को यागनामधेय मानने के चार प्रमुख कारण हैं- 1. मत्वर्थलक्षणा का भय 2. वाक्यभेददोष की प्राप्ति का भय 3.तत्प्रख्यन्याय 4. तद्व्यपदेश न्याय।

''उद्भिदा यजेत पशुकामः[1] आदि वाक्यों में प्रयुक्त उद्भिद्, बलभिद् आदि यौगिक पदों को मत्वर्थलक्षणा से बचने के लिये यागनामधेय माना जाता है। इन्हें नामधेयपद न मानकर गुणविधि या गुणविशिष्ट कर्मविधि मानने पर यागकर्म का विधायक अन्य वाक्य न प्राप्त होने से यहाँ पर मत्वर्थलक्षणा द्वारा यागकर्म की कल्पना करनी पड़ती है। साथ ही पशुकामादि फलविधायक पद भी व्यर्थ सिद्ध होते हैं। गुणविशिष्टकर्म-विधि मानने घर एक ही वाक्य में प्रधानत्व, गुणत्व आदि परस्पर विरोधी धर्मों को मानना पड़ता हैं। इसके फलस्वरूप यहाँ पर ''विरुद्धत्रिकद्वयापत्ति'' नामक दोष प्राप्त होता है। अतः लक्षणावृत्ति के ग्रहण के कारण प्राप्त होने वाले इन दोषों से बचने के लिये इन वाक्यों में प्रयुक्त यौगिक पदों को अभिधावृत्ति से याग की संज्ञा माना गया है। वेद के ब्राह्मणभाग में उल्लिखित उद्भिदादि यौगिक पदों के निर्वचन भी इन्हें नामधेय के रूप में प्रमाणित करते हैं।

इसी प्रकार ''चित्रया यजेत''[2] आदि वाक्यों में प्रयुक्त चित्रा, आज्य, पृष्ठ आदि रूढ पद भी याग की संज्ञा हैं। इन्हें यागकर्म की संज्ञा मानने पर वाक्यभेद-दोष की निवृत्ति होती है। इसके विपरीत चित्रादि पदों को गुणविधायक मानने पर एक पद से अनेक गुणों का विधान मानना होगा, जो कि शास्त्रविरुद्ध है। ''चित्रया'' आदि पदों में विधायक प्रत्यय के एक ही होने से चित्रत्व-स्त्रीत्व आदि गुणों के विधान के लिये विधि की आवृत्ति माननी पड़ेगी; जिससे वाक्यभेद नामक दोष उपस्थित होता है। जबकि इन्हें याग की संज्ञा मानने पर कल्पना गौरव से निवृत्ति होती है, साथ ही इन यागों के लिये गुण का विधान करने वाले ''दधिमधु०'' आदि वाक्य भी व्यर्थ नहीं होते। वस्तुतः विचित्र द्रव्यों से सम्पादित होने के कारण ही इसे चित्रा याग कहा जाता है। गुण के विधायक पदों के सदृश प्रतीत होने वाले इन चित्रा, आज्य आदि पदों को याग की संज्ञा मानने पर श्रुतबाध और अश्रुतकल्पना रूप दोष

1. ता० ब्रा० 19/6/2/3
2. तै० सं० 1/5/9/18

भी नहीं प्राप्त होता, और इन यागविधायक पदों का याग के साथ सामानाधिकरण्य भी प्राप्त होता है। इन्हें याग की संज्ञा मानने पर याग के स्तावक अर्थवादवाक्य भी उपपन्न होते हैं।

"अग्निहोत्रं जुहोति"[1] आदि वाक्यों में प्रयुक्त अग्निहोत्रादि योगरूढ़ पद "**तत्प्रख्यन्याय**" से याग की संज्ञा सिद्ध होते हैं। इन पदों को देवता अथवा संस्कारादि गुणों का विधायक इसलिये नहीं माना जाता, क्योंकि इन गुणों का विधायक अन्य शास्त्र पहले से ही प्राप्त रहता है। मन्त्रवाक्य के द्वारा ही इनको अभीष्ट देवता आदि गुणों की प्राप्ति हो जाने के कारण ये पद याग की संज्ञा ही हैं। अतः इन वाक्यों में प्रयुक्त अग्निहोत्र, आधार, समित् आदि पद गुणविधायक नहीं, प्रत्युत याग की संज्ञा हैं। इन नामधेय पदों और "यज" का सामानाधिकरण्य एकविभक्तिक न होकर एकार्थवाचकता के कारण है।

"श्यनेनभिचरन् यजेत्"[2] आदि वाक्यों में प्रयुक्त श्येन, संदंश आदि पद लोकप्रसिद्ध द्रव्य रूप गुण के विधायक न होकर यागकर्म के नामधेय हैं। यदि इन्हें याग की संज्ञा न मानकर गुण का विधायक मानते हैं, तो अर्थवादगत श्येनादिरूप उपमान से श्येनादि की ही उपमा माननी होगी। जिससे एक ही पदार्थ में उपमानोपमेय भाव होगा, जो कि उचित नहीं है। अतः ऐसे पदों को "**तद्व्यपदेश न्याय**" से याग की संज्ञा माना गया है। वस्तुतः "यथा वै श्येनो०" आदि अर्थवादवाक्य श्येनादि संज्ञक याग की प्रशंसा द्वारा विधेय गुण के रूप में प्राप्त श्येन पक्षी से उसकी भिन्नता का वर्णन करते हैं। इस प्रकार उपमान पदार्थ की भिन्नता के कारण ये श्येनादि पद यागकर्म की संज्ञा हैं।

इसी प्रकार "वैश्वदेवेन यजेत", "वाजपेयेन यजेत" आदि वाक्यों में प्रयुक्त वैश्वदेवादि पदों की यागनामधेयता "**तत्प्रख्यन्याय**" से ही है। यह आवश्यक नहीं है कि विधेय गुण की प्राप्ति मन्त्र से ही हो या विधि से हो। उसकी प्राप्ति अर्थवाद वाक्य से भी हो सकती है क्योंकि वे भी विधि के शेष ही हैं। अतः यह स्पष्ट है कि नामधेयपद याग की विशेषता को प्रकट करते हैं। विशिष्टफल की प्राप्ति के लिये पुरुष में नामविशेषित प्रमा उत्पन्न करके ये विधि के उपकारक बनते हैं। क्योंकि पुरुष अपने अभीष्ट की प्राप्ति कराने वाले कर्मों को जानकर ही उनका अनुष्ठान करता है, अतः ये निष्प्रयोजन नहीं है। इसलिये ये धर्म के प्रति भी प्रमाण हैं।

वेदगत "**निषेधवाक्य**" अनर्थकारी कर्मों से पुरुष को निवृत्त कराते हैं। ये विधि से विपरीत अर्थ के बोधक होते हैं। अनिष्टनिवृत्ति के कारण निषेधवाक्य भी विधि की भाँति ही पुरुषार्थप्राप्ति में सहायक हैं। लिङादि युक्त

1. तै० सं० 1/5/9/18
2. ब्रा०3/8

नञ् के साथ पठित वाक्य ही निषेधवाक्य कहे जाते हैं। इनका कार्य निषेध्य विषयों से पुरुष निवर्तन है। निषेधवाक्यों में प्रयुक्त नञ् सदैव अपने से सम्बद्ध पदार्थ के विपरीत अर्थ का बोधक होता है। इन निषेधवाक्यों से यह ज्ञात होता है किन कर्मों के अनुष्ठान से पुरुष अधर्म का सम्पादन करता है। ऐसे निषेध्य कर्मों के अनुष्ठान के प्रति पुरुष में निवृत्तिबुद्धि उत्पन्न करना ही इनका प्रयोजन है। इस प्रकार निषेधवाक्यगत नञ् प्रवर्तना के विरोधी निवर्तना का ज्ञान कराता है।

लिङ्, लोट्, तव्य आदि युक्त वाक्यों में जब नञ् का सम्बन्ध विधायक प्रत्यय के साथ होता है, तो इनके द्वारा अत्यन्तनिषेध रूप अर्थ प्राप्त होता है। जब यही नञ् धातु अथवा प्रातिपदिक के साथ संयुक्त होता है, तो उसका प्रयोजन निषेध न होकर नञ् के साथ संयुक्त धात्वर्थ अथवा नाम से भिन्न की कर्तव्य के रूप में प्राप्ति कराना होता है। इस निषेध को **'पर्युदासनिषेध''** कहते हैं। ''ब्राह्मणो न हन्तव्यम्'' आदि वाक्यों में नञ् का सम्बन्ध विधायक प्रत्यय के साथ होने के कारण ऐसे स्थलों पर नञ् निषेधरूप ही होता है। जबकि ''यजत्तिषु ये यजामहं करोति नानूयाजेषु''[1] आदि वाक्यों में नञ् का सम्बन्ध प्रत्यय के साथ न होकर ''अनूयाज'' आदि प्रातिपदिक के साथ होता है अतः यहाँ लक्षणार्थ का सहारा लेकर इस वाक्य का ''अनूयाजभिन्न यागों में ये यजामह का उच्चारण'' कर्तव्य रूप से प्राप्त होता है- ऐसा अर्थ है, अतः यहाँ पर्युदास है। यहाँ वस्तुतः निषेध नहीं प्रत्युत विधि ही है, क्योंकि यहाँ तदन्यत् का अनुष्ठान ही कर्तव्य रूप में प्राप्त होता है अननुष्ठान नहीं।

जब नञ् का प्रत्ययार्थ अर्थात् शाब्दीभावना के साथ अन्वय करने पर अभीष्ट अर्थ की प्राप्ति नहीं होती तभी नञ् का अन्वय धातु अथवा प्रातिपदिक के साथ किया जाता है। प्रत्ययार्थ के साथ नञ् के अन्वय में दो बाधक हेतु हैं, ''तस्य व्रतम्'' रूप संकल्प, विकल्प प्रसक्ति। इन बाधक हेतुओं में से किसी एक की प्राप्ति होने पर ही नञ् का लक्षणावृत्ति से पर्युदास अर्थ लिया जाता है। इन बाधक हेतुओं के न होने पर मुख्यवृत्ति से निषेध अर्थ ही लिया जाता है।

''नेक्षेतोद्यन्तमादित्यम्''[2] आदि वाक्यों में नञ् का भावना के साथ अन्वय करने में प्रारम्भ में किया गया ''तस्य व्रतम्'' ऐसा संकल्प बाधक है। अतः यहाँ पर नञ् का अन्वय प्रत्यय के साथ न करके ''ईक्ष्'' धातु के साथ किया जाता है। जिसके फलस्वरूप ''आदित्य विषयक अनीक्षण संकल्प'' ब्रह्मचारी के कर्तव्य रूप में प्राप्त होता है। जबकि ''नानुयाजेषु'' आदि वाक्यों में नञ् का भावना के साथ अन्वय करने पर विकल्प प्राप्त होता है। विकल्प के आठ

1. आपस्तम्ब श्रौतसूत्र 24/13/6
2. मनु० 4/137

दोषों से युक्त होने के कारण उसकी अपेक्षा लक्षणा ग्रहण करने में लाघव है। अतः यहाँ पर नञर्थ प्रातिपदिक अनूयाज के साथ संयुक्त होकर "अनूयाजभिन्न यागों में "ये यजामह" की कर्तव्य रूप से प्राप्ति कराता है।

निषेधवाक्यगत नञ् अपने से सम्बद्ध पदार्थ से भिन्न में व्यवस्थापन कराता है। अतः यह स्वमात्र में संकोच करने वाले उपसंहार से भिन्न है। जब विधान और प्रतिषेध दोनों ही शास्त्रवचन से विहित होते हैं तो वहाँ पर अगत्या विकल्पप्रतिषेध माना जाता है, क्योंकि शास्त्र प्राप्त का अत्यन्त निषेध नहीं हो सकता। अतः विधि से विहित का निषेध होने पर विकल्प प्रसक्ति का निवारण सम्भव नहीं होता। रागतः प्राप्त कर्मों का शास्त्र से सदैव निषेध किया जाता है। अनिष्ट निवारण करने के कारण ऐसे वाक्यों में नञर्थ अत्यन्त निषेधरूप होता है। इसलिये इन वाक्यों में नञ् का अन्वय प्रत्ययार्थ के साथ होता है।

पुरुषार्थ के रूप में शास्त्र द्वारा विहित दान, होमादि कर्मों का भी ज्योतिष्टोमादि यागों में क्रत्वर्थ के लिये निषेध होता है। यद्यपि दानादि कर्मों का अनुष्ठान नरकादि रूप अनर्थ का जनक नहीं है, तथापि क्रतु में वैगुण्य उत्पन्न करने के कारण क्रतुकाल में इनकी निवृत्ति अभीष्ट है।

राग के कारण प्राप्त एवं स्मृति आदि वचनों से प्राप्त पुरुषार्थभूत कर्मों का भी क्रत्वर्थ के लिये निषेध किया जाता है। जैसे- यागकाल में स्वस्त्रीगमनादि कर्मों का निषेध। यद्यपि ये कर्म न तो नरकादि रूप अनिष्ट फल वाले हैं और न ही क्रतु में वैगुण्योत पादक हैं, तथापि पुरुष को प्रत्यवाय की प्राप्ति कराने के कारण यागकाल में इनका निषेध किया गया है, क्योंकि प्रत्यवाय परिहार के लिये बाद में पुरुष को प्रायश्चित्त कर्मों का अनुष्ठान करना पड़ता है, जो अभीष्ट नही है।

इस प्रकार यह स्पष्ट है कि विधि की भाँति ही निषेधवाक्य भी पुरुषार्थ प्राप्ति में सहायक होते हैं, अतः ये निष्प्रयोजन नहीं है। धर्मरूपी प्रमिति के उत्पादन में सहायक होने के कारण इनका धर्म के प्रति प्रामाण्य भी सिद्ध है।

निष्कर्ष यह है कि स्वाध्यायविधि से सम्पूर्ण वेद के अर्थज्ञानपूर्वक अध्ययन का विधान होने से तथा विधि के पुरुष प्रवर्तन कार्य में सहायक होने से अर्थवाद, मंत्र यागनामधेय और निषेधवाक्यों की धर्म के प्रति प्रामाण्यता सिद्ध हो जाती है।

*****

# परिशिष्ट

## वाक्यशास्त्र के रूप में मीमांसा

मीमांसा वस्तुतः वाक्यशास्त्र के रूप में ही भारतीय दार्शनिक वाङ्मय में प्रसिद्ध है। वाक्यशास्त्र के रूप में मीमांसा का नैयायिकों, वैयाकरणों तथा वेदान्तियों से मतभेद है। 'पदवाक्यप्रमाण' शब्द क्रमशः व्याकरण, मीमांसा और न्याय के लिये प्राचीन काल से ही प्रयुक्त होता रहा है। वाक्यशास्त्र वस्तुतः मीमांसा का विषय है। बाद में विद्वानों ने वाक्य को अलग-थलग कर दिया जो कि उचित नहीं है। नैयायिक सम्मत प्रमाणों की स्थिति तभी संभव है जब वाक्य हो। वाक्य के बिना केवल अक्षर रूप शब्द अथवा पद से बोध नहीं हो सकता। अर्थबोध के लिये वाक्य की आवश्यकता अपरिहार्य है। मीमांसा में वाक्य का महत्त्वपूर्ण स्थान होने के कारण ही उसके लिये 'वाक्यशास्त्र' शब्द का व्यवहार होता है। शब्दचिन्तन एवं शाब्दबोध का चिन्तन भी मीमांसा से ही आविर्भूत हुआ है। शाब्दबोध की इस परम्परा में वैयाकरण जहाँ बोध के लिये स्फोटवाद को मान्यता देते हैं वहीं नैयायिक तात्पर्यवाद को महत्त्व देते हैं इसके विपरीत मीमांसक वाक्यार्थबोध को स्वीकार करते हैं। इस वाक्यार्थ-बोध की प्रक्रिया में जहाँ भाट्टमीमांसक अभिहितान्वयवाद को स्वीकृत करते हैं वहीं प्राभाकर मीमांसक अन्विताभिधानवाद को स्वीकृति देते हैं। स्फोटवाद तथा तात्पर्यवाद का मीमांसकों ने स्पष्ट खण्डन किया है उनका मत है कि स्फोटवाद से एवं तात्पर्यानुपपत्ति के शक्यार्थभूत लक्षणा से वाक्यार्थबोध संभव नहीं है। ऐसी दशा में यह प्रश्न उठता है कि स्फोटवाद, तात्पर्यवाद, तथा अभिहितान्वयवाद आदि का स्वरूप और अर्थ क्या है? इसके स्वरूप और अर्थ को संक्षेप में निम्नाङ्कित प्रकार से समझा जा सकता है—

**1. स्फोटवाद**—वैयाकरणों के अनुसार वाक्य की शक्ति स्फोट में होती है अतः वे वाक्य स्फोट से वाक्यार्थ बोध को स्वीकृति देते हैं। यहाँ अखण्डवाक्य ही अर्थबोधक होता है वाक्यगत पद अथवा पदगत वर्ण होते हैं जो कल्पित होने से उपाधिभूत हैं। जैसाकि कहा गया है—

> **"वाक्यस्फोटोऽतिनिष्कर्षे तिष्ठतीति मतस्थितिः**
> **साधुशब्देऽन्तर्गता हि बोधका न तु स्मृता"**[1]

तात्पर्य यह है कि यद्यपि वर्णस्फोट, पदस्फोट, अखण्ड पदस्फोट, अखण्ड वाक्यस्फोटादि के भेद से आठ प्रकार के स्फोट व्याकरण सिद्धान्त में मान्य हैं,

1. वैयाकरण भूषण- श्लोक-61

तथापि वाक्यस्फोट अर्थ का बोधक है ऐसा मानना चाहिए। वैयाकरण वाक्य की शक्ति स्फोट में मानते हैं और उनके अनुसार स्फोट ही मुख्य वाचक शब्द है; किन्तु यह 'स्फोट' किस स्वरूप वाला है? ऐसा प्रश्न उठने पर वैयाकरण कहते हैं कि इसके द्वारा अर्थ स्फुटित या प्रकाशित होता है, अतः इसे स्फोट की संज्ञा दी गई है अथवा "जहाँ अर्थ विकसित (प्रकाशित) होता है वही स्फोट है"। यह स्फोट यद्यपि एक और अखण्ड हैं तथापि जैसे जपाकुसुम आदि व्यञ्जक तत्त्वों के उपराग से स्फटिकमणि लाल या पीले रंग का दिखाई देता है वैसे ही वर्णादि के द्वारा व्यङ्ग्य स्फोट वर्णरूप, पदरूप और वाक्यरूप का कहलाता है। अथवा जैसे एक ही चेतन की ईश्वर एवं जीव की उपाधि के भेद से भिन्नता दृष्टिगत होती है उसी प्रकार स्फोट में व्यञ्जक ध्वनिगत कत्वआदि की उपाधि से ककारादि औपाधिक भेदों का बोध होता है। अतएव स्फोट को निरुपाधिक शब्दब्रह्म के स्वरूप का कहा जाता है।

वैयाकरणों का यह भी मानना है कि प्रत्येक वर्ण आशुतर विनाशी हैं। प्रत्येक वर्ण प्रथम क्षण में आविर्भूत होते हैं द्वितीय क्षण में उनकी स्थिति होती है और तृतीय क्षण में वे विनष्ट हो जाते हैं केवल उनके संस्कार ही वर्णपदादि क्रमानुसार स्फोट रूप आत्मा में स्थिर होते हैं और तभी अर्थ स्फुटित होता है। यह स्फोट अखण्ड अर्थात् निर्विकल्पक होता है और वर्णादि समस्त उपाधियों से रहित होता है। वैयाकरणों ने स्फोट को शब्दब्रह्म की भेदक ध्वनि कहा है।[1]

वैयाकरण यह भी मानते हैं कि परा, पश्यन्ती, मध्यमा और वैखरी ये चार वाक् के भेद हैं। मूलाधार में स्थित वायु से संस्कृत और मूलाधार में ही स्थित शब्द ब्रह्मरूप क्रियाशून्य वाक् 'परा' है। मूलाधार से नाभिपर्यन्त स्थित और मन के द्वारा दृष्टिगोचर होने वाली वाक् "पश्यन्ती" है। यह शब्दब्रह्म की उपासना में लीन योगियों के सविकल्पक और निर्विकल्पक ज्ञान का विषय होने के कारण मनोगोचरीभूता कहलाती है। नाभि से हृदय स्थल की ओर आने वाली प्राणवायु से अभिव्यक्त एवं विभिन्न अर्थों का प्रतिपादन करने वाली स्फोटरूपा वाक् "मध्यमा" है यह श्रवणेन्द्रियगोचर नहीं होती है और सूक्ष्मरूपा होने से केवल बुद्धीन्द्रिय ग्राह्य होती है। हृदय से चलकर कण्ठदेश से होकर मुखपर्यन्त आने वाली वाक् वैखरी है यह मूर्धाभाग में टकराने के पश्चात् परावर्तित होती हुई उन-उन मूर्धादि स्थानों से व्यञ्जित होती है

1. स च यद्यप्येकोऽखण्डश्च तथापि पदं वाक्यं जपाकुसुमादि
लौहितत्वादि-व्यञ्जकोपरागवशाद् लोहितः पीतः स्फटिक इति भानवद् वर्णादिव्यङ्ग्यः
वर्णरूपो पदरूपो वाक्यरूपश्च"। [प० लघुम० पृ० 64]
पदे वर्णा न विद्यन्ते वाक्येष्वयवा न च
वाक्यात् पदानामत्यन्तं प्रविवेको न कश्चन। [प०ल०म०पृ०64]

अतएव श्रावण प्रत्यक्ष का विषय होती है। इनमें मध्यमा और वैखरी से एक साथ शब्द उत्पन्न होता है। मध्यमाजन्य शब्द अर्थ का वाचक और स्फोटक शब्द का व्यञ्जक होता है। वैखरी नादजन्य ध्वनि है जो सामान्यजन के श्रवणेन्द्रिय से श्रव्य और भेरीनाद की भाँति निरर्थक है; अतएव मध्यमानाद से व्यङ्ग्य शब्द ही नित्य और स्फोटात्मक ब्रह्मरूप है। जैसाकि भर्तृहरि ने कहा है—

"अनादिनिधनं ब्रह्म शब्दतत्त्वं यदक्षरम्,
विवर्ततेऽर्थभावेन प्रक्रिया जगतो यतः।"

तात्पर्य यह है कि शब्दस्वरूप ब्रह्म अनादि अनन्त और अक्षर (अविनाशी) है। वह अर्थबोध के प्रयोजन से "क, ख' इत्यादि अक्षररूप में परिणत होता है। अतएव जैसे संसार परब्रह्म के विवर्त के रूप में प्रतीत होता है वैसे ही शब्दब्रह्म से वर्ण, पद, वाक्य आदि की सृष्टि होती है।

इसलिये पद वर्णरूप नहीं हैं और वाक्य में अवयव (पदविभाग) नहीं है। ऐसा वैयाकरण सिद्धान्त है।

वैयाकरणों द्वारा मान्य स्फोट की वाक्यार्थरूपता तर्कसङ्गत नहीं है, क्योंकि यदि शब्द अनित्य हैं तो वे नित्य शब्दब्रह्म के बोधक कैसे हो सकते हैं? इसी प्रकार आशुतर विनाशी ध्वनियाँ वाक्यार्थ बोधक नहीं हो सकती क्योंकि क्षणमात्र स्थिर वर्ण के आगामी क्षण में नष्ट हो जाने से वह पद अथवा वाक्य की अखण्डता का बोधक कैसे हो सकता है वस्तुतः ऐसा तो तब संभव होता जब आप शब्द को मीमांसकों की भाँति नित्य मानते। एक बार शब्द को तृतीय क्षण में नाशवान् मानना तदनन्तर शब्दब्रह्म की नित्यता मानना भला कैसे संभव है, क्योंकि प्रकृति प्रत्ययभूत वर्णों से पद और पदों के अन्वय से वाक्य बनता है और पदों का सम्बन्धज्ञान ही वाक्यार्थ की प्रतीति कराता है। असम्बद्ध अक्षर वर्ण अथवा पद वाक्य नहीं हो सकते एवं वाक्यार्थ बोध भी नहीं करा सकते हैं जैसे 'पुरुषो, अश्वः, हस्ती' आदि रूप पदसमूह वाक्यार्थबोधक नहीं होते एवं क, ग, ख रूप वर्ण भी वाक्यार्थ बोधक नहीं हो सकते; अपितु विशेष्य रूप से सम्बद्ध पद ही वाक्यार्थ में अन्वित होकर वाक्यार्थ बोधक होते हैं। अतः वैयाकरणों के स्फोटवाद को स्वीकार करने पर कल्पनागौरव होगा। साथ ही वाक्यार्थ की प्रतीति भी असंभव होगी इसलिए स्फोटवाद का मत अयुक्त है। वस्तुतः वर्णों से पदों की एवं अन्वित पदों से वाक्य की सृष्टि होती है पदों और वर्णों के बिना वाक्य की स्थिति संभव नहीं है और वाक्य का स्वरूप असिद्ध हो जाने पर वाक्यार्थ एवं उसका बोध भी व्यर्थ हो जाएगा। अतएव वैयाकरणों का स्फोटवाद वाक्यार्थबोधक नहीं हो सकता।

**तात्पर्यवाद**—नैयायिक वाक्यार्थबोध में स्फोटवाद को अस्वीकृत करते हैं और

लक्षणा शक्ति को वाक्यार्थबोधक मानते हैं। जब अभिधा या शक्ति से अर्थबोध संभव नहीं होता तो लक्षणावृत्ति अर्थबोध में सहायक होती है। प्रश्न यह उठता है कि यह लक्षणा क्या है? नैयायिक स्वशक्य सम्बन्ध को लक्षणा कहते हैं। यहाँ "स्व" का तात्पर्य लाक्षणिक पद से है। उस लाक्षणिक पद का शक्यार्थ के साथ संयोगादिरूप सम्बन्ध ही स्वशक्य सम्बन्ध है। जैसे "गङ्गायां घोषः" इस वाक्य में लाक्षणिक पद 'गङ्गा' का उसके शक्यार्थ प्रवाह के साथ संयोग सम्बन्ध है। इस संयोग सम्बन्ध के द्वारा गङ्गाप्रवाह के साथ सामीप्यादि सम्बन्ध से वर्तमान 'तट' अर्थ में लक्षणा होती है।

नैयायिक लक्षणा के दो भेद मानते हैं 1. गौणीलक्षणा 2. शुद्धालक्षणा। जहाँ स्वनिरूपित सादृश्य सम्बन्ध से शक्यार्थ का बोध होता है वहाँ "गौणी लक्षणा' होती है। जैसे "अग्निर्माणवकः" आदि वाक्य में अग्निनिरूपित सादृश्य सम्बन्ध से शक्यार्थ "अग्नि की भाँति तेजस्वी बालक' इस अर्थ का बोध होता है। इस अर्थ का प्रतिपादन सादृश्य सम्बन्ध द्वारा होने के कारण यहाँ गौणीलक्षणा है। सादृश्य से भिन्न कार्यकारण आधाराधेय आदि भावलक्षण सम्बन्ध के द्वारा जहाँ शक्यार्थ के सम्बन्धी का बोध होता है वहाँ शुद्धालक्षणा होती है। जैसे 'आयुर्वैघृतम्'' इस वाक्य में कार्यकारण भाव के सम्बन्धी आयु की तादात्म्यता प्रतीत होने से "आयु का कारण घृत है' ऐसा लक्षणार्थ किया जाता है। इसी प्रकार "गङ्गायां घोषः" इत्यादि वाक्य में आधाराधेयभाव सम्बन्ध, "राजाऽसौ गच्छति" आदि वाक्यों में स्वस्वामिभाव सम्बन्ध से लक्षणा के द्वारा अर्थबोध होता है। इस लक्षणा का प्राचीन नैयायिक 1. जहत्स्वार्था 2.अजहत्वार्था 3. जहदजहत्स्वार्था 4. लक्षितलक्षणा में चार भेद करते हैं। जहाँ लक्षणार्थ के साथ उसका वाच्यार्थ नहीं सम्बद्ध होता वहाँ "जहत्स्वार्था" होती है। जैसे 'गङ्गायां घोषः' वाक्य में गङ्गा पद अपने प्रवाह रूप अर्थ को छोड़कर तीररूप अर्थ को लक्षित कराता है, अतः यहाँ 'अजहत्स्वार्था' है। जहाँ वाच्यार्थ का परित्याग किये बिना ही शब्द लक्ष्यार्थ का भी बोधक होता है वहाँ अजहत्वार्था लक्षणा होती है जैसे—'कुन्ताः प्रविशन्ति,, 'पीताम्बरमानय' आदि वाक्य कुन्तधारी पुरुष एवं पीताम्बर हरिरूप लक्ष्यार्थ के बोधक होने से अजहत्स्वार्था लक्षणा के उदाहरण हैं। नव्य नैयायिक लक्षणा के केवल 3 भेद मानते हैं 1. जहत्स्वार्था 2. अजहत्स्वार्था 3. जहदजहल्लक्षणा। नव्य नैयायिक लक्षितलक्षणा को लक्षणा का भेद नहीं मानते। "जगदीश तर्कालङ्कार' लक्षणा के पाँच भेद मानते हैं- 1. जहत्स्वार्था अजहत्स्वार्था 3. निरुढलक्षणा 4. गौणीलक्षणा 5. आधुनिकी लक्षणा।[1] ये व्यञ्जना को लक्षणा में ही अन्तर्भूत करते हैं।

1. द्र०- शब्द०प्र०-श्लोक-२५.

"प्राचीन नैयायिक अन्वयादि की अनुपपत्ति (असङ्गति) को लक्षणा का कारण मानते हैं जबकि नव्यनैयायिक तात्पर्यानुपपत्ति को ही लक्षणा के बीज के रूप में स्वीकार करते हैं। उनके मतानुसार यदि तात्पर्यानुपपत्ति को लक्षणा का बीज नहीं मानेंगे तो "यष्टीः प्रवेशय" आदि स्थलों में अन्वयानुपपत्ति न होने से लक्षणा के प्रति उसकी कारणता व्यभिचरित होगी। इसी प्रकार 'गङ्गायां घोषः' आदि वाक्यों में घोषादि पद मकर मछली आदि लक्ष्यार्थों का बोधक होगा एवं 'गङ्गायां पापी गच्छति' आदि वाक्यों में गङ्गापद नरक का लक्षक होगा। अतः तात्पर्यानुपत्ति ही लक्षणा का बीज है।

यद्यपि मीमांसक भी लक्षणावृत्ति को स्वीकार करते हैं किन्तु वे स्वबोध्य संबन्ध को लक्षणा कहते हैं कुछ मीमांसक प्रतिपाद्य सम्बन्ध को लक्षणा मानते हैं। जैसे "छत्रिणो यान्ति' इस वाक्य में प्रतिपाद्य सम्बन्ध लक्षणा है, क्योंकि यहाँ शक्य सम्बन्ध रूप लक्षणा नहीं हो सकती। 'चित्रगुः' इत्यादि बहुव्रीहि समास में मीमांसक स्वबोध्य सम्बन्धरूपा लक्षणा मानते हैं वे समास में लक्षणा नहीं मानते। यहाँ "चित्रा गावो यस्य सः" वाक्य में लक्षणा है; जो चित्रा गायों के स्वामी का लक्षणा से बोधक है। वस्तुतः यहाँ चित्रगुसमुदाय में लक्षणा है। क्योंकि 'एकदेशविकृतमनन्यवत्" न्याय से चित्रगु में 'चित्रा गौः' यह वाक्य भी विद्यमान है अतः चित्रा गौ रूप स्व (लक्षणार्थ) के सम्बन्ध से स्वामी अर्थ लक्षित होता है।

इसी प्रकार 'गभीरायां नद्यां घोषः' इस वाक्य में स्वबोध्य सम्बन्ध को लक्षणा न मानने पर गभीर पद तीर अर्थ का लक्षक नहीं होगा, क्योंकि ऐसा मानने पर नदी पद के अन्वय की अनुपपत्ति होगी। क्योंकि तीर नदी रूप का नहीं है इसलिये नदी पद में लक्षणा नहीं हो सकती और नदी में लक्षणा न होने के कारण गभीर पदार्थ के अन्वय की भी अनुपपत्ति होगी। क्योंकि तीर अर्थ गम्भीर (गहरा) नहीं हो सकता, अतएव यहाँ गभीरत्वविशिष्ट नही का बोध संभव नहीं है। जबकि स्वबोध्य सम्बन्ध में लक्षणा मानने पर वाक्य समुदाय बोध्य गभीरत्व विशिष्ट नदी पदार्थ है और उसका सम्बन्ध लक्षणा है। इस प्रकार मीमांसक सिद्धान्त में वाक्य ही लक्षक होता है समास नहीं। मीमांसक वस्तुतः गौणीलक्षणा को स्वीकार करते हैं। इसका कारण यह है कि मीमांसक केवल अन्वयानुपपत्ति को लक्षणा का बीज मानते हैं। तात्पर्यानुपपत्ति को वे लक्षणा का बीज नहीं मानते। अतः अन्वयार्थ के सङ्गत न होने पर सादृश्यादि सम्बन्ध से लक्षणा मानते हैं। जैसे 'यजमानः प्रस्तरः, इत्यादि में अन्वयानुपपत्ति होने के कारण स्रुगादि धारणरूप (तत्कार्यकारित्व) सादृश्य सम्बन्ध से यहाँ लक्षणा होती है।

जहाँ शक्य के परम्परा सम्बन्ध से अन्य अर्थ की प्रतीति होती है वहाँ "लक्षितलक्षणा" होती है। जैसे 'द्विरेफ' पद में लक्षितलक्षणा है। यहाँ

शक्यार्थ द्विरेफत्व के भ्रमर में न होने के कारण लक्षित लक्षणा से द्विरेफ पद भ्रमर अर्थ का बोधक है। प्राचीन नैयायिक स्वलक्षित पद के शक्य सम्बन्ध को लक्षितलक्षणा कहते हैं अर्थात् जहाँ लक्षित पद से शक्यार्थ का नहीं अपितु लक्ष्यार्थ का बोध हो वहां लक्षितलक्षणा मानते हैं; जबकि नव्यनैयायिकों के अनुसार जहाँ शक्यार्थ परम्परासम्बन्ध रूप का होता है वहाँ लक्षितलक्षणा होती हैं।

मीमांसक इस लक्षितलक्षणा का भी गौणीलक्षणा में ही अन्तर्भाव करते हैं। कतिपय नव्य नैयायिक भी इसे गौणीलक्षणा ही मानते हैं और वे लक्षित लक्षणा को लक्षणा का भेद नहीं मानते।

**अखण्डार्थवाद**-वेदान्ती लक्षणा द्वारा अखण्डार्थबोध को मान्यता देते हैं। क्योंकि यह अखण्डार्थबोध अभिधा से सम्भव नहीं है, अतः वे जहदजहल्लक्षणा या भागलक्षणा का आश्रय लेते हैं। ''सोऽयं देवदत्तः'', ''तत्त्वमसि'' आदि वाक्य सामानाधिकरण्य, विशेषण-विशेष्यभाव एवं लक्ष्यलक्षणभाव रूप संबंधों के द्वारा अखण्डार्थ का बोध कराते हैं। यद्यपि नीलमुत्पलम् आदि वाक्य में यह बोध अभिधा से ही हो जाता है, किन्तु ''तत्त्वमसि'' आदि वाक्य से जो निर्विशेष चैतन्यरूप अखण्डार्थ विवक्षित है वह भागलक्षणा से ही सम्भव होता है। इस प्रसङ्ग में वे तात्पर्यवाद का खण्डन करते हैं।

**अभिहितान्वयवाद**—भाट्टमीमांसक वाक्यार्थबोध की प्रक्रिया में अभिहितान्वयवाद को स्वीकृति देते हैं। इनका मत है कि वाक्य में प्रयुक्त पद पहले स्वार्थ का अभिधान करते हैं तदनन्तर वे परस्पर अन्वित होकर अर्थात् गौणमुख्य न्याय से सम्बद्ध होकर वाक्यार्थबोध कराते हैं। ''अभिहितानां पदोपस्थापितानामर्थानामन्वयः (संसर्गः) संसर्गमर्यादया वाक्यार्थबोधे विषयो भवति इति वादः कथनम्'' अभिहितान्वयवादः'' इस व्युत्पत्ति के अनुसार पहले पदों के द्वारा उपस्थापित अर्थों का अन्वय सम्बन्ध होता है और इस अन्वय सम्बन्ध के द्वारा वे पद वाक्यार्थ के बोधक होते हैं—ऐसा सिद्धान्त जिस मत में स्वीकृत है वही ''अभिहितान्वयवाद'' है। भाट्ट मीमांसकों के अनुसार उन उन अर्थों का बोध कराने में समर्थ और आकाङ्क्षादि सहकृत पद ही स्वार्थ अथवा लक्षणा शक्ति के द्वारा परस्परान्वित एवं अन्वय विशिष्ट उन पदों के एकार्थ का बोध कराते हैं। यह एकार्थ रूप वाक्यार्थ बोध ही शाब्दबोध कहलाता है। जैसे 'ज्योतिष्टोमेन स्वर्गकामो यजेत इस वाक्य में स्थित 'त' प्रत्यय प्रकृतिभूत ''यज'' के अर्थ से सम्बद्ध होकर ही भावना के बोधक होते हैं एवं ज्योतिष्टोम और स्वर्गकामादि पद भी अपने प्रत्ययांश से सम्बद्ध होने के अनन्तर भावना के साथ अन्वित होकर ही वाक्यार्थबोध कराते हैं।

तात्पर्य यह है कि अव्युत्पन्न बालक उत्तम वृद्ध के द्वारा उच्चरित 'गामानय' आदि लौकिक वाक्य को सुनकर मध्यमवृद्ध (प्रयोज्य पुरुष) की उन गवानयन आदि विषयों में प्रवृत्ति देखता है। तदनन्तर वह यह विचार करता है कि उस पुरुष में गवानयन विषयक बोध के पश्चात् ही प्रवृत्ति हुई है। इस प्रकार वह इस पुरुष में आनयन विषयक प्रवृत्ति ही होने से 'गामानय' इस वाक्य का अर्थ गवानयन में है- ऐसी अर्थबोधकता को जानता है। तदनन्तर 'गां नय, गां बधान, अश्वमानय' आदि अन्य वाक्यों का उत्तम वृद्ध द्वारा प्रयोग होने पर वह वाक्य में भिन्न-भिन्न पदों के योग अथवा त्याग रूप आवापोद्वाप को देखकर यह निश्चय करता है कि 'गो' पद सास्नादिमान् पिण्डविशिष्ट द्रव्य का वाचक है और 'आनय' शब्द लाना क्रिया का एवं 'बधान' पद बाँधने का और इस प्रकार वह पदार्थों की भिन्नता को जानता है। इस प्रकार पदार्थ का निश्चय होने के अनन्तर उसे विशिष्टानुपूर्वीकज्ञान रूप वाक्यार्थबोध होता है। यहाँ नैयायिक का मत है कि पदों के पदार्थ बोध से अवक्षीण पदार्थ ही स्वसंसर्गरूप वाक्यार्थ के बोधक होते हैं, जबकि भट्टमीमांसकों की मान्यता यह है कि वाक्य में प्रयुक्त पदार्थ पहले स्वार्थ के अभिधायक होते हैं और स्वार्थ के असङ्गत होने पर वे पुनः लक्षणा के द्वारा वाक्यार्थ का बोध कराते हैं। यह लक्षणा वस्तुतः तब होती है जब अभिधा के द्वारा वाच्य अर्थ का अन्वय अनुपन्न हो जाता है। यहाँ यदि वाक्यार्थगत पद अन्वय सम्बन्ध से रहित निरपेक्ष रूप से स्थित होते तो विशिष्टैकार्थबोध में वाक्य का तात्पर्य बाधित होता किन्तु गामानय आदि वाक्यों में गोसम्बद्ध पदों के ही परस्पर अन्वय प्राप्त करने के कारण गवानयन रूप वाक्यार्थ की सिद्धि होती है। इसी प्रकार 'चैत्र पुत्रस्ते जातः' मृतो वा' आदि वाक्य का प्रयोग होने पर मध्यमवृद्ध के मुख पर आने वाली प्रसन्नता या विषाद को देखकर भी वह यह अनुमान करता है कि पुत्रोत्पत्ति आदि विषयक श्रवण के अन्तर ही इसे हर्ष या विषाद हुआ है और इस प्रकार वह पदों की वाक्यार्थ बोधकता का निश्चय करता है। निष्कर्ष यह है कि पदों से अभिहित पदार्थ ही परस्पर अन्वय प्राप्त करते हैं। जैसा कि ''शबरस्वामी'' ने कहा भी है—अथेदानीं पदार्था अवगताः सन्तो वाक्यार्थं बोधयन्ति।''

इस प्रकार भाट्ट मीमांसकों के अनुसार वाक्य में अभिहित अर्थ वाले पदों का अन्वय होने के अनन्तर ही वाक्यार्थ बोध होता है। लक्षणा की सहायता शक्यार्थानुपपत्ति के कारण ली जाती है तात्पर्यानुपपत्ति के कारण नहीं। इस सिद्धान्त को मानने के कारण भाट्ट मीमांसक 'अभिहितान्वयवादी' कहे गये।

**अन्विताभिधानवाद**—''प्रभाकरमतानुयायी वाक्यार्थबोध में अन्विताभिधानवाद को स्वीकार करते हैं। इनके मतानुसार वाक्यगत पद अन्वित होने के अनन्तर ही वाक्यार्थ बोधक होते है। वे स्वतंत्र रूप से अर्थाभिधान नहीं करते।

प्रभाकर के अनुसार वाक्य में होने वाले उस अन्वय के उन-उन पदार्थों का विशेषण होने से ही उनकी शक्यार्थता और पदार्थवाच्यता है। इनका मानना है कि लोक में शक्तिग्रहण वृद्धव्यवहार के अधीन होता है। क्योंकि वह वृद्धव्यवहार कार्यावलम्बी होता है अतएव कार्य ही वाक्यार्थ है। वह कार्य ही पुरुष का प्रवर्तक होता है। जैसे 'गामानय' इस वाक्य का पहले श्रवण होने पर ये शब्द गवानयन रूप अन्वित अर्थ के ही बोधक हैं- ऐसा जानता है, इसलिये उत्तमवृद्ध के द्वारा 'गामानय' वाक्य का प्रयोग होने पर गवानयनादि में प्रवृत्त हुए मध्यम वृद्ध को देखकर समीपस्थ व्युत्पित्सु बालक यह अनुमान करता है कि यह पुरुष "गामानय" वाक्य का प्रयोग होने पर ही गवानयन विषयक कार्य में प्रवृत्त हुआ है और इस प्रकार यहाँ गवानयनकार्य ही वाक्यार्थ है- ऐसा निश्चय करता है। तदनन्तर वह यह अनुमान भी करता है कि मध्यमवृद्ध (प्रयोज्य) की प्रवृत्ति का कारण उत्तमवृद्ध (प्रयोजक) का वाक्य है। तब वह यह अनुमान भी करता है कि 'गामानय' इस वाक्य से अनिर्णीत विशेष पदार्थ गो के लाने का कार्य यहाँ वाक्यार्थ है। इसी प्रकार वह 'अन्य वाक्यों में भी पदों की अन्विातार्थबोधकता ही माननी चाहिए पदार्थ की अर्थबोधकता नहीं' ऐसा निश्चय करता है। क्योंकि आवापोद्वाप के द्वारा पदार्थों की विविच्यमानता (भिन्नता) होने पर भी उन उन वाक्यों में उन उन पदों के द्वारा अन्वित पदार्थ ही दिखाई देते हैं केवल पदबोध नहीं कराते, अतः पदों की शक्ति स्वार्थ के अन्वित होने पर भी समाप्त नहीं होती इसलिये पदों के अभिधेय होने पर ही अन्वितरूप वाक्यार्थ होता है और वह वाक्यार्थ पदार्थगम्य नहीं हो सकता। इस मत के अनुयायी "अन्विताभिधानवादी" कहे जाते हैं। प्रभाकर के अनुसार पदार्थ विशेष का बोध तो बालक को पदान्तर ग्रहण और पूर्वपद के परित्याग से होता है। क्योंकि वह यह देखता कि 'गां बधान' का प्रयोग करने पर प्रयोज्य गाय को बाँधता है और 'गां मुञ्च' का प्रयोग करने पर गाय को बन्धन मुक्त करता है जिसे देखकर व्यत्पित्सु बालक यह चिन्तन करता है कि गो पद सभी वाक्यों में प्रयुक्त है अतः गो का अर्थ सास्नादिमान् पदार्थ है एवं 'आनय' का अर्थ ले आना, बधान का अर्थ बाँधना और मुञ्च का अर्थ मोचन कार्य है। इस प्रकार वह प्रत्येक पद के विशेष अर्थ का निश्चय करता है। इसी प्रकार वेद में भी लोकवेदाधिकरण से कार्य की वाक्यार्थता निर्णीत होने से प्रभाकर मत में वाक्य ही बोधक होता है, पद नहीं। जैसाकि "शालिकनाथ" ने कहा भी है—

**"कार्यत्वेन नियोज्यं च स्वात्मनि प्रेरयन्नसौ**
**नियोग इति मीमांसा निष्णातैरभिधीयते।**
**कार्यस्यैव प्रधानत्वाद् वाक्यार्थत्वं च युज्यते,**
**वाक्यं तदेव हि प्राह नियोज्यविषयान्वितम्"**

निष्कर्ष यह है कि प्राभाकर मीमांसक केवल वाक्य में ही वाक्यार्थ बोधकता मानते हैं पद या लक्षणा में वाक्यार्थबोधकता को वे नहीं स्वीकार करते। इसलिये प्रभाकर मत में अन्वितार्थक पदार्थ से ही वाक्यार्थबोध का सिद्धान्त मान्य है।

निष्कर्ष यह है कि मीमांसक शब्दनित्यतावादी हैं। इन शब्दों के अर्थबोध के लिये अभिधा, लक्षणा और गौणी तीन वृत्तियाँ हैं। इनमें से अबाधित शब्दसङ्केत जन्य प्रतीति कराने वाली वृत्ति अभिधा है। यह वृत्ति वस्तुतः 'अस्माच्छब्दादयमर्थो बोद्धव्यः' अर्थात् 'इस शब्द का यह अर्थ जानना चाहिए' इत्याकारक पदार्थ है इसी को "सङ्केत" कहते हैं। यह सङ्केतग्रह व्याकरण, उपमान, कोष आदि आठ कारणों की सहायता से होता है। लक्षणावृत्ति स्वबोध्य शक्य सम्बन्ध है जिसका आश्रय शक्यार्थान्वयानुपत्ति के कारण होता है मीमांसक तात्पर्यानुपपत्ति को लक्षणा का बीज नहीं मानते, क्योंकि वेद के अपौरुषेय होने से वहाँ तात्पर्यानुपपत्ति सम्भव नहीं है। यह लक्षणा जहत्स्वार्था और अजहत्स्वार्था के भेद से दो प्रकार की होती। वस्तुतः ये दो भेद मीमांसा, न्याय एवं वेदान्त तथा आलङ्कारिकों को भी मान्य हैं। स्वशक्यार्थ की विशेष्यता से रहित अन्वयबोध की प्रयोजिका लक्षणा "जहत्स्वार्था' कहलाती है। इसके उदाहरण "गङ्गायां घोषः' इत्यादि वाक्य हैं। स्वशक्यार्थ की विशेषता से युक्त अन्वयबोध की हेतुभूता लक्षणा 'अजहस्वार्था' कहलाती है। इसके उदाहरण 'कुन्ताः प्रविशन्ति', 'यष्टीः प्रवेशय' इत्यादि वाक्य हैं। आलङ्कारिक इसी को 'उपादानलक्षणा' कहते हैं। स्वशक्यसम्बन्धी गुण के सजातीय गुण के सादृश्य से उपस्थिति होने वाली शब्दवृत्ति 'गौणी' कहलाती है। इस गौणीवृत्ति के बोधक तत्सिद्धि जाति, सारूप्य, प्रशंसा, भूमा और लिङ्गसमवाय छह सहकारिकारण हैं। इन छह सहकारियों की सहायता से गौणार्थ प्राप्त होता है। 'यजमानः प्रस्तरः', सिहो माणवकः' आदि वाक्य गौणीवृत्ति के उदाहरण है वस्तुतः दो प्रकार के प्रमाण वाक्य दृष्टिगत होते हैं— लौकिक अर्थात् पौरुषेय वाक्य २. अलौकिक अर्थात् अपौरुषेय वाक्य। प्रथम प्रकार के वाक्यों को आप्तवचन' की संज्ञा दी जाती है। द्वितीय कोटि के वाक्य अपौरुषेय वेदवाक्य हैं। यह मत भाट्ट मीमांसकों का है। प्रभाकर मीमांसक लौकिक वाक्यों के प्रामाण्य को नहीं मानते हैं। उनके अनुसार अपौरुषेय वेदवाक्य ही प्रमाणभूत हैं, पुरुष का वाक्य तो वक्ता के अभिप्राय (विवक्षा) का अनुमापक होने के कारण स्वयं वाक्यार्थ का बोधक नहीं होता। न केवल पुरुषाधीन वाक्य; अपितु व्युत्पत्तिसिद्ध लौकिक पदों की बोधकता के भी अनेक बार व्यभिचरित होने से पौरुषेय वाक्यों की अर्थबोधकता कुण्ठित होती है। क्योंकि इस वक्ता के द्वारा इस अर्थ को ज्ञात करने के बाद ही यह वाक्य प्रयुक्त है- ऐसा अनुमान नहीं होता, अतः उसकी अन्यथात्वबोधकता की

शङ्का निवृत्त नहीं होती। अतः लौकिक वाक्यों का वक्ता की बुद्धि द्वारा अनुमान करना चाहिए। वस्तुतः प्राभाकर मीमांसक केवल वेदवाक्यों की वाक्यार्थ बोधकता स्वीकार करते हैं, लौकिक वाक्यों की अर्थबोधकता को वे केवल अनुमान रूप मानते हैं। वैदिक वाक्यों के विधि, मन्त्र, निषेधादि अनेक भेद हैं। ये सभी वाक्य अर्थबोधक होने से प्रमाणभूत हैं।

## वाक्य का स्वरूप और प्रयोजन

विशिष्ट अर्थों के बोधक पदों का समूह ही वाक्य की संज्ञा से अभिहित होता है। वैयाकरण जहाँ 'एकतिङ्वाक्यम्'' अर्थात् एक क्रियापद से युक्त वाक्य मानते हैं वहीं नैयायिक आकाङ्क्षा, योग्यता एवं सन्निधियुक्त पदों के समूह को वाक्य कहते हैं यही मत आलङ्कारिकों का भी है। जबकि मीमांसक समभिव्याहार (सहोच्चारण) को वाक्य की संज्ञा देते हैं। वस्तुतः साध्यता आदि की वाचक द्वितीया आदि विभक्तियों का अभाव होने पर भी शेष और शेषिरूप (अङ्गाङ्गिबोधक) पदों का सहोच्चारण ही ''समभिव्याहार'' है और यही वाक्य हैं। इन पदों में आवश्यक योग्यता और सन्निधि तो होती ही है। जैसे- 'यस्य पर्णमयी जुहूर्भवति न स पापं श्लोकं श्रृणोति' (अर्थात् जिसका जूहू (पलाश का दोना) पर्णतायुक्त होता है उसका पाप नहीं सुनाई पड़ता) इत्यादि वाक्य यह बोध कराते हैं कि पर्णता जुहू का अङ्ग है और जुहू अङ्गी। ये वाक्य दो प्रकार के होते हैं— 1. विधिवाक्य. 2. निषेधवाक्य। विधिवाक्य पुरुष प्रवर्तक होते है, और निषेधवाक्य अनिष्ट कर्मों से पुरुष के निवर्तक होते हैं। 'स्वर्गकामो यजेत', गां नय' आदि वाक्य विधिवाक्य के उदाहरण हैं। 'न कलञ्जं भक्षयेत्', 'सुरा न पिबेत्' आदि वाक्य निषेधवाक्य के उदाहरण हैं।

वाक्य में स्थित पदगत शब्द वस्तुतः दो प्रकार के होते हैं 1. ध्वन्यात्मक 2. वर्णात्मक। भेरी, मृदङ्गादि से उत्पन्न शब्द ध्वन्यात्मक शब्दों के उदाहरण है और संस्कृत, जर्मन, हिन्दी आदि भाषारूप शब्द वर्णात्मक शब्दों के उदाहरण हैं। ये सभी शब्द प्रकारान्तर से तीन प्रकार के हैं—1. संयोगज 2. विभागज 3.शब्दज। इनमें भेरी और दण्ड के संयोग से उत्पन्न शब्द 'संयोगज हैं। इसी प्रकार कण्ठ, तालु आदि के साथ वायु का संयोग होने पर उत्पन्न वर्णात्मक शब्द भी संयोगज ही हैं। वस्तु के अथवा शारीरिक अङ्गों के विभाग से उत्पन्न शब्द विभागज हैं। जैसे —बाँस अथवा कपड़े के फटने से उत्पन्न 'चरचर' आदि रूप ध्वनियाँ विभागज हैं। इसी प्रकार दोंनों ओष्ठों के खुलने से उत्पन्न ध्वनि भी विभागज है। ''वीचीतरङ्गन्याय'' से अथवा ''कदम्बमुकुलन्याय'' से उत्पन्न शब्द शब्दज हैं। जैसे- जल में उठने वाली एक तरङ्ग (लहर) दूसरी की और दूसरी तीसरी की क्रमशः कारण होती है। अथवा जैसे कदम्बमुकुल के प्रारम्भिक वृन्त खिलने के बाद आगामी वृन्तों के खिलने का कारण होते हैं।

वैसे ही प्रारम्भ में उत्पन्न ध्वनि दशों दिशाओं में पहुँचकर अन्य दश ध्वनियों की उत्पत्ति का कारण और वे ध्वनियाँ क्रमशः अन्य ध्वनियों की जनक होती हैं इन्हीं को शब्दज ध्वनियाँ (शब्द) कहा गया है। इनमें प्रकृति, प्रत्यय और निपात एवं इनके संयोग से बने शब्द (पद) सार्थक हैं और यही प्रमाणभूत हैं। जबकि अन्य ध्वनियाँ निरर्थक होने से अप्रमाणभूत हैं।

"प्रमाणभूत शब्दात्मक वाक्यों को आप्तवाक्य कहा गया। इस आप्तोपदेश के भी लौकिक और वैदिक दो भेद प्राप्त होते हैं। लौकिक व वैदिक उभयविध वाक्य प्रारम्भ में विधि, निषेध और अर्थवाद के भेद से तीन प्रकार के माने गये हैं। लौकिक वाक्यों में कतिपय वाक्य ही प्रमाण की कोटि में रखे जाते हैं और इन्हें आप्तवचन कहा जाता है जबकि समस्त वेदवाक्य अपौरुषेय होने से प्रमाण ही हैं। वस्तुतः इन तीनों भेदों की मान्यता लोक एवं वेद में समानरूप से है।

इनमें लौकिक विधिवाक्य का उदाहरण 'गामानय' आदि वाक्य और वैदिक विधिवाक्य के उदाहरण 'स्वर्गकामो यजेत' आदि वाक्य हैं।[1] लौकिक निषेध वाक्य के उदाहरण 'ब्राह्मणो न हन्तव्यम्', अनिष्टं न कुर्यात्' आदि वाक्य और वैदिक निषेध के उदाहरण 'न कलञ्जं भक्षयेत्' आदि वाक्य हैं।[2] इसी प्रकार 'अयं ब्राह्मणः स्वमहिम्ना जगत्पुनाति' आदि लौकिक अर्थवाद वाक्य के उदाहरण हैं एवं 'आपो वै शान्ताभिः शुचं शमयति' आदि वाक्य वैदिक अर्थवाद के उदाहरण हैं।[3] प्राचीन मीमांसकों ने वैदिक वाक्यों के प्रारम्भ दो भेद किये 1. ब्राह्मण 2. मन्त्र (मन्त्रबाह्मणयोर्वेदनामधेयम्'') इस ब्राह्मण भाग के अन्तर्गत ही विधि निषेध, एवं अर्थवाद को रखा गया था। नव्यमीमांसकों विशेषतः प्रकरण ग्रन्थकारों ने वेदवाक्यों के पाँच प्रकार किये हैं 1. विधि 2. अर्थवाद 3. मन्त्र 4. नामधेय 5. निषेध।

ये प्रमाण भूत वाक्य दृष्ट, अदृष्ट और दृष्टादृष्ट प्रयोजन वाले हैं। मीमांसक वस्तुतः वैदिक वाक्यों को प्रमाण मानते हैं और प्रमाणभूत लौकिक वाक्यों को उनका अनुवादक मानते हैं। इस वाक्य के प्रकारान्तर से दो प्रकार किये जाते है। महावाक्य 2. अवान्तरवाक्य। प्रधान क्रिया से सम्बन्धित गौण क्रिया सम्बन्धी वाक्य अवान्तर वाक्य है' एवं प्रकरण भूत वाक्यों के साथ एक वाक्यता प्राप्त करने वाले मुख्य क्रिया सम्बन्धी वाक्य को महावाक्य कहते हैं। यह एकवाक्यता वस्तुतः दो प्रकार की है पदैकवाक्यता तथा वाक्यैकवाक्यता विधिवाक्यगत पदों की एवं अर्थवादगत पदों की एकवाक्यता पदैकवाक्यता

1. द्र०- ग्रन्थ का विधि वाक्य पृ०- 16
2. द्र०- निषेधवाक्य पृ०- 150
3. द्र०- अर्थवादवाक्य

तथा वाक्यैकवाक्यता रूप की है; जबकि अर्थवादवाक्यों की प्रकरणगत विधियों के साथ होने वाली एकवाक्यता वाक्यैकवाक्यता है।[1]

मीसांसक वाक्यगत पदों की शक्ति अन्वयविशिष्ट वाक्यार्थ में मानते हैं; जबकि नैयायिक 'अनन्यलभ्यः शब्दार्थः' नियम से अन्वयविषयक शाब्दबोध के तत्तदानुपूर्वीक ज्ञान में हेतु होने के कारण उसकी सामर्थ्य से अन्वयप्रतीति में अन्वयविशिष्टार्थरूप शक्ति कल्पित करते हैं। शब्द विषयता को वे शक्यार्थ मानते हैं। अतएव अर्थबोध के लिये लक्षणा को स्वीकार करते हैं; जो कि अयुक्त एवं कल्पनागौरवाधायक है। वस्तुतः नैयायिक 'गामानय' आदि वाक्य का अर्थ गोकर्मकता और आनयन रूप (कृति भूत) पदों की उन-उन पदों के द्वारा उपस्थापित आकाङ्क्षा, सन्निधि और योग्यता के सामर्थ्य से परस्पर सम्बद्ध 'गोनिष्ठकर्मत्वनिरूपक आनयनानुकूलकृतिमान्' ऐसा वाक्यार्थ मानते हैं। जबकि वैयाकरण पदार्थों के उद्देश्य विधेय भाव रूप अन्वय या सम्बन्ध को वाक्यार्थ कहते हैं; जो तर्कसङ्गत नहीं है, अतः अन्वय विशिष्ट वाक्यार्थ में ही वाक्य की शक्ति स्वीकार्य है।

मीमांसा के लिये वाक्यशास्त्र शब्द का प्रयोग यद्यपि प्राचीन मनीषी भी करते थे; किन्तु सोलहवीं सत्रहवीं शताब्दी से मीमांसा वेदवाक्य विवेचन परक कलेवर में आई। वस्तुतः ऐसा तब हुआ जब प्रकरण ग्रन्थकारों आपदेव, अहोबलसूरि, लौगाक्षिभास्कर आदि ने इसकी वाक्यरूपता को प्रमुख प्रतिपाद्य के रूप में अपने ग्रन्थों में प्रतिपादित किया। इन प्रकरणग्रन्थों में आपदेव का **मीमांसान्यायप्रकाश**, अहोबलसूरि का **वाक्यार्थरत्नम्**, लौगाक्षिभास्कर का अर्थसंग्रह एवं श्रीकृष्णयज्वा की **मीमांसापरिभाषा** तथा चिन्नस्वामी शास्त्री की **तन्त्रसिद्धान्तरत्नावली** आदि उल्लेखनीय हैं। इन प्रकरण ग्रन्थों में इसकी वाक्यरूपता के प्रतिपादन के साथ ही वाक्यों के भेद एवं उनका धर्म में प्रामाण्य प्रतिपादित किया गया।

संभवतः मीमांसा के लिये वाक्यशास्त्र का प्रयोग इसलिये भी हुआ क्योंकि मीमांसा ने वेद प्रतिपादित वाक्यों की न्यायरूपता को सिद्ध किया और इन न्यायों या मीमांसावचनों का प्रयोग वर्तमान न्याय प्रक्रिया में निर्णयात्मक स्थिति के लिये होने लगा। मीमांसा में प्रयुक्त अनेक न्यायवाक्य आज भारतीय विधि संहिता के अङ्ग बने हुए हैं। जो व्याख्या सिद्धान्त कहे जा सकते हैं।

मीमांसा वर्तमान में एक जीवन्त विषय है जिसकी आवश्यकता अपरिहार्य है। मीमांसा के अनुकरण पर ही आगे चलकर नैयायिकों ने वाक्य एवं वाक्यार्थ बोध की प्रक्रिया का विवेचन किया इसी प्रकार वेदान्त में भी महावाक्यों का अर्थबोध कराने सम्बन्धित प्रक्रियाओं का वर्णन किया। वस्तुतः

1. द्र०अर्थवादवाक्य पृ० 31

वाक्यशास्त्र मीमांसा का प्रमुख विषय था। इसी के अनुकरण पर नैयायिकों वैयाकरणों एवं वेदान्तियों ने वाक्य एवं वाक्यार्थ का विवेचन प्रारम्भ किया। इस संदर्भ में वाचस्पति मिश्र की **सिद्धान्त मुक्तावली,** गोकुलनाथ शर्मा का **पदवाक्यरत्नाकर, वाक्यपदीय** एवं शङ्कराचार्य की **वाक्यवृत्ति** उल्लेखनीय है। ये सभी ग्रन्थ मूलतः मीमांसा से ही पाथेय ग्रहण करने के बाद निर्मित हुए।

तात्पर्य यह है कि वाक्यशास्त्र शब्द का व्यवहार अन्य दार्शनिक, साहित्यिक शाखाओं में मीमांसा से ही प्रचलित हुआ। वस्तुतः न्याय का प्रमाण तभी संभव है जब वाक्य हो। वाक्य के बिना क्या प्रमाणों की कल्पना की जा सकती है? प्रमाणों का स्वरूप तो वाक्य के बिना सम्भव ही नहीं हैं, अतः प्रमाणों से प्रमेयबोधन के लिये वाक्य की आवश्यकता अपरिहार्य है। इसी प्रकार वाक्य विहीन पद भी अर्थबोध नहीं करा सकते। जहाँ कहीं पद अर्थबोध कराते भी हैं वहाँ वे वाक्य कल्पना द्वारा ही अर्थबोध कराने में समर्थ होते हैं। वस्तुतः वाक्य में अन्वित अर्थवाले पद ही अर्थबोधक होते हैं।

अन्त में यह कहा जा सकता है कि भाषा की इकाई वाक्य है। इस वाक्य से ही पद, अक्षर आदि का भी बोध होता है वस्तुतः वाक्य का विश्लेषण होने पर ही पदों और अक्षरों का बोध होता है। वाक्य से पृथक् पद या अक्षर अर्थबोध नहीं करा सकते। यह वाक्य ही शब्दबोध अथवा शब्द चिन्तन की प्रक्रिया को आगे बढ़ाता है। इस वाक्यार्थ बोध में स्फोटवाद अथवा तात्पर्यवाद कल्पित करना व्यर्थ है। यह सभी कल्पनायें मीमांसा के अनुकरण पर की गई है। वस्तुतः वैयाकरण और नैयायिक भी अंततः वाक्य को ही अर्थबोधक मानते हैं जो मीमांसा का ही प्रभाव है। अर्थबोध की प्रक्रिया को स्फोटविचार अथवा तात्पर्य विचार रूपी आयाम में विस्तारित करना कल्पनागौरव में वृद्धि करना है। वैयाकरण ध्वनि के जो परा, पश्यन्ती आदि चार भेद करते हैं उनमें वैखरी वृत्ति ही अर्थबोधक है; शेष भेद व्यर्थ हैं। इस वैखरीवृत्ति का विकास मीमांसा ही प्रस्तुत करता है। इसलिये मीमांसा के द्वारा मान्य वाक्य से वाक्यार्थ बोध ही प्रमुख है शेष कल्पना विस्तार। अतएव मीमांसा (वाक्यशास्त्र) इस युग में महत्त्वपूर्ण और अपरिहार्य है, मीमांसा को जाने बिना न्याय आदि अन्य शास्त्रों को जानना दुरूह हो जाता है। क्योंकि ये सभी मीमांसा के वाक्यशास्त्र पर ही आधारित हैं, इसलिये मीमांसा अन्य शास्त्रों के बोध का मूल आधार सिद्ध होती है।

*****

## ग्रन्थ में प्रयुक्त श्रुतिवाक्यों की सूची

★★★★★